**वक्तव्य**—शरीरमें प्रतिक्षण धात्वग्नियोंकी परिपाक क्रियासे धातुओंका क्षय होता रहता है। उसकी पूर्तिके लिये जीवनीय द्रव्योंका प्रतिदिन प्रयोग करना आवश्यक है। यद्यपि चावल-गेहूँ-दूध आदि द्रव्य प्राणधारणोपयुक्त होनेसे जीवनीय हैं, तथापि वे आहार-द्रव्य होनेसे उनका यहाँ औषधद्रव्योंके गणमें संग्रह नहीं किया है। इसी प्रकार बृंहण आदि गणोंमें बृंहणकर्मप्रधान मांस आदिके न लिखनेमें हेतु जानना चाहिये। जीवनीय आदि गणोंमें दस-दस ही द्रव्य लिखनेका हेतु बताते हुए **भगवान् आत्रेय** कहते हैं कि–प्रत्येक गणमें उदाहरणरूपसे कहे गये दस-दस द्रव्य अल्पबुद्धियोंको चिकित्सा-व्यवहारके लिये पर्याप्त होंगे और इन द्रव्योंके लक्षणोंसे अन्य अनुक्त द्रव्यका अनुमान कर सकें ऐसे बुद्धिमानोंके लिये अनुक्त द्रव्योंके अनुमानके लिये होंगे। बुद्धिमान् लोग, जैसे यहाँ कहे हुए जीवकादि द्रव्य स्निग्ध-शीत-मधुर आदि गुणयुक्त होनेसे जीवनकर्म करते हैं वैसे ही द्राक्षा-दूध-विकारीकन्द आदि द्रव्य उन गुणोंसे युक्त होनेसे जीवन होने चाहिये, ऐसा अनुमान कर लेंगे।

बृंहणीय-बृंहण—

जो द्रव्य शरीरमें मोटापन लाता है (शरीरको पुष्ट करता है) उसे **बृंहणीय** या **बृंहण** कहते हैं। जो द्रव्य गुरु, शीत, मृदु, स्निग्ध, बहल (घन-गाढ़ा), स्थूल (संहतावयव–स्थूलावयव जैसे—लड्डू आदि), पिच्छिल (लुआबदार), मन्द (चिरकारी), स्थिर और श्लक्ष्ण गुणवाला हो वह प्रायः बृंहण होता है। जैसे—असगन्ध, काकोली आदि (**च.**)। बृंहण द्रव्य पृथिवी और जलके गुणोंकी अधिकतावाला होता है (पार्थिव और आप्य द्रव्यके जो गुण–कर्म कहे गये हैं, बृंहण द्रव्य उन गुण-कर्मोंसे युक्त होता है) (**सु.**)। **चरकने** सालम पँजा, विदारीकन्द, मुनक्का, खजूर, अंजीर, तालके फल, नारियल, बादाम, अखरोट, पिस्ता, चिलगोजा और खुरमानीको **बृंहण** कहा है। **सुश्रुतने** काकोल्यादिगणको **बृंहण** लिखा है। रोगादिसे क्षीण, व्रणवाले, कृश, वृद्ध, दुर्बल (अशक्त), नित्य चलनेवाले, नित्य स्त्री और मद्यका सेवन करनेवाले तथा ग्रीष्मऋतुमें सब मनुष्योंको बृंहण द्रव्य देने चाहिये[१]।

---

तोला चूर्ण प्रौढ मनुष्यके लिये २४ घंटेके लिये पूरा अन्न है। इतने अल्पप्रमाणमें जीवनको टिकानेवाला दूसरा अन्न नहीं है। इसलिये इसको **जीवन** कहना उचित है (**औ. सं.** पृ. ७०६)। पाश्चात्य वैद्यकमें **विटामिन थियरीका** आविष्कार होनेके बाद उस मतका हिन्दीमें अनुवाद करते समय **विटामिनोंके** लिए भी कई लेखक '**जीवनीय**' शब्दका प्रयोग करते हैं। जीवनीय द्रव्यको यूनानी वैद्यकमें **मुगज्जी** कहते हैं।

१ "बृहत्त्वं यच्छरीरस्य जनयेत्तच्च बृंहणम्। गुरु शीतं मृदु स्निग्धं बहलं स्थूल-पिच्छिलम्॥ प्रायो मन्दं स्थिरं श्लक्ष्णं द्रव्यं बृंहणमुच्यते। क्षीणाः क्षताः कृशा वृद्धा दुर्बला नित्यमध्वगाः। स्त्री-मद्यनित्या ग्रीष्मे च बृंहणीया नराः स्मृताः॥" (च. सू. अ. २२)। "बृंहणं पृथिव्यम्बुगुणभूयिष्ठम्" (सु. सू. अ. ४१)। बृंहण द्रव्यको यूनानी वैद्यकमें **मुसम्मिन बदन** कहते हैं।

लेखनीय-लेखन —

जो द्रव्य शरीरमें मेद और कफको सुखाकर शरीरको कृश–पतला करे उसको **लेखनीय** या **लेखन** कहते हैं। लेखन द्रव्य वायु और अग्निके गुणोंकी अधिकतावाले होते हैं । शल्यतन्त्रमें लेखनका एक और भी अर्थ लिया गया है–व्रणके ऊपर उभरे हुए कठिन मांस आदिको शस्त्रसे छीलनेको **लेखन** कहते हैं। यह कार्य जिस औषधद्रव्यसे होता हो उसको भी **लेखन** कहा जाता है। क्षारद्रव्यसे लेखन–घर्षण-( छीलने )का कार्य होता है, अतः **सुश्रुत**ने क्षारको **लेखन** कहा है (सु. सू. अ. ११)। सुश्रुतने सालसारादि गणको **कफमेदोविशोषण** ( कफ और मेदको सुखानेवाला )-**लेखन** लिखा है[१] ।

भेदनीय-भेदन—

जो द्रव्य शरीरके स्रोतोंमें जमे हुए कफादि दोष और आँतोंमें जमे हुए सूखे मल(सुद्दे)को तोड़ और पतला करके दस्तद्वारा बाहर निकाले उसको **भेदनीय-भेदन** कहते हैं। जैसे-निशोथ–कुटकी–एरण्ड आदि। भेदनको **अधोभागहर** वर्गका एक भेद समझना चाहिये[२] ।

सन्धानीय–सन्धान—

शरीरमें टूटे हुए या अलग हुए अस्थि-त्वचा रक्तवाहिनी आदिको जोड़नेवाले द्रव्यको **सन्धानीय** या **सन्धान** कहते हैं; जैसे–मुलेठी, पाठा, मोचरस, लोध आदि[३] ।

दीपनीय–दीपन–अग्निदीपन

जो द्रव्य जठराग्निको प्रदीप्त करता है ( भूख उत्पन्न करता और बढ़ाता है ) उसको **दीपनीय-दीपन** या **अग्निदीपन** कहते हैं; जैसे–छोटी पीपल, पीपलामूल, हींग, भाँग आदि। दीपन द्रव्य अग्निके गुणोंकी अधिकतावाला होता है—आग्नेय द्रव्यके जो गुण-कर्म लिखे हैं दीपन द्रव्य उनसे युक्त होता है । दीपन द्रव्य पित्तको उत्पन्न करनेवाले कटु, अम्ल और लवण रस तथा तीक्ष्ण, उष्ण और लघु गुणोंसे युक्त होता है[४] ।

---

१ लेखनं कर्शनं, तस्मै हितं लेखनीयम् (यो.)। "लेखनमनिलानलगुणभूयिष्ठम् ।" ( सु. सू. अ. ४१ )। "धातून् मलान् वा देहस्य विशोष्योल्लेखयेच्च यत् । लेखनं तद्यथा क्षौद्रं नीरमुष्णं वचा यवाः ॥ ( शा. प्र. ख. अ. ४ )। यद्द्रव्यं धातून् रसादीन् मलान् वा, विशोष्य शुष्कान् कृत्वा, लेखयेत् स्थूलस्य कृशतां कारयेत्, तल्लेखनम्। शल्यतन्त्रे कठिनोत्सन्नमांसानां व्रणानां शस्त्रेण क्षौमादिभिर्वा घर्षणं लेखनमित्युच्यते । "क्षौमं प्लोतं पिचुं फेनं यावशूकं ससैन्धवम्। कर्कशानि च पत्राणि लेखनार्थे प्रदापयेत् ॥" ( सु. चि. अ. १ )। २ भेदनं पिण्डितमलानां द्रवीकृत्य बहिःसारणं, तस्मै हितम् ( यो. ) इति। ३ संधानाय भग्नसंयोजनाय हितं संधानीयम्। "संधानकं शरीरेऽन्तःसंहतिकरं भावानाम् ।" ( इन्दुः ) । ४ **कोष्ठवातप्रशमन**–ये द्रव्य आँतोंको उत्तेजित करते हैं, इनसे आँतोंकी शक्ति बढ़ती है, अधोवायु सरता है, डकार आती है और पेटका दर्द कम होता है । उदाहरण-सर्व सुगन्धि द्रव्य, सोंठ, त्रिकटु, तगर, हींग, कस्तूरी। इनको 'Carminatives-

पाचन और दीपनपाचन—

जो द्रव्य आम (अपक्व अन्न, रस और साम दोष–धातु तथा मलों) का पाचन करे उसको **पाचन** कहते हैं[१]; जैसे–नागकेशर, सौंफ, नागरमोथा आदि । पाचन द्रव्य अग्निके गुणोंकी अधिकतावाले होते हैं । जो द्रव्य जठराग्निको प्रदीप्त करे–भूख लगावे और आमका पाचन भी करे उसको **दीपनपाचन** कहते हैं; जैसे–चित्रक ।

**वक्तव्य**—जब अन्नका परिपाक ठीक होता हो परन्तु भूख न लगती हो तब **दीपन** द्रव्योंका, जब भूख लगती हो परन्तु अन्नका परिपाक ठीक न होता हो तब **पाचन** द्रव्योंका और जब भूख न लगती हो तथा खाये हुए अन्नका पाचन भी ठीक न होता हो तब **दीपनपाचन** द्रव्योंका प्रयोग करना चाहिये ।

बल्य-बलवर्धन—

शरीरके बल (शक्ति) को बढ़ानेवाले द्रव्यको **बल्य** या **बलवर्धन** कहते हैं। जैसे–कवाँच, शतावरी, असगन्ध आदि । **चरकने** सालम पँजा (मुञ्जातक), विदारीकन्द, पक्व आम, बादाम, पिस्ता, चिलगोझा (नेजा) और कछुएके मांसको **बलवर्धन**

---

कार्मिनेटिव्स्' और 'Aromatics-ॲरोमेटिक्स्' कहते हैं । इन द्रव्योंसे आमाशयकी भी शक्ति बढ़ती है, इसलिये **दीपनवर्गमें** इनकी गणना होती है (डॉ. वा. दे.) । लवंगके प्रकरणमें सुगन्धि द्रव्योंके विषयमें डॉ. देसाई लिखते हैं कि—"(१) सुगन्धि द्रव्योंसे भूख बढ़ती है, पाचक रस तैयार होता है और मनको आह्लाद होकर खावें ऐसी इच्छा मालूम होती है । इसलिये आयुर्वेदमें प्रायः सर्व योगोंमें सुगन्धि द्रव्योंका उपयोग किया गया है । (२) सुगन्धि द्रव्य आमाशय और आँतोंमें स्थित सूक्ष्म जन्तुओंका नाश करनेवाले और पूतिहर हैं । पेटका अफारा सूक्ष्म जन्तुओंसे होता है, वह इन सुगन्धि द्रव्योंसे नष्ट होता है । (३) सुगन्धि द्रव्योंसे रक्तस्थित श्वेत कण बढ़ते हैं । इससे आगन्तु सूक्ष्म जन्तु शरीरमें प्रविष्ट हुए हों तो उनका नाश होता है । आयुर्वेदके प्राचीन तन्त्रकारोंको सुगन्धि द्रव्योंके इन गुणोंका अच्छा ज्ञान था ऐसा मालूम होता है । इसलिये ज्वरके सर्व योगोंमें इनका प्रयोग किया गया है । (४) सुगन्धि द्रव्य चेतना लाते हैं । उनकी यह क्रिया हृदय, रक्ताभिसरण और श्वासोच्छ्वासकी क्रिया पर स्पष्ट होती है । इसलिये इनका उपयोग त्रिदोष-सन्निपातमें किया जाता है । (५) सुगन्धि द्रव्य शरीरके अन्दरकी दुर्गन्धका नाश करते हैं । इसलिये कफ, लाला आदिकी दुर्गन्ध नाश करनेके लिये इनका प्रयोग किया जाता है । (७) सुगन्धि द्रव्य मूत्रजनन हैं । इनसे गुर्देसे मूत्रद्वार पर्यन्त मार्गकी शुद्धि होती है । (८) सुगन्धि द्रव्योंको शरीरके बाहर लगाने पर चेतनाकारक, वेदनास्थापन, पूतिहर, व्रणशोधन और व्रणरोपण परिणाम होता है। सुगन्धि द्रव्योंके ऊपर लिखे हुए आठ गुण सर्व सुगन्धि द्रव्योंमें न्यूनाधिक प्रमाणमें देखनेमें आते हैं" । पाश्चात्य द्रव्यगुणमें लिखा हुआ कार्मिनेटिव् वर्ग शार्ङ्गधरोक्त **दीपनपाचन** वर्गके समान होनेसे उसको दीपनपाचन वर्गकी टिप्पणीमें लिखा है । कोष्ठवातप्रशमनको **यूनानीवैद्यकमें** **'कासिर रियाह'** कहते हैं ।

१ **पाचन**-ये द्रव्य आमाशय और पक्वाशयको अन्न पचन करनेमें सहायता देते हैं । जैसे-एरंड खरबूजे (पपीते) का दूध, जौका सत्त्व (मॉल्ट) आदि । इन्हें अंग्रेजीमें 'Digestives-डाईजेस्टिव्स्; Digestants-डाईजेस्टन्ट्स्' कहते हैं । (डॉ. वा. दे.) । **पाचनद्रव्यको** **यूनानीवैद्यकमें** **'हाजिम'** कहते हैं ।

लिखा है[१] (च. सू. अ. २७)।

वर्ण्य-वर्णप्रसादन-वर्चस्य—

शरीरके वर्ण (कान्ति) को सुधारनेवाले और रोगसे बिगड़े हुए वर्णको फिर स्वाभाविक अवस्थामें लानेवाले द्रव्यको **वर्ण्य-वर्णप्रसादन** या **वर्चस्य** कहते हैं। जैसे-चन्दन, पद्माख, मजीठ, अनन्तमूल आदि। **सुश्रुत**ने लोध्रादि गणको **वर्ण्य** और एलादि गणको **वर्णप्रसादन** लिखा है। **रसवैशेषिकसूत्रमें वर्ण्य**को **वर्चस्य** नाम दिया है[२]।

कण्ठ्य-स्वर्य—

कण्ठके स्वर (गलेके आवाज) के लिये हितकर (स्वरको सुधारनेवाले और रोगसे बिगड़े हुए स्वरको फिर स्वाभाविक अवस्थामें लानेवाले) द्रव्यको **कण्ठ्य-स्वर्य** कहते हैं। जैसे-अनन्तमूल, मुलेठी, हंसराज आदि। **सुश्रुतने** अदरखको **स्वर्य** लिखा है[३]।

हृद्य—

जो द्रव्य हृदय अर्थात् मनको हित-प्रिय हो उसको **हृद्य** कहते हैं। जैसे आम, अनार (दाड़िम), बिजोरा आदि। हृदयके लिये बलकारक द्रव्यको भी **हृद्य** कहते हैं। जैसे-अर्जुनकी छाल, अम्बर आदि।

तृप्तिघ्न—

चालीस श्लेष्मविकारोंमें **तृप्ति** नामका श्लेष्मरोग कहा गया है। इससे मनुष्य अपनेको तृप्त (पेट भरे हुए) जैसा अनुभव करता है अथवा तृप्ति याने अन्न खानेकी इच्छा न होना-अरुचि; इस रोगको नष्ट करनेवाले द्रव्यको **तृप्तिघ्न** कहते हैं। जैसे-सोंठ, गिलोय, बच, मोथा आदि[४]।

अर्शोघ्न—

अर्श (बवासीर) को नष्ट करनेवाले द्रव्यको **अर्शोघ्न** कहते हैं; जैसे-कुड़ा, बेल, हरड़, दारुहल्दी, नागकेसर आदि।

---

१ बलाय हितं बल्यम् (ग., यो.)। आयुर्वेदमें अनुत्पन्न रोगोंका प्रतिबन्ध करनेवाली और उत्पन्न रोगको दूर करनेवाली शक्तिको भी बल (Vitality-वाइटेलिटि) नाम दिया है—"बलं ह्यलं निग्रहाय रोगाणां=बल रोगोंका निग्रह करनेके लिए समर्थ है" (च. चि. अ. ३)। "**बल्य**-ये द्रव्य जिन-जिन अवयवोंपर क्रिया करते हैं उनका बल बढ़ाते हैं किंवा उनको स्वस्थ करते हैं। जैसे-आमाशयके लिए तिक्त और दीपन द्रव्य; सुषुम्णाकाण्डके लिए कुचला; हृदयके लिए अर्जुन और डिजिटेलिस; नाडीसंस्थानके लिए तगर; पेशियोंके लिए कषायाम्ल (टेनिक ऍसिड) युक्त द्रव्य; और रक्तके लिए लोह। इन्हें अंग्रेजीमें 'Tonics-टॉनिक्स' कहते हैं। (**डॉ. वा. दे.**)।

२ वर्णाय हितं वर्ण्यम् (ग., यो.)। "वर्चसे प्रभायै हितं वर्चस्यम्" (**र. वै. पृ. १८१**)।

३ कण्ठस्थितस्वराय हितं कण्ठ्यम् (**ग.**)। ये द्रव्य मुखमें रख कर धीरे धीरे चूसनेसे श्वासनली और कण्ठसे कफको बाहर लाते हैं। जैसे-नौसादर, सेन्धा नमक, गोंद, मुलेठी। इन्हें अंग्रेजीमें 'Ciliary excitant-सिलिअरी एक्साइटन्ट्' कहते हैं (**डॉ. वा. दे.**)।

४ तृप्तिः श्लेष्मविकारः, येन तृप्तमिवात्मानं मन्यते (**च. द.**); अन्नाभिनन्दनात् तृप्तिरिव तृप्तिररोचकः (**यो.**) तद्घ्नं तृप्तिघ्नम्।

कुष्ठघ्न—

कुष्ठ ( त्वग्दोष-त्वचाके रोगों )को नष्ट करनेवाले द्रव्यको **कुष्ठघ्न** कहते हैं; जैसे-खैर, हरड़, आँवला, अमलतास, तुवरकतैल आदि।

कण्डूघ्न-कण्डूनाशन—

कण्डू ( खाज-खुजली ) को नष्ट करनेवाले द्रव्यको **कण्डूघ्न** कहते हैं; जैसे-चन्दन, अमलतास, करञ्ज, नीम आदि।

कृमिघ्न-कृमिहर—

शरीरमें उत्पन्न होनेवाले नाना प्रकारके आभ्यन्तर और बाह्य कृमि तथा उनसे उत्पन्न होनेवाले लक्षणों और उपद्रवोंको नष्ट करनेवाले द्रव्यको **कृ(क्रि) मिघ्न-कृमिप्रशमन-कृमिसूदन-कृमिहर** कहते हैं। जैसे-सहिंजना, वायविडंग, संभालू आदि[१]।

विषघ्न-अगद-विषप्रशमन—

नाना प्रकारके विष और उनसे उत्पन्न होनेवाले विकारोंको नष्ट करनेवाले द्रव्यको **विषघ्न, विषप्रशमन** या **अगद** कहते हैं; जैसे-हल्दी, मजीठ, छोटी इलायची, चन्दन, निर्मली आदि। **सुश्रुतने लोध्रादि, अर्कादि, एलादि, पटोलादि, उत्पलादि** और **त्र्यप्वादि** गणको **विषघ्न** लिखा है[२]।

स्तन्यजनन-स्तन्यवृद्धिकर—

स्त्रियोंके स्तन्य( दूध )को उत्पन्न करने और बढ़ानेवाले द्रव्यको **स्तन्यजनन** या **स्तन्यवृद्धिकर** कहते हैं। जैसे-शालि ( चावल ), गन्नेके मूल, विदारीकन्द, शतावरी आदि। **सुश्रुतने काकोल्यादि** गणको **स्तन्यजनन** लिखा है[३]।

---

१ **कृमिघ्न**—ये द्रव्य आँतोंके अन्दरके कृमियोंको मारते हैं या उन्हें बाहर निकालनेमें सहायता करते हैं। जैसे-(१) किरमाणी अजवायन (और पलाशबीज) गोल कृमि (केंचुए—Round worm) के लिए; (२) वायविडंग, कमीला, सुपारी और अनारके मूलकी छाल फीते जैसे चपटे कृमि (Tape worm) के लिए; (३) नमक, चूना और फिटकिरीके घोल(तथा कलुम्बाके क्वाथ)की आस्थापनबस्ति सूत जैसे कृमि (Thread worm) के लिए; (४) अजवायनके फूल बडिशकृमि (Hookworm)के लिए। इन्हें अंग्रेजीमें 'Anthelmintics—ॲन्थेल्मिन्टिक्स्'; 'Vermifuge—वर्मिफ्युज्'; 'Vermicides—वर्मिसाइड्स्'; 'Antiscoliac—ॲन्टिस्कॉलिआक्' कहते हैं। जो द्रव्य बाहरके (त्वचा आदिके) कृमियोंको मारते हैं वे **बाह्यकृमिघ्न** कहाते हैं। जैसे-कायफल, बच, निमोलीका तेल आदि। इन्हें अंग्रेजीमें 'Insecticides—इन्सेक्टिसाइड्स्' कहते हैं **( डॉ. वा. दे. )**। कृमिघ्न औषधको यूनानी वैद्यकमें **'कातिल दीदान'** और **'मुखरिज दीदान'** कहते हैं। २ ये द्रव्य विषके लक्षणोंको कम या दूर करते हैं (उतार, वारण)। जैसे-द्रावकाम्लके लिए चूना, तमाखूके लिए कुचला, फिरङ्गोपदंशके विषके लिए पारा, सर्पविषके लिए सोना आदि। इन्हें अंग्रेजीमें 'Antidotes—एन्टिडोट्स्' कहते हैं **( डॉ. वा. दे. )**। ३ जैसे-बकरीका दूध, एरण्डकी पत्ती, सौंफ, गिलोय। इन्हें अंग्रेजीमें 'Galactogogue-गॅलॅक्टॅगॉग्' कहते हैं **( डॉ. वा. दे. )**।

स्तन्यशोधन-स्तन्यशुद्धिकर—

दूषित ( विगड़े हुए ) स्त्रियोंके स्तन्य( दूध )को शुद्ध करनेवाले द्रव्यको **स्तन्यशोधन** कहते हैं। जैसे-पाठा, सोंठ, नागरमोथा, गिलोय, अनन्तमूल आदि । **सुश्रुतने वचादि, हरिद्रादि** और **मुस्तादि** गणको **स्तन्यशोधन** लिखा है ।

शुक्रजनन-शुक्रल-वाजीकर-वृष्य—

जो द्रव्य पुरुषके शुक्र धातु( वीर्य )को उत्पन्न करने और बढ़ानेवाला हो उसको **शुक्रजनन** या **शुक्रल** कहते हैं । यह वर्ग **वाजीकर** वर्गका एक भेद है । जिस द्रव्यके सेवनसे सुरत ( मैथुन ) में पुरुष ( और स्त्री ) को अधिक हर्ष-आनन्द उत्पन्न हो तथा पुरुष बलवान् होकर बिना रुकावटके स्त्रीगमनमें समर्थ हो उसे **वाजीकरण, वाजीकर** या **वृष्य** कहते हैं। इस वर्गके चार अवान्तर भेद-वर्ग हैं। (१) जिस द्रव्यसे शुक्र( वीर्य )की उत्पत्ति और वृद्धि हो उसको **शुक्रजनन, शुक्रल** या **शुक्र-वर्धन** कहते हैं; जैसे-वृषण, कवाँचके बीज, विदारीकन्द, शतावरी, सालम पंजा, गायका घी आदि। इस वर्गका प्रधान कार्य शुक्रको उत्पन्न करना और बढ़ाना है ( देह-बलकर ) । ये द्रव्य साक्षात् कामोत्तेजक होते हैं या नहीं भी होते । (२) **शुक्र-स्रुतिकर-शुक्रप्रवर्तक-कामोत्तेजक**-ये द्रव्य साक्षात् शुक्रकी वृद्धि नहीं करते, परन्तु कामोत्तेजन करते हैं ( मनोबलकर ); जैसे स्त्रीस्पर्श, अकरकरहा, मकरध्वज, कस्तूरी आदि। (३) कुछ द्रव्य शुक्रजनक और प्रवर्तक दोनों होते हैं ( देहमनोबलकर ); जैसे-दूध, उड़द, भिलावेका मग्ज आदि । इनको **शुक्रस्रुति-वृद्धिकर** कहते हैं। (४) **शुक्रस्तम्भन**-ये द्रव्य शुक्रधातुका स्तम्भन करके सुरतकालको दीर्घ करते हैं; जैसे-जायफल, अफीम आदि[१] ।

---

१ "येन नारीषु सामर्थ्यं वाजीव लभते नरः। व्रजेच्चाप्यधिकं येन वाजीकरणमेव तत् ॥" ( च. चि. अ. २. पा. ४ )। शुक्रस्रुतिकरं किञ्चित् किञ्चिच्छुक्रविवर्धनम्। स्रुतिवृद्धिकरं किञ्चित्त्रि-विधं वृष्यमुच्यते ॥ सेव्यमानो यदौचित्याद्वाजीवात्यर्थवेगवान्। नारीस्तर्पयते तेन वाजीकरण-मुच्यते ॥" ( सु. चि. अ. २६ )। "तत् त्रिविधं-जनकं, प्रवर्तकं, जनकप्रवर्तकं चेति। तत्र जनकं मांसघृतादिकं, ××××× प्रवर्तकमुच्चटाचूर्णादिकं, ××× जनकप्रवर्तकं तु गव्यघृत-गोधूम-माष-नक्राण्डादिकम् । केवलं देहबलकरं जनकं गोधूमादिकं, केवलमनोबलकरं संकल्पादिकं तु प्रवर्तकं, घृत-क्षीरादि देहमनोबलकरं सदुभयार्थकर( जनक-प्रवर्तक ) मिति **( ड )**। **"यस्माद्द्रव्या-द्भवेत्** स्त्रीषु हर्षो वाजीकरं तु तत्। यथा नागबलाद्याः स्युर्बीजं च कपिकच्छुजम् ॥ यस्माच्छुक्रस्य वृद्धिः स्याच्छुक्रलं तु तदुच्यते। यथाऽश्वगन्धा मुसली शर्करा च शतावरी ॥ दुग्धं माषाश्च भल्लात-फलमज्जाऽऽमलानि च। प्रवर्तकानि कथ्यन्ते जनकानि च रेतसः॥ प्रवर्तनी स्त्री शुक्रस्य रेचनं बृहतीफलम्। जातीफलं स्तम्भकं च" ( शा. प्र. खं. अ. ४ ) । **वाजीकर**—ये द्रव्य मैथुनेच्छा और शिश्नेन्द्रियकी शक्तिको बढ़ाते हैं। जैसे-कुचला, भाँग, फॉस्फॉरस, कॅन्थॅरिडिस् । इनमें (१) कई द्रव्य शिश्नेन्द्रियकी नाड़ीके केन्द्रपर प्रत्यक्ष क्रिया करते हैं; जैसे कुचला। (२) कई द्रव्य मूत्राशय और मूत्रनलिकाका क्षोभ करके अप्रत्यक्ष रीतिसे यह क्रिया करते हैं; जैसे-कॅन्थॅरि-डिस्। इस वाजीकर वर्गके तीन अवान्तर भेद किये जाते हैं—(१) **स्तम्भन—शुक्रस्रावके**

स्नेहोपग—

जो द्रव्य घृत-तैल आदि स्नेहन द्रव्योंके साथ पान-आदिमें प्रयुक्त किये जानेपर उनकी स्नेहन शक्तिको बढ़ाता है उसे **स्नेहोपग** कहते हैं;[१] जैसे-मुनक्का, मुलेठी, मेदा, विदारीकन्द आदि।

स्वेदोपग—

जो द्रव्य अग्नि आदिकी स्वेदन क्रियामें सहायक रूपमें प्रयुक्त किये जानेपर स्वेद (पसीना) लानेमें सहायक होते हैं, उनको **स्वेदोपग** कहते हैं; जैसे-सहिंजना, आक, एरण्ड, तिल आदि।

वमनोपग—

जो द्रव्य मैनफल आदि वमन द्रव्योंके साथ सहायक रूपमें प्रयुक्त किये जानेपर उनकी शक्तिको बढ़ाता है, उसको **वमनोपग** कहते हैं; जैसे-शहद, मधु, मुलेठी, सैंधव लवण आदि।

विरेचनोपग—

जो द्रव्य निशोथ आदि विरेचन द्रव्योंके साथ सहायक रूपमें प्रयुक्त किये जानेपर उनकी शक्तिको बढ़ाता है, उसको **विरेचनोपग** कहते हैं; जैसे-मुनक्का, गंभारीके फल, उन्नाब आदि।

आस्थापनोपग—

जो द्रव्य पाटला (पाड़र) आदि आस्थापन द्रव्योंके साथ सहायकरूपमें प्रयुक्त किये जानेपर उनकी शक्तिको बढ़ाता है, उसको **आस्थापनोपग** कहते हैं; जैसे-बेल, सर्षप, बच, इन्द्रयव, सौंफ, मुलेठी आदि।

अनुवासनोपग—

जो द्रव्य अनुवासन (अनुवासन बस्तिमें उपयोगी स्नेह) द्रव्योंके साथ सहायक रूपमें प्रयुक्त होनेपर उनकी शक्तिको बढ़ाता है, उसको **अनुवासनोपग** कहते हैं; जैसे-रास्ना, देवदार, बेल, मैनफल, सौंफ, पुनर्नवा आदि।

---

समयको बढ़ानेवाले द्रव्य; जैसे-जायफल। (२) **वृष्य**—हर्ष (कामेच्छा) बढ़ानेवाले और वीर्यको बढ़ा कर गाढ़ा करनेवाले द्रव्य; जैसे-**वृषण**। (३) **वाजीकर**—मैथुनशक्ति बढ़ानेवाले तथा मैथुनके अनन्तर होनेवाली थकानको रोकनेवाले द्रव्य (जैसे-सालम पंजा)। इन्हें अंग्रेजीमें 'Aphrodisiac—ॲफ्रॉडिसिॲक्' कहते हैं" (डॉ. वा. दे.)। यूनानी वैद्यकमें वाजीकर द्रव्यको '**मुकव्वी बाह**' और '**मुन्ही**', शुक्रजननको '**मुवल्लिद मनी**' और शुक्रस्तम्भनको '**मुमसिक मनी**' कहते हैं।

१ स्नेहनस्य सर्पिरादेः स्नेहनक्रियायां सहायत्वेनोपगच्छतीति स्नेहोपगम् (एवं स्वेदोपगादयः)। मृद्वीकादिस्नेहोपगयुक्तस्य सर्पिरादेः स्नेहने प्रकर्षवती शक्तिर्भवतीत्यर्थः।

शिरोविरेचनोपग—

शिरोविरेचनके लिये उपयोगी द्रव्योंको **शिरोविरेचनोपग** कहते हैं; जैसे-मालकंगनी, नकछिंकनी, काली मिर्च, सहिंजना आदि[१] ।

छर्दिनिग्रहण-वमिहर—

जो द्रव्य वमन( उलटी )को तथा उसके कारणभूत दोषको शान्त करे, उसे **छर्दिनिग्रहण** या **वमिहर** कहते हैं; जैसे-जामुन और आमकी कोंपल, दाडिम, खस, धानका लावा, कपूरकचरी, मयूरपिच्छकी भस्म (मसी) आदि । **सुश्रुतने** आरग्वधादि, पटोलादि और गुडूच्यादि गणको **वमिहर** लिखा है[२] (सु. सू. अ. ३८) ।

तृष्णानिग्रहण-पिपासाहर-तृट्प्रशमन—

जो द्रव्य तृषा( प्यास )को बंद करें और उसके कारणभूत दोषको शान्त करे, उसको **तृष्णानिग्रहण, पिपासाहर** या **तृट्प्रशमन** कहते हैं; जैसे-धमासा, नागरमोथा, चन्दन, धनिया आदि । **सुश्रुतने** सारिवादि, उत्पलादि तथा त्र्प्वादि गणको **पिपासाहर** लिखा है । (सु. सू. अ. ३८) ।

हिक्कानिग्रहण-हिक्काघ्न—

जो द्रव्य हिक्का( हिचकी )को दूर करे और उसके निमित्तभूत दोषको शान्त करे उसको **हिक्कानिग्रहण** कहते हैं; जैसे कचूर, पुष्करमूल, छोटी पीपल, ककड़ासिंगी आदि । जो द्रव्य वमनको वंद करते हैं वे प्रायः हिचकीको भी बंद करते हैं ।

पुरीषसंग्रहणीय, सांग्राहिक, संग्राही, ग्राही—

जो द्रव्य पतले तथा बार-बार और अति मात्रामें सरनेवाले पुरीष(मल)को बाँधें, उन्हें **पुरीषसंग्रहणीय विड्ग्रहण, सांग्राहिक, संग्राही या ग्राही,** कहते हैं । जैसे—आमकी गुठली, सोनापाठा, मोचरस, लोध, धायके फूल आदि (**च.**) । जो द्रव्य दीपन हो, आमादिकका पाचन करनेवाला हो और उष्णवीर्य होनेसे द्रवरूप मलादिकोंका शोषण करनेवाला हो, उसे **ग्राही** कहते हैं; जैसे—सोंठ, जीरा, गजपीपल (**शा.**) । **सुश्रुतने** न्यग्रोधादिगणको **संग्राही,** रोध्रादि गणको **स्तम्भन** तथा

---

१ चरकसंहितामें स्नेहोपग, स्वेदोपग, वमनोपग, विरेचनोपग और आस्थापनोपग गणोंमें जो द्रव्य आये हैं वे स्नेहन, स्वेदन, वमन, विरेचन और आस्थापनके प्रधान द्रव्योंसे भिन्न हैं । स्नेहोपग आदि द्रव्य प्रधानतया स्नेहन आदि कर्म नहीं करते, किंतु स्नेहन आदि द्रव्योंकी शक्ति बढ़ाकर उनकी क्रियाओंमें सहायता करते हैं । शिरोविरेचनोपग गणमें शिरोविरेचनमें सहायक द्रव्य नहीं, किंतु प्रधान शिरोविरेचन द्रव्य ही लिये गये हैं । **शिरोविरेचन**—( Errhines—एर्‌हाइन्स ) ये द्रव्य नाकमें श्लेष्माको बढ़ाते हैं । इनसे छींकें नहीं आतीं; जैसे-अॅमोनिया, सिरकेकी भाफ **छिक्काजनन** ( Sternutatories—स्टर्न्युटॅटरीज़ )—ये द्रव्य सूँघनेसे छींकें आती हैं; जैसे-तमाखू, कुटकी, सोंठ, मिर्चे, एपिकाक्युआना, कायफलकी छाल । (**डॉ. वा. दे.**) । छिक्काजनन द्रव्यको यूनानी वैद्यकमें **'मुअत्तिस्'** कहते हैं । २ **छर्दिनिग्रहण**-'Anti-emetic—अॅन्टिइमेटिक्' ( **डॉ. वा. दे.** ) । छर्दिनिग्रहण द्रव्यको यूनानी वैद्यकमें **'मुसक्किन कै'** कहते हैं ।

प्रियङ्ग्वादि और अम्बष्ठादि गणको **पक्वातिसारनाशन** लिखा है। सांग्राहिक द्रव्य वायुके गुणोंकी अधिकतावाले होते हैं, क्योंकि वायु शोषण करनेवाला है (**सु.**)। **रसवैशेषिक सूत्रमें** सांग्राहिक द्रव्यको लवण रस तथा तीक्ष्ण और उष्ण गुणको छोड़ कर अन्य रस-गुणवाला तथा पृथिवी और वायुके गुणोंकी अधिकतावाला कहा है। **शार्ङ्गधरने** शोषण क्रियाका हेतु 'उष्ण होनेसे' यह दिया है। **सुश्रुतने** इसका कारण वायु कहा है। इस मतभेदका समाधान करते हुए **आढमल्ल** कहते हैं कि, संग्राहक द्रव्योंके दो भेद हैं—**पक्वसंग्राहक** और **आमसंग्राहक**। इनमें जो द्रव्य ग्रहणीमें आमको पका, जठराग्निको प्रदीप्त कर और वहाँ स्थित द्रव मलका शोषण करके संग्रहण करता (मलको बाँधता) है, उसे **उष्णसंग्राहक** कहते हैं। जो द्रव्य अतिसारादिमें पक्व मल आदिका स्तम्भन करके संग्रहण करता है, उसे **शीतसंग्राहक** कहते हैं। ये पिछले द्रव्य वातगुणकी अधिकतावाले होते हैं।

**वक्तव्य**—अतिसार और ग्रहणी रोगमें जब पतले दस्त आते हों तब **पुरीषसंग्रहणीय** द्रव्योंका प्रयोग किया जाता है। जब मल आमलक्षणयुक्त आता हो तब सोंठ, जीरा, सोंफ, जायफल आदि **उष्णसंग्राहक** द्रव्योंका तथा जब मल पक्वलक्षणयुक्त आता हो तब लोध्र, मोचरस, धातकीपुष्प आदि **शीतसंग्राहक** द्रव्योंका प्रयोग करना चाहिये। **चरकके** उदाहरणरूप लिखे हुए द्रव्य **शीतसंग्राहक** तथा **शार्ङ्गधरके** उदाहरणरूप लिखे हुए द्रव्य **उष्णसंग्राहक** हैं[1]।

---

१ पुरीषस्यातिसरतः संग्रहणं संग्रहः, तत्र हितं पुरीषसंग्रहणीयम् (**यो.**)। "सांग्राहिकमनिलगुणभूयिष्ठम्, अनिलस्य शोषणात्मकत्वात्।" (सु. सू. अ. ४१)। "सांग्राहिकं विजानीयात् पृथिव्यनिलसंभवम्।" (र. वै. पृ. १८७)। "लवण-तीक्ष्णोष्णेभ्योऽन्यत् सांग्राहिकं, तत् पार्थिववायव्यम्" ॥ (र. वै. पृ. १७९)। "दीपनं पाचनं यत् स्यादुष्णत्वाद्द्रवशोषकम्। ग्राहि तच्च यथा शुण्ठी जीरकं गजपिप्पली।" (शा. प्र. ख. अ. ४)। ननु संग्राहकमनिलगुणभूयिष्ठम्, अनिलस्य शोषणात्मकत्वात्, तत् कथमुक्तम्—उष्णत्वादिति। उच्यते—पक्वामसंग्राहकत्वेन द्विविधं हि संग्राहकम्। तत्र यद्ग्रहण्यामामं संपाच्य वह्निं कृत्वा तत्रस्थं द्रवं च शोषयित्वा स्तम्भनं करोति तदुष्णसंग्राहकं ज्ञेयं, यद्द्रव्यमतीसारादौ पक्वमलादिकं संस्तभ्य संग्रहं करोति तच्छीतसंग्राहकं ज्ञेयम्, एतदनिलगुणभूयिष्ठमित्यदोषः (**आ.**)। "**स्तम्भन, ग्राही, संग्राहक** (Astringents—ॲस्ट्रिन्जन्ट्स्)—(१) **स्तम्भन**—रूक्ष, कषाय और शीतगुणके कारण आँतोंमें रहे हुए पतले द्रव्यों और स्रावोंको रोकनेवाले द्रव्य। ये द्रव्य शीघ्र और जोरदार क्रिया करते हैं; जैसे-अफीम, कुड़ेकी छाल, सोनापाठा। (२ अ) **ग्राही**—अग्निको प्रदीप्त और आमका पचन करके आँतोंके पतले द्रवोंको गाढ़ा किंवा शुष्क करनेवाले द्रव्य। ये द्रव्य उष्णवीर्य होते हैं; इनकी क्रिया धीरे-धीरे होती है। जैसे-सोंठ, जीरा, बड़ी पीपल; (Carminatives—कार्मिनेटिव्स्; Aromatics—ॲरोमटिक्स्)। (२ ब) **संग्राहक**—कषाय गुणके कारण पेशियोंका संकोच करनेवाले तथा संयोगको प्राप्त अङ्गोंमें रूक्षता लानेवाले द्रव्य। ये आँतोंकी लसीका या स्रावको कम करके उनको गाढ़ा करते हैं। जैसे-माजूफल, तथा माजूफलमें स्थित कषायाम्ल जिन-जिन द्रव्योंमें हो वे द्रव्य, द्रावकाम्ल, फिटकिरी" (**डॉ. वा. दे.**)। **यूनानी वैद्यकमें संग्राहक** औषधको '**काबिज**' और स्तम्भनको '**हाबिस**' कहते हैं।

पुरीषविरजनीय—

जो द्रव्य दोषदूषित पुरीष(मल)के दोषको दूर करके उसका वर्ण स्वाभाविक कर दे, उसको **पुरीषविरजनीय** ( मलका स्वाभाविक रंग लानेवाले द्रव्य ) कहते हैं; जैसे—जामुन, कवाँच, कमल, मुलेठी, गन्धाबिरोजा आदि ।

मूत्रसंग्रहणीय-मूत्रसंग्रहण—

जो द्रव्य बार-बार अतिप्रमाणमें आनेवाले मूत्रको रोके ( कम करे ), उसको **मूत्र-संग्रहणीय** या **मूत्रसंग्रहण** कहते हैं; जैसे—जामुन, आम-बड-गूलर-पीपल इन वृक्षोंकी छाल, भिलावा आदि[१] ।

मूत्रविरजनीय-मूत्रविरजन—

जो द्रव्य दोषदूषित मूत्रके दोषको दूर करके उसका वर्ण-रंग स्वाभाविक कर दे, उसको **मूत्रविरजनीय** कहते हैं; जैसे—कमलके फूल, मुलेठी, धायके फूल आदि ।

मूत्रविरेचनीय—

जो द्रव्य मूत्रका विरेचन ( प्रवृत्ति-खुलासा ) करे, उसे **मूत्रविरेचनीय, मूत्रविरेचन, बस्तिशोधन** या **मूत्रल** कहते हैं; जैसे—बाँदा, ककड़ी, विदारीकन्द, गोखरू, पाषाण-भेद, दर्भके मूल, पुनर्नवा, कलमी शोरा आदि । **सुश्रुत**ने परूषकादि और तृणपञ्चमूल इन दो गणोंको **मूत्रदोषहर** लिखा है[२] ( सु. सू. अ. ३८ ) ।

कासहर—

जो द्रव्य कास( खाँसी )को नष्ट करे, उसे **कासहर** कहते हैं; जैसे—मुनक्का, हरड, ककड़ासिंग, अडूसा आदि[३] ।

---

१ **मूत्रसंग्रहणीय** (Urine diminisher—यूरिन डिमिनिशर्)—ये द्रव्य मूत्रको कम करते हैं; जैसे—अफीम, जस्तकी भस्म, तगर ( **डॉ. वा. दे.** )। २ **मूत्रजनन** (Diuretics—डाइयुरेटिक्स्)—ये द्रव्य मूत्रग्रन्थियोंके उत्तेजक तथा मूत्रको बढ़ानेवाले होते हैं । ( १ ) कई द्रव्य मूत्रग्रन्थियोंको साक्षात् उत्तेजित करते हैं; जैसे—कबाबचीनी, काली मिर्च, अनन्तमूल, हाउबेर, गन्धाबिरोजा, कॅन्थॅरिडिस्, मद्य । इन्हें **मूत्रजनन** (Stimulating diuretics—स्टिम्युलेटिंग डाइयुरेटिक्स्) कहते हैं । ( २ ) कई द्रव्य मूत्रग्रन्थियोंमें रक्तका आयात और रक्तका दबाव बढ़ाते हैं; जैसे—जंगली प्याज, कहवा ( कॉफी ), डिजिटेलिस, पुनर्नवा । इन्हें **मूत्रविरेचनीय** (Hydragogue diuretics—हाईड्रॅगॉग् डाइयुरेटिक्स्) कहते हैं। ये मूत्र जोरसे ( बलात् ) उत्पन्न करनेवाले द्रव्य हैं जैसे—बांदा, गोखरू, खस, बिसखपरा, पाखाणभेद, डाभ, काँस, रोहिषघासके मूल । ( ३ ) कई द्रव्य मूत्रग्रन्थियोंको धो डालते हैं; जैसे—पानी, चावलका माँड, जौखार । इनको **मूत्रविरजनीय** (Refrigerant diuretics—रिफ्रिजरन्ट् डाइयुरेटिक्स्) कहते हैं; मूत्रका स्वाभाविक रंग लानेवाले द्रव्य ( **डॉ. वा. दे.** ) । मूत्रविरेचनीय द्रव्यको यूनानी वैद्यकमें **'मुदिर्रबौल'** कहते हैं । ३ कासहर द्रव्यको यूनानी वैद्यकमें **मुजय्यल सुर्फा'** कहते हैं।

श्वासहर—

जो द्रव्य श्वास रोगको नष्ट करे, उसे **श्वासहर** कहते हैं; जैसे-कचोरा, पुष्करमूल, हींग, अगर, तुलसी, सोम आदि। **सुश्रुतने** विदारिगन्धादि, सुरसादि और दशमूल-इन गणोंको **श्वासहर** लिखा है (सु. सू. अ. ३८)।

शोथहर-श्वयथुविलयन—

जो द्रव्य शोथ( सूजन )को दूर करे, उसे **शोथहर** कहते हैं; जैसे-दशमूल, पुनर्नवा आदि।

श्वयथुकर-शोथजनन—

जो द्रव्य शोथ उत्पन्न करे उसे, **श्वयथुकर** या **शोथजनन** कहते हैं; जैसे-भिलावां। **नागार्जुनने** श्वयथुकर द्रव्यको मधुर और कषाय रस छोड़कर अन्य चार (अम्ल, लवण, कटु और तिक्त) रस वाला, तीक्ष्ण-उष्ण और रूक्ष-इन गुणोंवाला एवं अग्नि और वायु महाभूतकी अधिकतावाला बताया है।

ज्वरहर[1]—

जो द्रव्य ज्वरके वेग और सन्तापको कम करे, उसे **ज्वरहर** या **ज्वरप्रशमन** कहते हैं; जैसे-अनन्तमूल, चीनी, मजीठ, त्रिफला, पित्तपापड़ा आदि।

श्रमहर—

श्रम( थकान )को दूर करनेवाले द्रव्यको **श्रमहर** कहते हैं; जैसे-मुनक्का, खजूर, चिरौंजी, अनार ( दाड़िम ), अंजीर, फालसा, गन्ना आदि।

दाहप्रशमन[2]—

जो द्रव्य बाह्य या आभ्यन्तर दाह( जलन और उष्णता )को शान्त करे, उसको

---

१ **ज्वरहर** (Antipyretics—ॲन्टिपाइरेटिक्स्; Antifebrile—ॲन्टिफेब्राइल; Febrifuge—फेब्रिफ्युज् )-ये द्रव्य ज्वरमें किंवा किसी भी रोगमें उष्णता कम करते हैं। इनकी शरीरपर क्रिया अनेक प्रकारसे होती हैं। (१) कई त्वचासे उष्णताका अपहरण करते हैं; जैसे-ठण्ढे जलसे अङ्ग धोना, स्वेदन द्रव्य। (२) कई त्वचाकी केशिकाओंको विकसित करते हैं, जिससे परिणामरूपमें उष्णता स्वयं बाहर निकलती है; जैसे-मद्य, सुरमा, बछनाग। (३) कई ज्वर उत्पन्न करनेवाले विषका नाश करते हैं; जैसे-सोमल। (४) कई उष्णताके केन्द्रोंपर शामक क्रिया करते हैं, जिससे उष्णता उत्पन्न नहीं होती; जैसे-कुनैन, वेदमुश्क। ज्वरहर द्रव्योंका एक भेद **कालज (नियतकालिक) ज्वरनाशन** (Anti-periodics—ॲन्टिपीरिओडिक्स्) है। ये द्रव्य बारीसें आनेवाले रोगोंका विष नष्ट करते हैं, इनसे ज्वर भी कम होता है; जैसे-कुनैन, सोमल (**डॉ. वा. दे.**)। ज्वरहर द्रव्यको यूनानी वैद्यकमें **'दाफिअ हुम्मा'** कहते हैं। नियतकालिकज्वरनाशनको यूनानी वैद्यकमें **'मानिअ नौबत हुम्मा'** कहते हैं।

२ **दाहप्रशमन** (Refrigerants-रिफ्रिजरन्ट्स्)—ये द्रव्य ज्वरमें उष्णता कम करते हैं और गले तथा मुखमें आर्द्रता ला कर तृषाको शान्त करते हैं। जैसे-फलोंका रस, बहुत हल्का द्रावकाम्ल, स्वेदजनक द्रव्य (**डॉ. वा. दे.**)। दाहप्रशमन औषधको यूनानी वैद्यकमें **'मुत्फी'**, **'मुबर्रिद'** **'तक्लील हरारत'** और **'मुसक्किन हरारत'** कहते हैं।

**दाहप्रशमन** या **निर्वापण** कहते हैं; जैसे—धानका लावा (लाजा), चन्दन, चीनी, कमल, अनन्तमूल, गिलोय, खस आदि । **सुश्रुतने** सारिवादि, अञ्जनादि, न्यग्रोधादि, गुडूच्यादि और उत्पलादि गणको **दाहनाशन** लिखा है (सु. सू. अ. ३८) ।

दहन—

जो द्रव्य अग्निकी तरह त्वचा-मांस आदिको जला दे, उसको **दहन** कहते हैं; जैसे-क्षार ।

शीतप्रशमन—

जो द्रव्य शीत (ठण्ड लगने) को दूर करे और रोके, उसे **शीतप्रशमन** कहते हैं; जैसे-तगर, अगर, अजवायन, बच, कूठ, चोरा आदि ।

उदर्दप्रशमन-कोठनाशन—

उदर्द (पित्ती-ददोड़े उठने) को शान्त करनेवाले द्रव्यको **उदर्दप्रशमन-कोठनाशन** कहते हैं; जैसे-चिरौंजी, सप्तपर्ण, अर्जुन, विजयसार आदि ।

अङ्गमर्दप्रशमन—

जो द्रव्य अङ्गमर्द (शरीर दबाने जैसी पीड़ा) को शान्त करे, उसे **अङ्गमर्दप्रशमन** कहते हैं; जैसे-सरिवन, पिठवन, एरण्ड आदि ।

शूलप्रशमन—

जो द्रव्य शूल रोगको शान्त करे, उसको **शूलप्रशमन** कहते हैं; जैसे-पीपल, पीपलामूल, सोंठ, अजमोद, जीरा आदि ।

शोणित(ता)स्थापन[१]—

जो द्रव्य रक्तस्रावको रोके, उसे **शोणितास्थापन** कहते हैं **(ड., यो.)**; रुधिरकी

---

१ शोणितस्य दुष्टस्य दुष्टिमपहृत्य तत् प्रकृतौ स्थापयतीति शोणितस्थापनम् (च. द.) । शोणितं स्थापयति अतिप्रवृत्तं स्तम्भयतीति शोणितस्थापनम्, एवं वेदनास्थापनादयः (यो.) । रुधिरसंस्थापनं पुरुषस्य रुधिरवृद्धि-स्थैर्यकरम् (इ.) । शोणितास्थापनं शोणितातिप्रवृत्तिस्तम्भनम्, (सु. चि. १।४८ ड.) । "**शोणितास्थापन** (Hœmatinics—हिमॅटिनिक्स्; Hœmatics—हिमॅटिक्स्; Blood tonics—ब्लड् टॉनिक्स्) रक्तको पूर्व स्थितिपर लानेवाले द्रव्य । ये द्रव्य रक्तकी लाली बढ़ाते हैं, रक्तको बढ़ाते हैं और इनके द्वारा रक्तकण अच्छे होते हैं; जैसे-लोह, प्रवाल, जवाखार, साबरसींगकी भस्म, कैल्शियम् (सुधा-चूना) के बने द्रव्य, कोयलेका पत्थर (Manganese—मॅग्नॅनीझ्), फॉस्फॉरस्, फॉस्फॉरस्के चूनेके मेलसे बने क्षार, मच्छीका तेल । **रक्तस्कन्दन** (सु. सू. अ. १४. श्लो. ३३) (Styptics—स्टिप्टिक्स्)—ये द्रव्य चुपड़े जानेपर अपने कषाय गुणके कारण तथा प्रत्यक्ष संयोगसे रक्तका स्राव बंद करते हैं, ये रक्तको जमाते हैं किंवा केशिकाओंको संकुचित करते हैं; जैसे-फिटकिरी, माजूफल, कसीस । ये केशिकाओंको संकुचित करके स्रावको बन्द करते हैं **(स्कन्दन)** । कषाय द्रव्य रक्तको जमा करके स्राव बन्द करते हैं **(संधान)** । **रक्तसंग्राहिक** (Hæmostatics—हिमॉस्टॅटिक्स्) ये द्रव्य पेटमें पहुँचकर सिराओं द्वारा बहते हुए रक्तस्रावको रोकते हैं । जैसे-कैल्शियम् क्लोराइड्, अर्गट, माजूफल, गंधाविरोजा, सीसा, रानघेवडा (जंगली सेम) के मूल ।" **(डॉ. वा. दे.)** ।

वृद्धि और स्थिरता करनेवाले द्रव्यको **शोणितास्थापन** कहते हैं (इन्दु); जो द्रव्य दूषित रक्तकी दुष्टि (विकृति) को दूर करके उसको स्वाभाविक स्थितिमें लावे उसको **शोणितस्थापन** कहते हैं (च. द.); जैसे–मुलेठी, केशर, मोचरस, लोध, गेरू आदि। यहाँ **शोणितस्थापन** शब्दसे टीकाकारोंने तीन वर्ग लिये हैं—(१) दुष्ट रक्तको शुद्ध करनेवाले (**रक्तशोधक-रक्तप्रसादन**), (२) **रक्तस्तम्भन** और (३) **रक्तवर्धक** द्रव्य।

वेदनास्थापन[1]—

जो द्रव्य वेदना (पीड़ा) को नष्ट-शान्त करे, उसे **वेदनास्थापन** कहते हैं; जैसे–शाल (सखुआ), कायफलकी छाल, पद्माक, अशोक आदि।

संज्ञास्थापन—

जो द्रव्य नष्ट हुई संज्ञा (ज्ञान-होश) को पुनः लानेवाला हो, उसको **संज्ञास्थापन** कहते हैं; जैसे–हींग, बच, चोरा, ब्राह्मी, जटामांसी, गूगल आदि।

प्रजास्थापन[2] गर्भस्थापन—

जो द्रव्य प्रजा (गर्भ) की उत्पत्ति या स्थितिमें बाधक दोषको नष्ट करके प्रजाकी उत्पत्ति करे (गर्भधारण कराए), उसको **प्रजास्थापन** कहते हैं; जैसे–ब्राह्मी, दूर्वा (दूब) आदि।

वयःस्थापन–वयस्य[3]—

जो द्रव्य वय–तरुणावस्था (जवानी) को स्थिर रखे, उसे **वयःस्थापन** कहते हैं; जैसे–गिलोय, हरड़, आँवला आदि। जरावस्थाको रोक कर यौवनकी रक्षा करे उसे **वयस्य** कहते हैं (र. वै.)।

लङ्घन[4]—

जो द्रव्य (गुण और कर्म भी) शरीरमें हलकापन लाता है, उसे **लङ्घन** कहते हैं। **लङ्घन** द्रव्य प्रायः लघु, उष्ण, तीक्ष्ण, विशद, रूक्ष, सूक्ष्म, खर, सर और कठिन–इन नौ

---

१ **वेदनास्थापन** (Anodynes–ॲनोडाइन्स्; Analgesics—ॲनल्जेसिक्स्)—ये द्रव्य वेदना कम करते हैं। इनकी क्रिया मस्तिष्क किंवा ज्ञाननाड़ियों पर होती है। जैसे–अफीम, गाँजा, बेलाडोना, बछनाग (डॉ. वा. दे.)। २ **प्रजास्थापन**—ये द्रव्य प्रजा (सन्तान) का प्रतिबन्ध करनेवाले रोगको दूर करके प्रजोत्पत्तिमें सहायता देते हैं; जैसे–फिरङ्गोपदंशमें सोना, पूयमेहमें चांदी इत्यादि (डॉ. वा. दे.)। ३ "वयसे हितं वयस्यम्। जरामभिहत्य यौवनं रक्षति।" (र. वै. पृ. १८३)। **वयःस्थापन** (Youth preserver—यूथ प्रिझर्वर; Youth restorer—यूथ रिस्टोरर)—बुढ़ापेको प्रकट न होने देनेवाले द्रव्य (डॉ. वा. दे.)। ४ "यत्किञ्चिल्लाघवकरं देहे तल्लङ्घनं स्मृतम्। लघूष्ण-तीक्ष्ण-विशदं रूक्षं सूक्ष्मं खरं सरम्॥ कठिनं चैव यद्द्रव्यं प्रायस्तल्लङ्घनं स्मृतम्।" (च. सू. अ. २२)। "चतुष्प्रकारा संशुद्धिः पिपासा मारुतातपौ। पाचनान्युपवासश्च व्यायामश्चेति लङ्घनम्।" (च. सू. अ. २२)। "शोधनं शमनं चेति द्विधा तत्रापि लङ्घनम्।" (अ. हृ. अ. ४)।

गुणोंसे युक्त होता है। 'प्रायः' कहनेका तात्पर्य यह है कि-ऐसे गुणोंवाला होनेपर भी कोई द्रव्य लङ्घन नहीं होता; जैसे—छोटी पीपल वृष्य होनेसे उसका संतर्पण कार्य देखा जाता है। इसी प्रकार **बृंहण** आदिमें भी 'प्रायः' शब्दका तात्पर्य जानना चाहिए। जैसे--कँगनी और सामा शीत होने पर भी शरीरका कर्शन करनेवाले हैं। लङ्घन द्रव्य अग्नि, वायु और आकाश महाभूतकी अधिकतावाले होते हैं। लङ्घन द्रव्योंका कोई विशेष गण-वर्ग नहीं बनाया गया है, परन्तु उसे **चरकने** छः प्रकारके उपक्रमोंमें तथा **वाग्भटने** दो प्रकारके उपक्रमोंमें अन्यतम उपक्रम बताया है। **चरकने** चार प्रकारका शोधन (वमन-विरेचन-आस्थापन-शिरोविरेचन), तृषाको रोकना (जल कम पीना), शुद्ध वायु तथा धूपका सेवन, पाचन और उपवास-ये दस प्रकारके लङ्घन लिखे हैं। इनमें चार प्रकारके शोधन (वमन-विरेचन-आस्थापन-शिरोविरेचन) और पाचन ये द्रव्यरूप हैं और शेष अद्रव्यरूप हैं। **वाग्भटने** शोधन और शमन दो प्रकारका लङ्घन लिखा है। उन्होंने शोधनमें रक्तमोक्षण और द्रव्यरूप लङ्घनमें दीपन अधिक बताया है।

रूक्षण[1]—

जो द्रव्य शरीरमें रूक्षता, खरता तथा विशदता (पिच्छिलताका अभाव) लाता है, उसे **रूक्षण** कहते हैं। जो द्रव्य रूक्ष, लघु, खर, तीक्ष्ण, उष्ण, स्थिर तथा अपिच्छिल हो, वह प्रायः **रूक्षण** होता है। 'प्रायः' कहनेका प्रयोजन यह है कि कोई द्रव्य इन गुणोंवाला होता हुआ भी रूक्षण नहीं होता। जैसे-सरसोंका तेल तथा बकरीका दूध लघु होते हुए भी स्नेहन हैं। स्नेहन द्रव्यके विवरणमें आये हुए 'प्रायः' शब्दका भी यही प्रयोजन जानना चाहिए। जैसे-यव तथा लोबिया गुरु, शीत, सर आदि गुणयुक्त होता हुआ भी रूक्षण होता है। यहाँ यह जानना चाहिए कि लङ्घन द्रव्यके जो गुण कहे हैं वही रूक्षण द्रव्यके भी होते हैं, परन्तु दोनोंमें अन्तर यह है कि-लङ्घन द्रव्यमें लघु गुणकी प्रधानता होती है और रूक्षण द्रव्यमें रूक्ष गुणकी प्रधानता होती है।

स्नेहन—

जो द्रव्य शरीरमें स्निग्धता, द्रवपना अथवा स्नेहका क्षरण (शरीरसे स्नेह चूना-टपकना सा), मृदुता तथा क्लेद उत्पन्न करे, उसे **स्नेहन** कहते हैं। जो द्रव्य द्रव, सूक्ष्म, सर, स्निग्ध, पिच्छिल, गुरु, शीतल, मन्द तथा मृदु गुणवाला हो, वह प्रायः **स्नेहन** होता है; जैसे-घृत, तैल, वसा, मज्जा आदि।[2]

---

१ "रौक्ष्यं खरत्वं वैशद्यं यत् कुर्यात्तद्धि रूक्षणम्। रूक्षं लघु खरं तीक्ष्णमुष्णं स्थिरमपिच्छिलम् ॥ प्रायशः कठिनं चैव यद्द्रव्यं तद्धि रूक्षणम्।" (च. सू. अ. २२)। रूक्षण द्रव्यको यूनानीवैद्यकमें '**मुजफिफ**' कहते हैं। २ "स्नेहनं स्नेह-विष्यन्द-मार्दव-क्लेदकारकम्। द्रवं सूक्ष्मं सरं स्निग्धं पिच्छिलं गुरु शीतलम् ॥ प्रायो मन्दं मृदु च यद्द्रव्यं तत् स्नेहनं स्मृतम्।"

स्वेदन—

जो द्रव्य स्तम्भ ( अङ्गोंकी निश्चेष्टता-जकड़नासा ), गौरव तथा शीतको नष्ट करे और पसीना लावे, उसे **स्वेदन** कहते हैं। जो द्रव्य उष्ण, तीक्ष्ण, स्निग्ध वा रूक्ष, सूक्ष्म, द्रव, सर वा स्थिर तथा गुरु हो, वह प्रायः **स्वेदन** होता है[1]।

स्तम्भन—

वमन, अतिसार, रक्तपित्त, अतिस्वेद आदिके रूपमें शरीरसे निकलनेवाले द्रव पदार्थको रोकनेवाला द्रव्य **स्तम्भन** कहलाता है। जो द्रव्य शीत, मन्द, मृदु, श्लक्ष्ण, रूक्ष, सूक्ष्म, द्रव, स्थिर तथा लघु—इन नौ गुणोंवाला हो, वह प्रायः **स्तम्भन** होता है **( च. )**। जो द्रव्य रूक्ष, शीत, कषाय रसवाला और वातकर हो, वह **स्तम्भन** होता है; जैसे-कुड़ा और सोनापाठा **( शा. )**। **सुश्रुतने** लोध्रादिगणको **स्तम्भी-स्तम्भन** कहा है।[2]

संशमन—

जो द्रव्य सम अवस्थामें स्थित दोषोंका वमन-विरेचनादिके द्वारा शोधन नहीं करता, एवं उन्हें बढ़ाता भी नहीं—उनका प्रकोपण भी नहीं करता, किंतु बढ़े हुए दोषोंको शरीरके भीतर ही शान्त करता है—पुनः साम्यावस्थामें लाता है, उसे **संशमन** या **शमन** कहते हैं। जैसे-गिलोय। 'दोष' शब्दसे दुष्ट वातादि और उनके कार्यभूत व्याधि दोनों लिये जाते हैं। दोषशब्दसे वातादिदोषपक्षमें अर्थ ऊपर दिया है। व्याधिपक्षमें—'उत्पन्न व्याधिका शमन करनेवाला और अनुत्पन्न व्याधिको उत्पन्न न करनेवाला' यह अर्थ लेना चाहिए **( शा. )**। संशमन द्रव्य आकाशगुणकी अधिकता-

---

( च. सू. अ. २२ )। **स्नेहन**-( Demulcents—डिमल्सन्ट्स् )—**इन** औषधोंका स्पर्श जिस जिस भागसे होता है, उस उस भागका ये द्रव्य रक्षण करते हैं। ये स्निग्ध-तैलयुक्त होते हैं; जैसे-अलसी, बादाम, निशास्ता, मुलेठी **( डॉ. वा. दे. )**। स्नेहन द्रव्यको यूनानी वैद्यकमें **'मुरत्तिब'** कहते हैं।

१ "स्तम्भ-गौरवशी-तघ्नं स्वेदनं स्वेदकारकम्। उष्णं तीक्ष्णं सरं स्निग्धं रूक्षं सूक्ष्मं द्रवं स्थिरम्॥ द्रव्यं गुरु च यत् प्रायस्तद्धि स्वेदनमुच्यते॥" ( च. सू. अ. २२ )। स्वेदन—इन द्रव्योंसे पसीना छुटता है। इनकी क्रिया अनेक प्रकारसे होती है ( १ ) सुषुम्णाकाण्डके स्वेदकेंद्रको उत्तेजित करके; ( २ ) त्वचाकी रक्तवाहिनियोंको विकसित करके, जैसे—सुरमा—इपिक्युआना आदि द्रव्य; ( ३ ) स्वेदग्रन्थियोंमें स्थित नाड़ियोंके सिरोंको उत्तेजित करके **( डॉ. वा. दे. )**। स्वेदन द्रव्यको यूनानी वैद्यकमें **'मुअरिक** कहते हैं। २ "स्तम्भनं स्तम्भयति यद्गतिमन्तं चलं ध्रुवम्। शीतं मन्दं मृदु श्लक्ष्णं रूक्षं सूक्ष्मं द्रवं स्थिरम्॥ यद्द्रव्यं लघु चोदिष्टं प्रायस्तत् स्तम्भनं स्मृतम्।" ( च. सू. अ. २२ )। "रौक्ष्याच्छैत्यात् कषायत्वाल्लघुपाकाच्च यद्भवेत्। वातकृत् स्तम्भनं तत् स्याद्यथा वत्सकटुण्टुकौ॥" ( शा. प्र. खं. अ. ४ )।

वाला होता है ( सु. ) । संशमन द्रव्य वायु, जल और पृथिवीके गुणोंकी अधिकतावाला होता है[1] ( र. वै. भाष्य ) ।

संशमन द्रव्यके **वातसंशमन, पित्तसंशमन** और **कफसंशमन** ये तीन भेद करके उनके उदाहरणार्थ तीन वर्ग सु. सू. अ. ३८, अ. सं. सू. अ. १४, तथा अ. हृ. सू. अ. १५ में दिये गये हैं । वे जिज्ञासुओंको वहीं देखने चाहिएँ । यहाँ विस्तारभयसे नहीं दिये गये हैं ।

आयुर्वेदमें सब प्रकारके औषधद्रव्योंका **शोधन** और **शमन** इन दो वर्गोंमें अन्तर्भाव माना गया है ( "शोधन-शमनव्यतिरिक्तस्यौषधस्याभावात्" **हे.** ) जो द्रव्य प्रकुपित दोषोंको वमन, विरेचन आदि द्वारा शरीरसे बाहर निकाले उनको **शोधन** और जो द्रव्य दोषोंको बाहर न निकाले परन्तु उनको शरीरके भीतर ही शान्त करके पुनः समावस्थामें लावे उसे **शमन** कहते हैं । शमनके विषयमें थोड़ा कहनेका होनेसे शमनकी व्याख्या पहले देकर अब शोधनके भेद और उनकी व्याख्या दी जाती है ।

वमन[2]–ऊर्ध्वभागहर–छर्दनीय—

जो द्रव्य ऊर्ध्वभाग( मुख )से दोषोंको बाहर निकाले उसे **वमन, ऊर्ध्वभागहर** या **छर्दनीय** कहते हैं । वमन द्रव्य उष्ण, तीक्ष्ण, सूक्ष्म, व्यवायी और विकाशी गुणोंवाले होते हैं । वे अपने वीर्य( शक्ति–प्रभाव )से हृदयमें जा, वहाँसे अपने सूक्ष्म और व्यवायी गुणसे धमनियोंद्वारा समग्र शरीरमें पहुँच, स्थूल–सूक्ष्म सब स्रोतोंसे दोषोंको अपने आग्नेय ( उष्ण ) गुणसे द्रवीभूत और तीक्ष्णतासे विच्छिन्न करते हैं ( उखाड़ते हैं ) । वह द्रवीभूत और विच्छिन्न ( अपने स्थानसे हटा हुआ ) दोष ( अपक्व पित्त, कफ तथा अन्न ) वमनसे पूर्व शरीरके स्नेहभावित किये जानेके कारण, जैसे स्नेह लगाये हुए पात्रमें शहद नहीं चिपकता इस प्रकार शरीरमें कहीं भी न चिपकता हुआ वमन द्रव्यके सूक्ष्मस्रोतोनुसरण और आमाशयगमनोन्मुख प्रभावसे आमाशय( आमाशयोर्ध्वभाग )में आकर और उदान वायुसे प्रेरित होकर, वमन द्रव्यके ऊर्ध्वभागसे दोष निकालनेके प्रभाव और अग्नि तथा वायुके गुणोंकी अधिकतासे मुखमार्गसे बाहर निकलता है **( च., सु. )** । जो द्रव्य अपक्व पित्त, कफ या दोनों और अन्नको मुखद्वारा बाहर निकाले, उसे **वमन** कहते हैं; जैसे–मैनफल **( शा. )** । यद्यपि

---

१ "न शोधयति यद्दोषान् समान्नोदीरयत्यपि । समीकरोति विषमाञ्छमनं तच्च सप्तधा ॥ पाचनं दीपनं क्षुत्तृड्-व्यायामातप-मारुताः । बृंहणं शमनं त्वेव वायोः पित्तानिलस्य च ।" ( अ. हृ. सू. अ. १४ ) । "न शोधयति न द्वेष्टि समान् दोषांस्तथोद्धतान् । समीकरोति विषमाञ्छमनं तद्यथाऽमृता ॥" ( शा. प्र. खं. अ. ४ ) । २ "दोषहरणमूर्ध्वभागं वमनसंज्ञकम् ।" ( च. क. अ. १ ) । "तत्रोष्ण-तीक्ष्ण-सूक्ष्म-व्यवायि-विकाशीन्यौषधानि स्ववीर्येण हृदयमुपेत्य धमनीरनुसृत्य स्थूलाणुस्रोतोभ्यः केवलं शरीरगतं दोषसंघातमाग्नेयत्वाद् विष्यन्दयन्ति, तैक्ष्ण्याद्

कफके लिये वमन और पित्तके लिये विरेचनको प्रधान शोधन कहा गया है, तथापि अपक्व पित्तका वमनसे ही निर्हरण होता है। इसी लिये अम्लपित्तचिकित्सामें प्रारम्भमें वमनका उपदेश किया गया है।

**वक्तव्य**—वमन द्रव्य पूर्ण मात्रामें देनेसे वमन कराते हैं, सूक्ष्म मात्रामें देनेसे कफको ढीला करके निकालते हैं और अति सूक्ष्म (होमिओपेथिक) मात्रामें देनेसे वमनको वंद करते हैं।

[1]रेचन-विरेचन-अधोभागहर-अनुलोमनीय—

जो द्रव्य अधोभाग(गुद)से दोषोंका निर्हरण करे, उसे **रेचन, विरेचन, अनुलोमनीय** या **अधोभागहर** कहते हैं। उष्ण, तीक्ष्ण, सूक्ष्म, व्यवायी, विकाशी (**च.**) तथा सर (**सु.**) गुणयुक्त विरेचन द्रव्य अपनी शक्ति(प्रभाव)से हृदयमें पहुँच, वहाँसे अपने सूक्ष्म और व्यवायी गुणसे धमनियोंद्वारा स्थूल और अणु स्रोतोंमें

---

विच्छिन्दन्ति, स विच्छिन्नः परिप्लवन् (वः) स्नेहभाविते काये स्नेहाक्तभाजनस्थमिव क्षौद्रमसज्जन्नणुप्रवणभावादामाशयमागम्योदानप्रणुन्नोऽग्नि-वाय्वात्मकत्वादूर्ध्वभागप्रभावाच्चौषधस्योर्ध्वमुत्क्षिप्यते (सलिल-पृथिव्यात्मकत्वादधोभागप्रभावाच्चौषधस्याधः प्रवर्तते, उभयतश्चोभयगुणत्वात्)। इति लक्षणोद्देशः।" (च. क. अ. १)। "तत्रोष्ण-तीक्ष्ण-सूक्ष्म-व्यवायि-विकाशीन्यौषधानि स्ववीर्येण हृदयमुपेत्य सौक्ष्म्याद् व्यवायित्वाच्च धमनीरनुसृत्य स्नेहेन मृदूकृतेऽन्तःशरीरे स्वेदोष्मणाऽऽर्द्रदारुवद्विष्यण्णे स्थूलाणुस्रोतोभ्यः सकलमपि दोषसङ्घातमौष्ण्यात् पुनर्विष्यन्दयन्ति, तैक्ष्ण्याद्विकाशित्वाच्च विच्छिन्दयन्ति; स विष्यण्ण-विच्छिन्नो दोषसङ्घातः परिप्लवः स्नेहाक्तभाजनस्थ इवोदकाञ्जलिरसज्जन्नणुप्रवणभावादामाशयमनुगम्य उदानप्रणुन्नोऽग्नि-वाय्वात्मकत्वादूर्ध्वभागप्रभावाच्चौषधस्योर्ध्वं प्रवर्तते, सलिल-पृथिव्यात्मकत्वादधोभागप्रभावाच्चौषधस्याधः, उभयतश्चोभयगुणात्मकत्वादुभयभागप्रभावाच्च।" (अ. सं. सू. अ. २६)। "वमनद्रव्याण्यग्नि-वायुगुणभूयिष्ठानि, अग्निवायू हि लघू, लघुत्वाच्च तान्यूर्ध्वमुत्तिष्ठन्ति, तस्माद्वमनमूर्ध्वगुणभूयिष्ठम्।" (सु. सू. अ. ४१)। "अपक्वपित्तश्लेष्माण्चयमूर्ध्वं नयेत्तु यत्। वमनं तद्धि विज्ञेयं मदनस्य फलं यथा॥" (शा. प्र. खं. अ. ४)। "वमनं श्लेष्महराणां (श्रेष्ठम्)।" (च. सू. अ. २५)। **वामक** (Emetics—एमेटिक्स)—इन द्रव्योंसे उलटी होकर आमाशय खाली हो जाता है। इनके दो भेद हैं—(१) **प्रत्यक्ष**—ये द्रव्य आमाशयमें क्षोभ या दाह उत्पन्न कर वमन कराते हैं; जैसे-नीलाथोथा, राई, बाबुनाका गर्म फाण्ट, नमक, फिटकिरी। (२)**अप्रत्यक्ष**—ये रक्तमें मिल, रक्त द्वारा वमनकेन्द्रमें पहुँच कर उसे क्षुभित करते हैं और इस प्रकार वमन कराते हैं; जैसे-सुरमा, इपिकाक्युआना, अडूसा, जंगली प्याज। इस वर्गके बहुतसे द्रव्य रक्तके साथ बहते हुए आमाशयकी कलाद्वारा बाहर पड़ते हैं और उसे उत्तेजित करते हैं (**डॉ. वा. दे.**)। यूनानी वैद्यकमें वमन द्रव्यको '**मुकई**' कहते हैं।

१ "दोषहरणमधोभागं विरेचनसंज्ञकम्।" (च. क. अ. १)। अधो गुदेन दोषनिर्हरणं भजत इत्यधोभागम् (**च. द.**)। "तत्रोष्ण-तीक्ष्ण-सूक्ष्म-व्यवायि-विकाशीन्यौषधानि स्ववीर्येण हृदयमुपेत्य ('सौक्ष्म्याद् व्यवायित्वाच्च' **वृ. वा.**) धमनीरनुसृत्य स्थूलाणुस्रोतोभ्यः केवलं शरीरगतं दोषसंघातमाग्नेयत्वाद्विष्यन्दयन्ति, तैक्ष्ण्याद्विच्छिन्दन्ति, स विच्छिन्नः परिप्लवन् (वः) स्नेहभाविते

काये स्नेहाक्तभाजनस्थमिव क्षौद्रमसज्जदणुप्रवणभावादामाशयमागम्य ××× सलिलपृथिव्यात्मकत्वादधोभागप्रभावाच्चौषधस्यापानप्रणुन्नोऽधः प्रवर्तते ।" (च. क. अ. १) । "विरेचनद्रव्याणि पृथिव्यम्बुगुणभूयिष्ठानि, पृथिव्यापो गुर्व्यः, ता गुरुत्वादधो गच्छन्ति; तस्माद्विरेचनमधोगुणभूयिष्ठमनुमानात् ।" (सु. सू. अ. ४१) । गुरुत्वादिति गुरुत्वं चेह प्रभावविशेषाधिष्ठितं त्रिवृतादिसमवेतं ग्राह्यं, न तु गुरुत्वमात्रम्; अन्यथा मत्स्य-पिष्टान्न-मसूरादीनां विरेचकत्वं स्यात् (च. द.)। "विपक्वं यदपक्वं वा मलादि द्रवतां नयेत् । रेचयत्यपि तज्ज्ञेयं रेचनं त्रिवृता यथा ॥" (शा. प्र. अ. ४) । "विरेचनं पित्तहराणाम् (श्रेष्ठम्) । त्रिवृत् सुखविरेचनानां, चतुरङ्गुलो मृदुविरेचनानां, स्नुक्पयस्तीक्ष्णविरेचनानाम् ।" (च. सू. अ. २५) । **रेचन** (Purgatives—पर्गेटिव्स्)—इन द्रव्योंसे शौच (पखाना) जल्दी होता है किंवा अधिक होता है । न्यूनाधिक क्रियाके अनुसार इन द्रव्योंके पाँच भेद हैं । (१) **आनुलोमिक (च.), सर (सु.)** (Laxatives—लॅक्सॅटिव्स्)—मल और वायुकी स्वाभाविक प्रवृत्तिके उत्तेजक । इनसे मल नरम होता है और आँतोंकी हलन-चलनकी क्रिया (पेरिस्टालिसस्) कुछ बढ़कर शौच होता है । इनसे अपक्व मल नहीं आता । जैसे-यासशर्करा (तुरंजबीन), गंधक, सूखे अंजीर, आलूबुखारा, जैतूनका तेल (ऑलिव ओइल), हरड़ । (२) **स्रंसन (च.)** (Simple Purgatives—सिंपल पर्गेटिव्स्)—इनसे आँतोंकी हलन-चलन क्रिया बढ़ती है, आँतोंकी ग्रन्थियोंको कुछ उत्तेजन मिलता है और इस कारण साधारण पतला-ढीला शौच होता है । इनसे पक्व और अपक्व मल और मलकी गाँठें निकलती हैं । जैसे-एरंडतैल, सनाय, पारा, एलुआ । (३) **भेदन (च.)** (Drastic Purgatives—ड्रॅस्टिक् पर्गेटिव्स्)—ये द्रव्य स्रंसन द्रव्योंके समान किंतु उनकी अपेक्षया जोरदार क्रिया करते हैं । इनसे आँतोंमें थोड़ा दाह होता है और ऐंठन होकर पतला शौच होता है । जैसे-निशोथ, इन्द्रायन, रेवंदचीनी, पोडोफिलम (पाप्रा) । स्रंसन द्रव्य अधिक मात्रामें दिये जानेसे भेदन होते हैं । (४) **विरेचन (च.)** (Hydragogue Purgatives—हाइड्रॅगॉग् पर्गेटिव्स्; Hydragogues—हाइड्रॅगॉग्स्)—इनसे आँतोंमें बहुत सा द्रव उत्पन्न होता है और पानी जैसा शौच होता है । ये रक्तमेंसे पुष्कल रक्तद्रवका विरेचन कराते हैं । भेदनवर्गीय द्रव्य अधिक मात्रामें दिये जानेपर विरेचन क्रिया करते हैं । जैसे-जमालगोटा, कंटीली इन्द्रायन । कुछ लवण विरेचन हैं; जैसे-सैन्धा नमक, खारी नमक (सोडियम् सल्फेट्), द्राक्षाक्षार (पोटॅशियम् टार्टरेट्) । **पित्तविरेचन** (Cholagogue Purgatives—कॉलॅगॉग् पर्गेटिव्स्)—ये द्रव्य शौचद्वारा पित्तको निकालते हैं । इनसे हरे रंगका पतला शौच होता है । इनकी यकृत् और ग्रहणीपर उत्तेजक क्रिया होती है । यकृत्के उत्तेजनसे पित्तस्राव अधिक होता है और ग्रहणीके उत्तेजनसे उसमें स्रुत हुआ पित्त शीघ्र नीचे (पक्वाशयमें) चला जाता है । जैसे-पारा, पाप्रा-यकृत्के उत्तेजक; पारा, एलुआ और रेवंदचीनी-ग्रहणीके उत्तेजक हैं । ये द्रव्य अल्प मात्रामें पित्तसारक हैं । **चरकने विरेचनके** तीन विभाग किये हैं—(१) **मृदुविरेचन**—जैसे-एरंडतेल=आनुलोमिक; (२) **सुखविरेचन**—जैसे-निशोथ=स्रंसन, पित्तविरेचन; (३) **तीक्ष्णविरेचन**—जैसे-थुहरका दूध=भेदन विरेचन (डॉ. वा. दे.) । यूनानी वैद्यकमें मृदुविरेचनको **'मुलय्यिन'** और तीक्ष्ण विरेचनको **'मुसहिल'** कहते हैं । इन दोनोंका भेद बताते हुए यूनानी द्रव्यगुणविज्ञानमें लिखा है कि-वह औषध जिससे कब्ज निवारण होकर सरलतापूर्वक मलोत्सर्ग हो जाय और केवल आमाशय और अन्त्रस्थ दोष विसर्जित हो जाय, उसे **'मुलय्यिन'** कहते हैं; और जो द्रव्य संपूर्ण शरीरस्थ दोषका मलमार्गसे निर्हरण करे, उसे **'मुसहिल'** कहते हैं ।

होकर समस्त शरीरमें पहुँचता है और समग्र शरीरमें स्थित दोषोंके संघातको अपने आग्नेय गुणके कारण विलीन ( द्रवीभूत ) करता है तथा तीक्ष्णताके कारण विच्छिन्न करता है ( उखाड़ता है ) । वह द्रवीभूत तथा विच्छिन्न हुआ दोषसंघात सारे शरीरमें भ्रमण करता हुआ विरेचनके पूर्व शरीरके स्नेहसे भावित किये होनेके कारण जैसे स्नेहसे लिप्त पात्रमें शहद नहीं चिपकता उसी प्रकार शरीरावयवोंमें कहीं भी न चिपकता हुआ अणुप्रवण ( अणु-सूक्ष्म-स्रोतोंमें संचार करनेवाले ) तथा कोष्ठाभिमुखगमन स्वभाववाला होनेसे आमाशय( आमाशयाधोभाग )में आता है । विरेचन द्रव्य अधोगमन और अधोभागहरत्वरूपप्रभावविशिष्ट पृथिवी तथा जलके गुणों( गुरुत्व-स्थिरत्व-अधोगति )की अधिकतावाले होते हैं । अपने इस विशेष प्रभाव तथा गुणोंके कारण नीचेकी ओर गमन करते हुए अपने साथ अपान वायुद्वारा प्रेरित पच्यमान दोषोंको बलात् नीचेकी ओर ले जाकर बाहर निकालते हैं **( च., सु. )** । जो द्रव्य पक्व या अपक्व मलादिको द्रव करके विरेचनके द्वारा बाहर निकाले, उसे **रेचन** कहते हैं; जैसे–निशोथ **( शा. )** ।

**चरकमें** पचास कषायवर्गोंमें केवल **भेदनीय** ( या **भेदन** ) गण दिया गया है, विरेचन गण नहीं दिया है । **चरकने** विरेचन द्रव्यके तीन भेद बताये हैं—१ **सुखविरेचन,** जैसे–निशोथ; **मृदुविरेचन,** जैसे–अमलतास; **तीक्ष्णविरेचन,** जैसे थूहरका दूध ।

अनुलोमन–सर—

जो द्रव्य मल और दोषोंको पका और उनके विबन्धको तोड़ कर उन्हें अधोमार्गद्वारा बाहर निकालता है, उसको **अनुलोमन** या **सर** ( सारक ) कहते हैं; जैसे–हरड़ । ( मल–मूत्र और वातकी अप्रवृत्ति–रुकावट–को **विबन्ध** कहते हैं ) । यह अधोभागहर वर्गका ही एक भेद है ।[1]

स्रंसन—

जो द्रव्य कोष्ठ(पेट)के अन्दर चिपके हुए पच्यमाग ( पकते हुए ) मलादिकोंको पकाये विना ही बाहर निकाल देता है, उसे **स्रंसन** कहते हैं; जैसे–अमलतास । यह अधोभागहर वर्गका ही एक भेद है । **शार्ङ्गधरने 'स्रंसन'** वर्गको किसी तन्त्रान्तरसे लेकर भिन्न बताया है; **चरकने** 'विरेचन' द्रव्यके लिये ही 'स्रंसन' शब्दका प्रयोग किया है[2] ।

---

१ "कृत्वा पाकं मलानां यद्भित्त्वा बन्धमधो नयेत् । तच्चानुलोमनं ज्ञेयं यथा प्रोक्ता हरीतकी ॥" ( शा. प्र. खं. अ. ४ ) । "सरोऽनुलोमनः प्रोक्तः" ( सु. सू. अ. ४६ ) । २ "पक्तव्यं यदपक्त्वैव श्लिष्टं कोष्ठे मलादिकम् । नयत्यधः स्रंसनं तद्यथा स्यात् कृतमालकः ॥" ( शा. प्र. खं. अ. ४ ) । "पित्तं वा कफपित्तं वा पित्ताशयगतं हरेत् । स्रंसनं" ( च. चि. अ. ३ ) ।

शोधन-संशोधन-उभयतोभागहर—

जो द्रव्य ऊर्ध्वभाग( मुख ) और अधोभाग ( गुद ) दोनों मार्गोंसे दोषोंको निकाले, उसे **संशोधन, शोधन** या **उभयतोभाग( हर )** कहते हैं । संशोधन द्रव्य भी वमन और विरेचन द्रव्योंके समान तीक्ष्णत्वादि गुणोंवाले होते हैं । इनकी पूर्वोक्त क्रियासे दोषसंघात आमाशय( आमाशयके ऊर्ध्व और अधोभाग )में आकर उपस्थित होता है । संशोधन द्रव्य उभयतोभागहरत्वरूप प्रभावसे विशिष्ट पृथिवी, जल, अग्नि और वायुके गुणोंकी अधिकतावाले होते हैं । ये दोनों मार्गोंसे निकलते हुए अपने साथ उदान और अपानसे प्रेरित दोषोंका भी ऊर्ध्वाधोभागसे बलात् निर्हरण करते हैं ( **च., सु.** ) । जो द्रव्य मलों( पुरीष और दोषों )के संचयको अपने स्थानसे हटाकर ऊपर और नीचे दोनों मार्गोंसे बाहर निकाल दे, उसको **देहसंशोधन** कहते हैं; जैसे-बन्दाल ( **शा.** ) । वमन और विरेचन दोनों एक साथ करानेवाले द्रव्यको **संशोधन** कहते हैं[1] ।

छेदन-छेदनीय—

जो द्रव्य शरीरमें संचित और चिपके हुए कफादि दोषोंको अपने प्रभाव-शक्तिसे अपने स्थानसे उखाड़ दे ( पृथक् कर दे ), उसको **छेदन** या **छेदनीय** कहते हैं; जैसे-क्षार, काली मिर्च, शिलाजीत, हींग आदि ।[2]

रसायन—

जिस द्रव्यसे प्रशस्त रस-रक्त आदि धातु, स्मरणशक्ति, बुद्धि, आरोग्य, तरुणवय ( जवानी ), प्रभा, अच्छा वर्ण, उत्तम स्वर, शरीर और इन्द्रियोंका उत्तम बल और वाक्सिद्धि प्राप्त हो तथा अकालमें उत्पन्न जरावस्था ( वृद्धावस्था ) और व्याधियोंका नाश हो, उसे **रसायन** कहते हैं । **चरक**के पचास महाकषायोंमें कहे हुए **जीवनीय** और **वयःस्थापन** ये दो गण भी रसायनके ही भेद हैं[3] ।

---

१ "स्थानाद्बहिर्नयेदूर्ध्वमधो वा दोषसंचयम् । देहसंशोधनं तत्स्याद्देवदालीफलं यथा ॥" ( शा. प्र. खं. अ. ४ ) । २ "श्लिष्टान् कफादिकान् दोषानुन्मूलयति यद्बलात् । छेदनं तद्यथा क्षारा मरिचानि शिलाजतु ॥" ( शा. प्र. खं. अ. ४ ) । ३ "दीर्घमायुः स्मृतिं मेधामारोग्यं तरुणं वयः । प्रभा-वर्ण-स्वरौदार्यं देहेन्द्रियबलं परम् ॥ वाक्सिद्धिं वृषतां कान्तिं लभते ना रसायनात् । लाभोपायो हि शस्तानां रसादीनां रसायनम् ॥" ( च. चि. अ. १, पा. १ ) । "रसायनतन्त्रं ( रसायनं ) नाम वयःस्थापनमायुर्मेधा-बलकरं रोगापहरणसमर्थं च ।" ( सु. सू. अ. १ ) । "रसायनं च तज्ज्ञेयं यज्जराव्याधिनाशनम् ।" ( शा. प्र. खं. अ. ४ ) । **रसायन** ( Alterative—ऑल्टरेटिव् )—ये द्रव्य वैद्यकीय मात्रामें देनेसे शरीरपर उनकी क्रिया प्रत्यक्ष नहीं दिखाई देती, परंतु इनसे रोग दूर होता है । इनसे शरीरकी धातुपाक ( मेटाबॉलिज्म )की क्रिया सुधरती है और शरीर पूर्वस्थिति प्राप्त करता है ( अन्य औषधोंसे अच्छे न होनेवाले रोगोंको अच्छा करनेवाले द्रव्य ); जैसे-सोना, सुरंजान, सुरमा, पारा, सोमल ( **डॉ. वा. दे.** ) । यूनानी वैद्यकमें रसायन औषधको **'अक्सीरुल् बदन'** कहते हैं ।

सूक्ष्म—

जो द्रव्य शरीरके सूक्ष्म स्रोतों (मार्गों–छिद्रों)में प्रवेश कर सके उसको **सूक्ष्म** कहते हैं; जैसे–सैंधव लवण, मधु, तैल आदि[१]।

व्यवायि—

जो द्रव्य जठराग्निके द्वारा परिपक्व होनेके पूर्व ही अपने प्रभावसे समग्र शरीरमें व्याप्त होकर अपने गुण-कर्म दिखलाते हैं, उनको **व्यवायि** कहते हैं; जैसे–भाँग, अफीम, वत्सनाभ आदि[२]।

विकाशि(सि)—

जो द्रव्य जठराग्निके द्वारा पाक होनेके पहले ही धातुओंसे ओजको पृथक् करके सन्धियोंके बन्धनों और धातुओंको शिथिल कर देते हैं, उनको विकाशि(सि) कहते हैं; जैसे–कच्ची और ताजी सुपारी तथा कोदों[३]।

मद्य-मादक—

जो द्रव्य तमोगुण (और रजोगुण)की अधिकतावाला होनेसे बुद्धिका नाश करके मद (नशा) उत्पन्न करता है उसे **मद्य, मदकारि, मदनीय, मादन** और **मादक** कहते हैं; जैसे–नाना प्रकारके सुरा आदि मद्य (**शा.**)। मादक द्रव्य लघु, उष्ण, तीक्ष्ण, सूक्ष्म, अम्ल, व्यवायी, आशुग (आशुकारी), रूक्ष, विकाशि और विशद—इन

---

१ "सूक्ष्मस्तु सौक्ष्म्यात् सूक्ष्मेषु स्रोतःस्वनुसरः स्मृतः।" (सु. सू. अ. ४६)। "देहस्य सूक्ष्मच्छिद्रेषु विशेद्यत् सूक्ष्ममुच्यते। तद्यथा सैन्धवं क्षौद्रं निम्बस्तैलं रुबूद्भवम्॥" (शा. प्र. खं. अ. ४)।
२ "व्यवायि चाखिलं देहं व्याप्य पाकाय कल्पते।" (सु. सू. अ. ४६)। "पूर्वं व्याप्याखिलं कायं ततः पाकं च गच्छति। व्ययायि तद्यथा भङ्गा फेनं चाहिसमुद्भवम्॥" (शा. प्र. खं. अ. ४)।
३ "विकासि विकसन्नेवं धातुबन्धान् विमोक्षयेत्।" (सु. सू. अ. ४६)। "सन्धिबन्धांस्तु शिथिलान् यत् करोति विकाशि तत्। विश्लिष्यौजश्च धातुभ्यो यथा क्रमुककोद्रवाः॥" (शा. प्र. खं. अ. ४)। **विकाशिन्** (Antispasmodic—ॲन्टिस्पॅझ्मॉडिक्स्)—इस वर्गके द्रव्योंकी क्रिया अनेक प्रकारोंसे होती है। जैसे–(१) कई द्रव्य कर्मके केन्द्रोंपर या चेष्टावह नाड़ियोंपर शामक (अवसादक) क्रिया करते हैं। (२) कई सारे शरीरपर अत्यन्त जोरदार शामक क्रिया करते हैं, जिसके कारण शरीरके सब अवयव शिथिल हो जाते हैं; जैसे–तमाखू, बछनाग, देवनल, कुटकी, पद्मकाष्ठ आदि **अवसादक** दव्य। (३) कई आँतोंकी शक्ति बढ़ाते हैं, जिससे अधोवायु छूटता है और उदरशूल शान्त होता है; जैसे–हींग, कस्तूरी, तगर और सुगन्धि द्रव्य। इस प्रकारके द्रव्योंको Aromatics—**ॲरोमॅटिक्स्** या Carminatives—**कार्मिनेटिव्स्** कहते हैं। (४) कई द्रव्य अपस्तम्भशाखा (श्वासनलिका) के संकोच–विकासको कम करते हैं; जैसे–धतूरा, खुरासानी अजवायन, बेलाडोना (**डॉ. वा. दे.**)। ३ कोदोंकी एक जाति जो मादक होती है, वह यहाँ 'कोदों' शब्दसे अभिप्रेत है। ४ "मद्यं हृदयमाविश्य स्वगुणैरोजसो गुणान्। दशभिर्दश संक्षोभ्य चेतो नयति विक्रियाम्॥ लघूष्ण-तीक्ष्ण-सूक्ष्मा

दस गुणोंवाला होता है। **ओज** गुरु, शीत, मृदु, श्लक्ष्ण, बहल (सान्द्र), मधुर, स्थिर, प्रसन्न, पिच्छिल और स्निग्ध-इन दस गुणोंवाला होता है। मद्य हृदयमें प्रविष्ट होकर अपने दस गुणोंसे ओजके ऊपर लिखे हुए दस गुणोंको उनसे विपरीत गुणवाला होनेसे क्षुभित और नष्ट करके हृदयको विकृत कर देता है तथा उसके आश्रित सत्त्व(मन)को भी क्षुभित करके मद उत्पन्न करता है। मद्य अपने लघु गुणसे ओजके गुरु गुणका, उष्णसे शीतका, अम्लसे मधुरका, तीक्ष्णसे मृदुका, आशुकारितासे प्रसादका, रूक्षसे स्नेहका, व्यवायीसे स्थिरका, विकासीसे श्लक्ष्णका, विशदसे पिच्छिलका और सूक्ष्मसे सान्द्र गुणका नाश करता है (च.)। मद्य सर्व रसवाला तथा तीक्ष्ण, उष्ण, रूक्ष, लघु और विशद गुणवाला तथा आग्नेय और वायव्य होता है (र. वै.)।

विष-प्राणहर—

विषद्रव्य लघु, रूक्ष, आशु (आशुकारी), विशद, व्यवायी, तीक्ष्ण, विकासी, सूक्ष्म, उष्ण तथा अव्यक्त रस-इन दस गुणोंवाला होता है। विषद्रव्य अपने रूक्ष गुणके कारण वायुको, उष्णताके कारण पित्तको, सूक्ष्मताके कारण रक्तको तथा अव्यक्त रसके कारण कफको कुपित करता है; आशुकारी होनेसे अन्नरसका शीघ्र अनुसरण करता है, व्यवायी होनेसे शीघ्र ही संपूर्ण शरीरमें व्याप्त हो जाता है, तीक्ष्ण होनेके कारण मर्मघ्न होता है, विकासी (हिंसनशील) होनेसे प्राणहर होता है, लघु (अनवस्थित-चञ्चल) होनेके कारण दुश्चिकित्स्य होता है, विशद (अपिच्छिल) होनेसे दोषोंमें उसकी गति निर्बाध (अटके विना) होती है। इन कारणोंसे विषद्रव्य दोषों, उनके स्थानों और वातादि प्रकृतिको प्राप्त होकर सर्व दोषोंको विकृत कर देता है (च.)। विष सर्व रसवाला तथा शीघ्र, सुषिर, व्यवायी और विकासी गुणवाला तथा आग्नेय होता है। विष अपने उष्ण गुणसे धातुओंको पकाता है, तीक्ष्ण गुणसे मर्मोंका छेदन करता है, सूक्ष्म और विकासी गुणसे धातुओंमें फैल जाता है, विशद गुणसे धातुओंसे ओजको अलग करता है, लघु गुणसे संधियोंमें प्रवेश करता है, व्यवायी गुणसे समग्र शरीरमें व्याप्त होता है, रूक्ष गुणसे शरीरके स्नेहका नाश करता है और शीघ्र गुणसे शीघ्र मारता है।

---

म्ल-व्यवाय्याशुगमेव च। रूक्षं विकाशि विशदं मद्यं दशगुणं स्मृतम्॥ गुरु शीतं मृदु श्लक्ष्णं बहलं मधुरं स्थिरम्। प्रसन्नं पिच्छिलं स्निग्धमोजो दशगुणं स्मृतम्॥ गुरुत्वं लाघवाच्छैत्यमौष्ण्यादम्लस्वभावतः। माधुर्यं, मार्दवं तैक्ष्ण्यात्, प्रसादं चाशुभावनात्॥ रौक्ष्यात् स्नेहं, व्यवायित्वात् स्थिरत्वं, श्लक्ष्णतामपि। विकासिभावात्, पैच्छिल्यं वैशद्यात्, सान्द्रतां तथा। सौक्ष्म्यान्मद्यं निहन्त्येवमोजसः स्वगुणैर्गुणान्। सत्त्वं तदाश्रयं चाशु संक्षोभ्य जनयेन्मदम्॥" (च. चि. अ. २४)। "बुद्धिं लुम्पति यद्द्रव्यं **मदकारि** तदुच्यते। तमोगुणप्रधानं च यथा मद्यं सुरादिकम्॥" (शा. प्र. खं. अ. ४)। **मदकारि** (डिलिरिकेशिअन्ट्स-इन द्रव्योंसे प्रारम्भमें मद उत्पन्न होता है और पीछे बेहोशी आती है; जैसे गाँजा, बेलाडोना, खुरासानी अजवायन (डॉ. वा. दसाई)। मादक द्रव्यको यूनानी वैद्यकमें **'मुस्किर'** कहते हैं।

(र. वै.)। जो द्रव्य व्यवायी, विकाशी, सूक्ष्म, छेदी (छेदन), मादक, आग्नेय, योगवाही और प्राणहर हो, उसे **विष, प्राणहर** या **प्राणघ्न** कहते हैं[1] (**शा.**)।

प्रमाथि—

जो द्रव्य अपनी शक्तिसे स्रोतोंसे अर्थात् रस-रक्तादिका वहन करनेवाले मार्गों तथा कर्ण, मुख, नासिका आदिके छिद्रोंसे दोषोंके संचयको दूर करे, उसे **प्रमाथि** कहते हैं; जैसे-काली मिर्च और बच[2]।

अभिष्यन्दि—

जो द्रव्य अपनी पिच्छिलता तथा गौरव (गुरु गुण या गुरु विपाक) से रसवह सिराओंको रुद्ध करके शरीरमें गौरव-भारीपन उत्पन्न करे और कफका प्रकोप करे, वह **अभिष्यन्दि** कहाता है; जैसे-कच्चा दही[3]।

विदाहि—

जो द्रव्य अपने द्रव्यस्वभावसे अथवा पचनेमें भारी होनेसे देरमें हजम हो और पकते समय पित्तका प्रकोप करके अन्नवह नलीमें जलन, खट्टी डकार आदि उत्पन्न करे, उसे **विदाहि** कहते हैं[4]।

योगवाहि—

जो द्रव्य अपने गुणोंको न छोड़ता हुआ अपने साथ संसर्गमें आनेवाले द्रव्यके गुणोंको बढ़ावे, उसे **योगवाहि** कहते हैं; जैसे-मधु, पारद आदि[5]।

षाण्ढ्यकर-पुंस्त्वोपघाति—

जो द्रव्य वीर्यका क्षय करके षण्ढता (नपुंसकता) लावे (पुरुषत्वका नाश करे), उसको **षाण्ढ्यकर** या **पुंस्त्वोपघाति** कहते हैं; जैसे-क्षार[6]।

---

१ "लघु रूक्षमाशु विशदं व्यवायि तीक्ष्णं विकासि सूक्ष्मं च। उष्णमनिर्देश्यरसं दशगुणमुक्तं विषं तज्ज्ञैः॥ रौक्ष्याद्वातमशैत्यात् पित्तं, सौक्ष्म्यादसृक् प्रकोपयति। कफमव्यक्तरसत्वादन्नरसांश्चानुवर्तते शीघ्रम्॥ शीघ्रं व्यवायिभावादाशु व्याप्नोति केवलं देहम्। तीक्ष्णत्वान्मर्मघ्नं प्राणघ्नं तद्विकासित्वात्॥ दुरुपक्रमं लघुत्वाद्वैशद्यात् स्यादसक्तगतिदोषम्। दोषस्थानप्रकृतीः प्राप्यान्यतमं ह्युदीरयति॥" (च. चि. अ. २३)। "व्यवायि च विकाशि स्यात् सूक्ष्मं छेदि मदावहम्। आग्नेयं जीवितहरं योगवाहि स्मृतं विषम्॥" (शा. प्र. खं. अ. ४)। यूनानी वैद्यकमें विषको **'सम्मी'** और **'कातिल'** कहते हैं। २ "निजवीर्येण यद्द्रव्यं स्रोतोभ्यो दोषसञ्चयम्। निरस्यति प्रमाथि स्यात्तद्यथा मरिचं वचा॥" (शा. प्र. खं. अ. ४)। प्रमाथि द्रव्यको यूनानी वैद्यकमें **'मुफत्तिह'** कहते हैं। ३ "पैच्छिल्याद्गौरवाद्द्रव्यं रुद्ध्वा रसवहाः सिराः। धत्ते यद्गौरवं तत् स्यादभिष्यन्दि यथा दधि॥" (शा. प्र. खं. अ. ४)। ४ "द्रव्यस्वभावादथ गौरवाद्वा चिरेण पाकं जठराग्नियोगात्। पित्तप्रकोपं विदधत् करोति तदन्नपानं कथितं विदाहि॥" (सु. सू. अ. ४५ श्लो. २५२ की निबन्धसंग्रहव्याख्यामें उद्धृत तन्त्रान्तरीय वचन)। ५ "गृह्णाति योगवाहि द्रव्यं संसर्गिवस्तुगुणान्।" (**भा.**) ६ "क्षारः पुंस्त्वोपघातिनाम्।" (च. सू. अ. २५)। **षाण्ढ्यकर**-(Anaphrodisiac—ॲनेफ्रॉडिझिआक्) इन द्रव्योंसे संभोगशक्ति कम होती है जैसे-कपूर, तमाखू (**डॉ. वा. दे.**)। यूनानी वैद्यकमें षाण्ढ्यकर द्रव्यको **'कातिय बाह'** कहते हैं।

स्वप्नजनन-निद्राकारक—

जो द्रव्य निद्रा लावे, उसको **स्वप्नजनन** कहते हैं; जैसे-खुरासानी अजवायन, पीपलामूल, सर्पगन्धा आदि[१] ।

स्वेदापनयन—

जो द्रव्य स्वेद( पसीने )की अति प्रवृत्तिको रोके, उसे **स्वेदापनयन** कहते हैं[२] । **चरकने** खसके प्रलेपको स्वेदापनयन द्रव्योंमें श्रेष्ठ बताया है[२] ( उशीरं ×× स्वेदापनयनप्रलेपनानाम् ।" ( च. सू. अ. २५ ) ।

सौमनस्यजनन—

जो द्रव्य मनको प्रसन्न ( आनन्दित ) करे, उसको **सौमनस्यजनन** या **मनःप्रसादकर** कहते हैं; जैसे-मात्रा और विधिसे पीया हुआ मद्य[३] ।

चक्षुष्य—

जो द्रव्य नेत्र ( दर्शनशक्ति ) के लिये हितकर हो, उसे **चक्षुष्य** कहते हैं; जैसे-मुलेठी, त्रिफला, गायका घी आदि[४] ।

केश्य—

जो द्रव्य बालोंको स्थिर रखने और बढ़ानेवाला हो, उसको **केश्य** कहते हैं; जैसे-मुलेठी, गंभारीका फल, भँगरा आदि ।

मेध्य—

जो द्रव्य मेधा( स्मरण शक्ति या बुद्धि )को बढ़ानेवाला हो, उसको **मेध्य** कहते हैं; जैसे-ब्राह्मी, शङ्खपुष्पी, सुवर्ण आदि ।

पुरीषजनन—

जो द्रव्य अधिक प्रमाणमें मल उत्पन्न करे, उसे **पुरीषजनन** कहते हैं; जैसे-उड़द, जव, पत्रशाक आदि ।

---

१ **स्वप्नजनन**—ये द्रव्य प्रारम्भमें मद उत्पन्न किये विना ही निद्रा लाते हैं ( Hypnotics—हिप्नॉटिक्स् या Soporifics—सोपोरिफिक्स् ) **( डॉ. वा. दे. )** । यूनानी वैद्यकमें निद्राकारक औषधको **'मुनव्विम'** और **'मुसब्बित'** कहते हैं । २ ये द्रव्य अत्यन्त पसीना आता हो तो उसको बन्द करते हैं । इनमेंसे ( १ ) कई रक्ताभिसरणपर, ( २ ) कई स्वेदग्रन्थियोंपर, ( ३ ) कई स्वेदकेन्द्रपर, और ( ४ ) कई स्वेदग्रन्थियोंमें जानेवाली नाड़ियोंके अन्तिम भागोंपर क्रिया करते हैं; जैसे-बेलाडोना, खुरासानी अजवायन, धतूरा, कुनैन (स्वल्प प्रमाणमें); जस्त, कषाय द्रव्य आदि ( Anhydrotics—ॲनूहाइड्रोटिक्स् ) **( डॉ. वा. दे. )** । यूनानी वैद्यकमें स्वेदापनयन औषधको **'मानिअ अरक'** कहते हैं । ३ "मद्यं सौमनस्यजननानाम् ।" ( च. सू. अ. २५ ) । Exhilerents—एग्झिलन्टस् **( डॉ. वा. दे. )** । सौमनस्यजननको यूनानी वैद्यकमें **'मुफर्रह'** कहते हैं । ४ चक्षुष्य औषधको यूनानी वैद्यकमें **'मुकव्वी बसर'** कहते हैं ।

अब सुश्रुतके कहे हुए विम्लापनादि वर्गोंकी व्याख्या दी जाती है।

विम्लापन[1]—

जो द्रव्य व्रणशोथकी प्रारम्भावस्थामें ही प्रलेपके रूपमें प्रयुक्त होनेपर व्रणशोथको विना पकाए ही बैठा देते हैं, उनको **विम्लापन** कहते हैं। सु. सू. अ. ३७ में वातज, पित्तज, कफज और सान्निपातिक व्रणशोथके विम्लापनार्थ प्रलेप लिखे हैं।

पाचन-व्रणशोथपाचन[2]—

जो द्रव्य पकने लगे हुए व्रणशोथको शीघ्र पकाते हैं, उनको **पाचन-व्रणशोथ-पाचन** कहते हैं; जैसे-सन-मूली और सहिंजनेके बीज, तिल, सरसों, सत्तू, किण्व (सुराबीज), अलसी-तिसी और उष्णवीर्य द्रव्य (सु. सू. अ. ३७)। इन द्रव्योंका उपनाह (पोल्टिस) के रूपमें व्रणशोथ पर बाँधनेमें प्रयोग होता है।

दारण[3]-प्रदरण—

पकनेपर भी अपने आप न फूटनेवाले व्रणशोथको जो द्रव्य फोड़ दें, उनको **दारण** या **प्रदरण** कहते हैं; जैसे-चित्रक, कबूतरकी बीट, क्षार, जंगाल आदि। दारण द्रव्य पित्तकर रस (कटु-अम्ल-लवण) और गुण (तीक्ष्ण-उष्ण) वाला तथा पृथ्वी और अग्निके गुणोंकी अधिकतावाला होता है **(र. वै.)**।

प्रपीडन—

जो द्रव्य पककर फूटे हुए परन्तु मुख सूक्ष्म होनेके कारण जिनसे पूय अच्छी तरह न निकलता हो उन व्रणोंको दबा कर पूयको निकालते हैं, उनको **प्रपीडन** कहते हैं। **प्रपीडन**के लिये सेमल आदि पिच्छिल वृक्षोंकी छाल और मूल, जौ, गेहूँ तथा उड़दका आटा-इनका कल्क पूययुक्त सूक्ष्म मुखवाले तथा किसी मर्मस्थानके समीपवर्ती

---

१ **विम्लापन**-ये द्रव्य व्रणशोथको बैठाते हैं; जैसे-पारा, बछनाग, सुरमा, कुटकी आदि (Antiphlogestic—ॲन्टिफ्लॉजेस्टिक्)। **ग्रन्थिविलयन** (Resolvents—रिझॉल्वन्ट्स्; Disentient—डिसेन्शिअन्ट्)—ये द्रव्य व्रणशोथ किंवा सूजी हुई ग्रन्थियोंको ठीक करते हैं; ये रसग्रन्थियोंको उत्तेजन देते हैं; जैसे-उषक, कुन्दरु, अमरकन्द, पारा। इनसे पूय उत्पन्न हुए विना शोथ बैठ जाता है **(डॉ. वा. दे.)**। यूनानी वैद्यकमें विम्लापन औषधको **'मुहल्लिल वरम'** कहते हैं। २ यूनानी वैद्यकमें व्रणशोथ-पाचनद्रव्यको **'मुन्‌जिज वरम्'** या **'मुकय्यिह'** कहते हैं। ३ "पित्तलान् रसान् गुणांश्च प्रदरणम्। तत् पार्थिवमाग्नेयं च।" (र. वै. अ. ४।१५,१६)। पित्तलान् कटुकाम्ल-लवणान् रसान्, तीक्ष्णोष्णौ च गुणावाश्रितं प्रदरणम्। तत् पृथिव्यग्निभ्यां निर्मितम्। पृथिवी खलु रौक्ष्यात् तत्रस्थं स्नेहमपास्य पृथिवीपरमाणूनामप्संग्रहमपाकरोति; ततस्तैक्ष्ण्यादग्निर्विदारयति **(भा.)**। **"दारण**-ये द्रव्य जहाँ लगाये जायँ उस भागके अन्दरके जलको सुखाकर उसका नाश करते हैं। जैसे द्रावकाम्ल, क्षार, सोमल-संखिया; (Escharotic—एस्कॅरॉटिक्; Caustic—कॉस्टिक्)" **(डॉ. वा. दे.)**। यूनानी वैद्यकमें दारण औषधको **'मुफजिर वर्म'** कहते हैं।

व्रणोंके चारों ओर प्रलेपके रूपमें लगाया जाता है। इस प्रलेपको सूखने देना चाहिये, तथा इनका लेप व्रणके मुखको छोड़कर चारों ओर करना चाहिये।

शोधन-व्रणशोधन—

जो द्रव्य अपने आप फूटे हुए या शस्त्रसे भेदन किये हुए व्रणोंको शुद्ध करते हैं, उन द्रव्योंको **शोधन (व्रणशोधन)** कहते हैं। इनका उपयोग कषाय, वर्ति, कल्क, घृत, तैल, रसक्रिया, चूर्ण और धूपनके रूपमें आठ प्रकारसे होता है। उनका विस्तार सु. सू. अ. ३७ तथा चि. अ. १ में देखें।

रोपण—

जो द्रव्य व्रणका रोपण करते हैं (व्रणको भर लाते हैं), उनको **रोपण** कहते हैं। इनका उपयोग कषाय, वर्ति, कल्क, घृत, तैल, रसक्रिया, धूपन और चूर्णके रूपमें आठ प्रकारसे होता है। रोपण द्रव्योंका विस्तृत वर्णन सु. सू. अ. ३७ तथा चि. अ. १ में देखें[१]।

उत्सादन—

जो द्रव्य शुष्क, अल्प मांसवाले तथा गहरे व्रणोंमें मांसकी वृद्धि करके उन्हें ऊँचे लाते हैं (समतल करते हैं), उनको **उत्सादन** कहते हैं।

अवसादन—जो द्रव्य उभरे हुए कोमल मांसवाले व्रणोंको बैठाकर समतल करते हैं, उन्हें **अवसादन** कहते हैं; जैसे—कसीस, सैन्धव लवण, मैनसिल आदि।

उपशोषण[२]—

जो द्रव्य शरीरमें आर्द्रता (गीलापन) को सुखाते हैं, उनको **उपशोषण** कहते हैं; जैसे—कुड़ाकी छाल।

रो(लो)मशातन—

जो द्रव्य त्वचा पर लगानेसे शरीरके बालोंको निकाल दें, उनको **रो(लो)मशातन** कहते हैं;[३] जैसे-हरताल और चूनेका लेप।

रो(लो)मसंजनन—

जो द्रव्य जहाँसे बाल निकल गये हों वहाँ प्रलेप करनेसे बालोंको उत्पन्न करें,

---

१ रोपण द्रव्यको यूनानी वैद्यकमें **'मुदम्यिल'** और **'मुलहिय'** कहते हैं। २ **उपशोषण-ये** द्रव्य शरीरपरके लसीका, पूय आदि दुःखदायक और दाहजनक मल पदार्थोंका शोषण करते हैं किंवा महास्रोतसके अन्दरके वायुका शोषण करते हैं; जैसे-लकड़ीका कोयला, विशेष प्रक्रियासे तैयार की हुई शोषक रूई (ॲब्सोर्बन्ट-कोटन)। **व्रणलेखन (सु.)**। "कुटजत्वक् उपशोषणानाम्।" (च. सू. अ. २५)। उपशोषण द्रव्यको यूनानी वैद्यकमें **'नाशिफ'** या **'मुनश्शिफ'** कहते हैं। ३ रोमशातन द्रव्यको यूनानी वैद्यकमें **'हालिक'** कहते हैं।

उनको **रो(लो)मसंजनन** कहते हैं;[१]-जैसे हाथीके दाँतकी मसी मिलाई हुई रसौंतका लेप।

रक्षोघ्न—

जो द्रव्य धूपन आदिसे राक्षसों ( रोगोत्पादक जन्तुओं )का नाश करें, उन्हें **रक्षोघ्न** कहते हैं; जैसे-गूगल, अगर, सरसों, वच, अजवायन, नीमकी पत्ती आदि।

**वक्तव्य**—स्व. वा. **डॉ. वामन गणेश देसाईने ओषधिसंग्रह** नामके मराठी ग्रन्थमें द्रव्योंके कुछ और वर्ग लिखे हैं, वे आगे दिये जाते है—

स्वाप[२](सुप्ति)जनन—( Anœsthetics—ॲनेस्थेटिक्स् )—ये द्रव्य मस्तिष्क तथा सुषुम्णाकाण्डमें स्थित नाडीकेन्द्रों पर क्रिया करते हैं और बेहोशी, संज्ञानाश तथा स्पर्शनाश उत्पन्न करते हैं। ये द्रव्य उड़नेवाले होते हैं। इस वर्गमें मद्य, अफीम आदि मादक द्रव्योंका अन्तर्भाव नहीं होता। जैसे-क्लोरोफार्म। कई द्रव्य त्वचा किंवा क्षत पर लगानेसे शून्यता उत्पन्न करते हैं। इनकी क्रिया प्रत्यक्ष ज्ञानतन्तुओंके सिरोंपर होती है। इनसे जहाँ लगाये जाते हैं, उस स्थानपर क्षति नहीं होती; जैसे-जटामांसी, तगर, बर्फ आदि **( डॉ. वा. दे. )**।

विरुद्ध—( Antagonists—ॲन्टॅगोनिस्ट्स् )—ये द्रव्य एक-दूसरेके विरुद्ध क्रिया करते हैं, कोई वीर्यविरुद्ध और कोई संयोगविरुद्ध; जैसे-मद्य और कुचला; अफीम और बेलाडोना। इनकी क्रिया परस्पर विरुद्ध होती है, अतः इनका संयोग नहीं होता; जैसे-बेलाडोना और घारीकून, धतूरा और पद्मकाष्ठ **( डॉ. वा. दे. )**।

स्तन्यनाशन—( Latcifuge—लॅक्टिफ्युज् )—स्त्रियोंके स्तन्य( दूध )को उड़ानेवाले द्रव्य; जैसे-पानका पत्ता, मोगरेके फूल, कपूरका पत्ता **( डॉ. वा. दे. )**।

अश्मरीनाशन[३]—( सु. सू. अ. ३८ ) ( Antilithics—ॲन्टिलिथिक्स् ); **शर्करानाशन** ( Lithontriptics—लिथोन्ट्रिप्टिक्स् )—ये द्रव्य शरीरमें बनी हुई या संचित पथरियोंको पिघला देते हैं; जैसे-द्रावकाम्ल फॉस्फोरसकी पथरीको, क्षार लाल रंगकी पथरीको, सोडा सेलिसिलेट पित्ताश्मरीको पिघलाते हैं। ( Antilithics—ॲन्टिलिथिक्स्—पथरीका बनना रोकनेवाले द्रव्य ) **( डॉ. वा. दे. )**।

**कोथप्रशमन** ( ॲन्टिसेप्टिक्स् )—ये द्रव्य सूक्ष्म जंतुओंकी वृद्धिका नाश करते हैं और इन जन्तुओंकी वृद्धिसे होनेवाली सड़नेकी क्रिया( कोथ )को रोकते हैं। ये रोगजन्तुघ्न और दुर्गन्धिनाशन वर्गसे भिन्न हैं; जैसे-लवंगका तैल, सुहागा, पोदीनेका सत्त्व, पारा, सर्व सुगन्धि तैल **( डॉ. वा. दे. )**।

---

१ रोमसंजनन द्रव्यको यूनानी वैद्यकमें **'मुंबित शअर'** कहते हैं। २ यूनानी वैद्यकमें स्वापजनन द्रव्यको **'मुखद्दिर'** कहते हैं। ३ यूनानी वैद्यकमें अश्मरीनाशन औषधको **'मुफत्तित हसात'** कहते हैं।

पित्तसारक—( Cholagogues—कॉलॅगॉग्स् )—ये द्रव्य यकृत्को उत्तेजित करके पित्तका स्राव बढ़ाते हैं; जैसे-नौसादर, सज्जीखार, पारा, पोडोफिलम ( पापरा ), रेवन्दचीनी, एलुआ ( डॉ. वा. दे. )।

दुर्गन्धहर—( Deodoranta—डिओडरन्ट्स् )—ये द्रव्य दुर्गन्धका नाश करते हैं; जैसे-कोयला ( डॉ. वा. दे. )।

रोगजन्तुघ्न—( Disinfectants—डिसिन्फेक्टन्टस् )—ये द्रव्य रोग उत्पन्न करनेवाले सूक्ष्म जन्तुओंका नाश करते हैं; जैसे-कार्बोलिक ॲसिड, गर्म हवा ( डॉ. वा. दे. )।

गर्भपाति—( Ecbolics—एक्बॉलिक्स्; Abortifacients—ॲबॉर्टिफॅश्यन्ट्स् ) ये द्रव्य गर्भाशयकी पेशियोंका संकोच करते हैं; जैसे-सर्पगन्धा, इशरमूल, गाँजा, टंकण, सताप, कुनैन, अर्गट । ये द्रव्य अल्प प्रमाणमें लेनेसे आर्तवको बढ़ाते हैं, अधिक प्रमाणमें लेनेसे गर्भको गिराते हैं ( डॉ. वा. दे. )।

आर्तवजनन—( Emmenagogues—एमेनॅगॉग्स् )—ये द्रव्य आर्तव बढ़ाते हैं। इनकी क्रिया दो प्रकारसे होती है—( १ ) प्रत्यक्ष गर्भाशयको उत्तेजित करके आर्तवस्राव कराते हैं; जैसे-अर्गट, सताप, कपासकी जड़ । ( २ ) जिस कारणसे आर्तव बन्द हो उसे दूर करते हैं; जैसे-लोह, कुचला, एलुआ, कीड़ाभारी ( डॉ. वा. दे. )।

मार्दवकर—( Emollients—इमॉलिअन्ट्स्; Protectives—प्रोटेक्टिव्स् ) ये द्रव्य जहाँ लगाये जाते हैं उस भागमें मृदुता लाते हैं तथा हवासे उसकी रक्षा करते हैं; जैसे-तेल, चर्बी, निशास्ता ( डॉ. वा. दे. )।

श्लेष्मनिःसारक[१]—( Expectorant—एक्स्पेक्टोरन्ट् ) श्वासनलिका और फेफड़ोंसे कफको बाहर लानेवाले द्रव्य । इनकी क्रिया अनेक प्रकारसे होती है; ( १ ) **श्वासहर**—ये श्वासनलिकाके संकोच-विकासको कम करते हैं; जैसे-देवनल, तमाखू, धतूरा। ( २ ) **उत्क्लेशक**—इनसे जी मिचलाकर तथा उलटीकी इच्छा सी होकर कफ निकलता है; इनसे कफ पतला भी होता है; अधिक मात्रामें देनेसे ये द्रव्य उलटी कराते हैं; जैसे-सुरमा। ( ३ ) **उल्लेखन**—ये श्वासनलिकाकी कलाका शोथ कम करते हैं तथा कफका स्राव कराते हैं। सब वमन द्रव्य अल्प मात्रामें देनेसे उनकी इसी प्रकार क्रिया होती है। इन्हें Nauseating or depressant expectorant—नॉशिएटिंग् एक्स्पेक्टोरन्ट्, या डिप्रेसन्ट् एक्सपेक्टोरन्ट् कहते हैं; जैसे-सुरमा, खड़की रास्ना, इपिकाक्युआना । ( ४ ) **छेदन**—ये श्वासनलिकाकी

१ श्लेष्मनिःसारक द्रव्यको यूनानी वैद्यकमें **'मुनफ्फिस बलगम'** और **'मुखरिज बलगम'** कहते हैं।

कलाको उत्तेजित करते हैं तथा कफको पतला करते हैं। कफका लेस कम होनेसे वह खाँसते ही बाहर पड़ता है। इन्हें Stimulating expectorant—स्टिम्युलेटिंग् एक्स्पेक्टोरन्ट् कहते हैं; जैसे-नौसादर, उषक, प्याज, शिलारस, हींग, गन्धाबिरोजा, अडूसा। (५) **उद्धंसिकाहर**—ये श्वासक्रियाके केन्द्रोंको शान्त करते हैं। खाँसीके साथ कफ पड़ना चाहिए, कफ न पड़नेसे जो बहुत ही दुःखदायी खाँसी होती है, वह इन द्रव्योंसे कम होती है। ये द्रव्य बहुत भयंकर और अवसादक होनेसे सावधानीसे बरतने चाहिए। ये केवल सूखी खाँसी कम करते हैं; जैसे-अफीम। (६) **स्नेहन**—ये द्रव्य गले और श्वासनलिकाके द्वारोंमें स्निग्धता लाते हैं; जैसे-गोंद, मिश्री, मुलेठी। (७) **उत्तेजक**—ये श्वासक्रियाके केन्द्रोंमें स्फूर्ति लाते हैं, उनको उत्तेजन मिलनेसे खाँसनेकी शक्ति बढ़ती है और जोरसे खाँसनेके साथ कफ ठीक पड़ता है; जैसे-कुचला, बेलाडोना, पुष्करमूल (**डॉ. वा. दे.**)।

तारकाविकासि[1]—( Mydriatics—मिड्रिएटिक्स् ) ये द्रव्य कनीनिका ( आँखकी पुतली ) को विकसित करते हैं, इनसे कनीनिकाकी पेशी दुर्बल होती हैं और कुछ काल दिखना कम होता है; जैसे-धतूरा, बेलाडोना (**डॉ. वा. दे.**)।

तारकासंकोचन—( Myotics—मायोटिक्स् ) इन द्रव्योंसे कनीनिकाका संकोचन होता है और आँखोंका तनाव कम होता है; जैसे-अफीम (**डॉ. वा. दे.**)।

मोहजनन—( Narcotics—नार्कोटिक्स् ) ये द्रव्य मस्तिष्कपर क्रिया करते और निद्रा लाते हैं, इनसे आरम्भमें थोड़ा-बहुत मद उत्पन्न होता है; जैसे-अफीम, गाँजा, मद्य। ये द्रव्य स्वप्नजनन वर्गसे भिन्न हैं; कारण, स्वप्नजनन वर्गसे प्रारम्भमें मद नहीं होता (**डॉ. वा. दे.**)।

आविजनन[2]—( Oxytocics—ऑक्सिटॉसिक्स् )—ये द्रव्य प्रसूतिके समय या प्रसूतिके पीछे गर्भाशयकी संकोचन क्रिया बढ़ानेके लिए दिये जाते हैं; जैसे-कुनैन, अर्गट (**डॉ. वा. दे.**)।

शोणितोत्क्लेशक[3]—( Rubefacients—रुबिफेशिअन्ट्स् )—ये द्रव्य त्वचा पर लगानेसे त्वचा लाल हो जाती है; जैसे-राई, हुलहुल, चित्रक, पीलु, कॅन्थॅरिडीस्। किन्हींसे त्वचा लाल होती है और किन्हींसे छाले उठते हैं (**डॉ. वा. दे.**)।

स्फोटजनन[4]—( Vesicant—वेसिकन्ट् )। जैसे-कॅन्थॅरिडिस्, राई, चित्रकमूल (**डॉ. वा. दे.**)।

---

१ तारकाविकासि द्रव्यको यूनानी वैद्यकमें '**मुफत्तिह सुक्बहे इनबिय्या**' कहते हैं। २ आविजनन द्रव्यको यूनानी वैद्यकमें '**मुखरिज जनीन व मशीना**' कहते हैं। ३ शोणितोत्क्लेशक द्रव्यको यूनानी वैद्यकमें '**मुहम्मिर**' कहते हैं। ४ स्फोटजनन द्रव्यको यूनानी वैद्यकमें '**मुकर्रह**' कहते हैं।

अवसादक[1](Sedatives—सिडेटिव्स्; Depressants—डिप्रेसन्ट्स्)—ये द्रव्य शरीरके विभिन्न अवयवोंका अवसाद करते हैं। मात्रा अधिक हो तो वह भाग दुर्बल हो जाता है। (१) नाड़ीसंस्थानके केन्द्रोंके अवसादक; जैसे-तमाखू, देवनल। (२) रक्ताभिसरणके अवसादक; जैसे-बछनाग, सुरमा, पद्मकाष्ठ (**डॉ. वा. दे.**)।

लालाप्रसेकापनयन(Antisialagogues—ॲन्टिसाएलॅगोग्स्)—ये द्रव्य लालाका स्राव कम करते हैं; जैसे-बेलाडोना (**डॉ. वा. दे.**)।

लालाप्रसेकजनन[2](Sialagogues—साएलॅगॉग्स्)—ये द्रव्य लालास्रावको बढ़ाते हैं। (१) कई द्रव्य मुखमें रखने पर लालाग्रन्थियोंको उत्तेजित करते हैं और लार बढ़ाते हैं; जैसे-अकरकरा, तमाखू, राई, लाल मिर्च। (२) कई द्रव्य रक्तमें मिश्रित होकर लालाद्वारा बाहर निकलते हैं और लालास्रावको बढ़ाते हैं; जैसे-पारा (**डॉ. वा. दे.**)।

उत्तेजक[3](Stimulants—स्टिम्युलन्ट्स्)—इन द्रव्योंसे अङ्गोंमें उत्तेजना आती है चाहे इन्हें मुखद्वारा लिया जाय अथवा त्वचा पर मसला जाय। इनकी क्रिया विभिन्न अवयवोंपर होती है। (१) सुषुम्णाकाण्डके उत्तेजक; जैसे-कुचला, फॉस्फरस। (२) यकृत्के उत्तेजक; जैसे-नौसादर, पित्तसारक वर्ग। (३) आँतोंके उत्तेजक; जैसे-रस-कपूर। (४) रक्ताभिसरणके उत्तेजक; जैसे-डिजिटेलिस, बेलाडोना, कपूर। (५) आमाशयके उत्तेजक; जैसे-सुगन्धि द्रव्य, मसाले। (६) त्वचाके उत्तेजक; जैसे-राई। (७) नेत्रोंके उत्तेजक; जैसे-रसौंत। (८) व्रणशोथ किंवा व्रणके उत्तेजक; जैसे-नीमकी पत्ती, संभालूकी पत्ती। **हृदयोत्तेजक** (Cordial—कॉर्डिअल्)—सुगन्धि और उष्ण द्रव्य। ये रक्ताभिसरणकी गतिको बढ़ाते हैं (**डॉ. वा. दे.**)।

**द्रव्यविज्ञानीय नामक प्रथम अध्याय समाप्त ॥**

---

## 'गुणविज्ञानीय' नामक द्वितीय अध्याय।

पहले अध्यायमें द्रव्यका स्वरूप और भेद विस्तारसे कहे गये हैं। आगे रस, विपाक और वीर्यका निरूपण करना है। रस, विपाक और वीर्य ये भी गुणविशेष ही हैं। अतः उनका व्याख्यान करनेके पहले आयुर्वेदोक्त समग्र गुणोंका निरूपण करना आवश्यक है। इसलिए **गुणविज्ञानीय** अध्यायका आरम्भ किया जाता है। द्रव्यगुणविज्ञानशास्त्रमें रस, विपाक, वीर्य ये गुणरूप होने पर भी विशेष ज्ञातव्य विषय हैं और उनके विषयमें बहुत

---

१ अवसादक द्रव्यको यूनानी वैद्यकमें **'मुसकिन'** कहते हैं। २ लालाप्रसेकजनन द्रव्यको यूनानी वैद्यकमें **'मुद्दिर्रे लुआब दहन'** कहते हैं। ३ उत्तेजक द्रव्यको यूनानी वैद्यकमें **'मुहर्रिक'** और **'मुनब्बिह'** कहते हैं।

कहनेका है, अतः उनका निरूपण एक-एक स्वतन्त्र अध्यायमें ही किया जायगा। इस अध्यायमें शेष गुणोंमेंसे जो आयुर्वेदमें विशेष ज्ञातव्य हैं उनका विस्तारसे और अन्योंका संक्षेपसे निरूपण किया जायगा।

गुणका लक्षण—

जो द्रव्यमें आधेय[1] (आश्रित) रूपसे रहनेवाला (द्रव्याश्रयी) हो, निष्क्रिय हो (जिससे किसी प्रकारकी क्रिया संयोग-विभागरूप कर्म) न होती हो, जो निर्गुण–गुणरहित हो (जिसमें अन्य गुण–गुणान्तर न रहता हो[2]) और जो स्वसमान गुणकी उत्पत्तिमें कारण हो[3] उसको **गुण** कहते हैं[4]। **रसवैशेषिकसूत्र**में गुणका और ही प्रकारका लक्षण कहा गया है; जैसे–जिनका लक्षण विश्व (विकीर्ण–भिन्न) हो, वे **गुण** हैं। गुणको छोड़कर अन्य पदार्थ द्रव्य, रस, वीर्य, विपाक और कर्म इन प्रत्येकका एक-एक लक्षणमें अवरोध–अन्तर्भाव होता है। जैसे–शब्दादिकोंका जो आश्रय वह **द्रव्य**, रसनेन्द्रियसे जिसका ग्रहण हो वह **रस**, कर्मलक्षण **वीर्य**, परिणामलक्षण **विपाक**; इन लक्षणोंमें जैसे समस्त द्रव्यभेद, रसभेद वीर्यभेद, और विपाकभेदोंका अवरोध होता है, ऐसा गुणका कोई एक लक्षण नहीं है जिसमें सब गुणोंका अन्तर्भाव होता हो। क्यों कि शीतोष्णादि स्पर्शनेन्द्रियग्राह्य हैं, स्निग्ध और रूक्ष चक्षुर्ग्राह्य या स्पर्शनेन्द्रियग्राह्य हैं; इस प्रकार सब गुणोंका एक ऐसा लक्षण नहीं बन सकता, जिसमें सब गुणोंका अवरोध होता हो। अतः वे विश्वलक्षण—भिन्न लक्षणवाले हैं, और वही उनका लक्षण है[5]।

---

१ द्रव्य और गुणका जो परस्पर संबन्ध है, उसको **समवाय संबन्ध** कहते हैं "समवायोऽपृथग्भावो भूम्यादीनां गुणैर्मतः।" (च. सू. अ. १) (पृथिव्यादिका गुणोंके साथ जो अपृथग्भाव–नित्य साथ रहना, उसको **समवाय संबन्ध** कहते हैं)। गुण द्रव्यमें समवाय संबन्धसे रहता है (समवायाधेयः) (**च. द.**)। द्रव्य और गुणके समवायमें **द्रव्य आधाररूपसे** और गुण आधेय(आश्रित) **रूपसे** रहता है। २ गुण द्रव्योंमें रहते हैं, गुणोंमें गुण नहीं रहते "गुणा गुणाश्रया नोक्ताः" (च. सू. अ. २६)। ३ "द्रव्याणि द्रव्यान्तरमारभन्ते, गुणाश्च गुणान्तरम्।" (वै. द. १।१।१०)। ४ "समवायी तु निश्चेष्टः कारणं गुणः।" (च. सू. अ. १)। "द्रव्याश्रय्यगुणवान् संयोगविभागेष्वकारणमनपेक्ष इति गुणलक्षणम्।" (वै. द. १।१।१६) "अथ द्रव्याश्रिता ज्ञेया निष्क्रिया निर्गुणाः।" (**कारिकावली गुणग्रन्थ**)। "**विश्वलक्षणा गुणाः।**" (र. वै. अ. १, सू. १६८)। "विश्वं विकीर्णं भिन्नं लक्षणं येषां ते विश्वलक्षणा गुणाः। इदमत्रोक्तं भवति—शेषाणां पञ्चानां (द्रव्य-रस-वीर्य-विपाक-कर्मणां) पदार्थानामेकलक्षणावरोधो विद्यते। यथा—शब्दादीनामाश्रयत्वं सर्वद्रव्यभेदानां तुल्यम्, आस्वादग्राह्यावरोधश्च रसभेदानां, कर्मलक्षणावरोधत्वं वीर्याणां, विपाकयोश्च परिणामलक्षणावरोधस्तुल्यः; गुणानामेवमेकलक्षणावरोधो नास्ति। यथा—शीतोष्णादयः स्पर्शनेन्द्रियग्राह्याः, स्निग्ध-रूक्षौ चक्षुर्ग्राह्यौ स्पर्शनेन्द्रियग्राह्यौ वा; एवं सर्वे एकलक्षणावरोधं न गच्छन्ति गुणाः। यस्मादेवमेकलक्षणावरोधं न गच्छन्ति तस्मादेवैतेषामतुल्यं विकीर्णलक्षणत्वमेव लक्षणमिति। चतुर्षु वासस्सु स्थितेषु त्रीणि चिह्नितान्येकमचिह्नितं, तदेव तस्याचिह्नितत्वं तेषु चिह्नं भवति, तद्वदिहापीति।" (**भा.**)।

गुण-संख्या—

अर्थ ( श्रोत्रादि पाँच इन्द्रियोंके पाँच विषय—शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध ), सूत्रस्थानके यज्जःपुरुषीय ( २५ वें ) अध्यायमें कहे हुए गुरु आदि बीस गुण ( गुरु, लघु, शीत, उष्ण, स्निग्ध, रूक्ष, मन्द, तीक्ष्ण, स्थिर, सर, मृदु, कठिन, विशद, पिच्छिल, श्लक्ष्ण, खर, स्थूल, सूक्ष्म, सान्द्र, द्रव ), बुद्धि, इच्छा, द्वेष, सुख, दुःख, प्रयत्न, परत्व, अपरत्व, युक्ति, संख्या, संयोग, विभाग, पृथक्त्व, परिमाण, संस्कार और अभ्यास-ये ४१ **गुण** हैं[1]।

**वक्तव्य**—इनमें शब्द, स्पर्श, रूप, रस और गन्ध ये पाँच **वैशेषिक गुण** कहलाते हैं; क्योंकि शब्दादि क्रमसे आकाशादि पाँच भूतोंके एक-एक विशेष गुण हैं। एकके गुण जो दूसरे भूतमें देखे जाते हैं वे भूतान्तरके अनुप्रवेशसे होते हैं। गुर्वादि द्रवान्त बीस **सामान्य गुण**[2] कहलाते हैं, क्योंकि ये पृथिव्यादि पाँचों महाभूतोंमें सामान्यतया रहते हैं। 'बुद्धि' शब्दसे स्मृति, चेतना, धृति, अहंकार आदि बुद्धिविशेषोंका भी ग्रहण होता है। बुद्धि, इच्छा, द्वेष, सुख, दुःख और प्रयत्न ये छः **आत्मगुण** कहलाते हैं। परत्वादि दस भी **सामान्य गुण** हैं, परन्तु गुर्वादिकी अपेक्षया आयुर्वेदमें कम उपयुक्त होनेसे वे अन्तमें कहे गये हैं ( च. द. )। **कविराज योगीन्द्रनाथ सेन**जीने पाँच इन्द्रियोंके पाँच विषयोंके साथ छठे मनके अर्थ चिन्त्य-विचार्य आदिका भी अर्थोंमें ग्रहण किया है; क्योंकि "मनो मनोऽर्थौ बुद्धिरात्मा चेत्यध्यात्मद्रव्य-गुण-संग्रहः" ( च. सू. अ. ८ ) इस सूत्रमें मनके अर्थोंका भी अध्यात्मगुणोंमें उल्लेख है। इस प्रकार 'मनोऽर्थ'को लेकर योगीन्द्रनाथसेनजीके मतमें गुणोंकी संख्या ४२ होती है।

---

१ "सार्था गुर्वादयो बुद्धिः प्रयत्नान्ताः परादयः। गुणाः प्रोक्ताः" ( च. सू. अ. १ )। "अनेन त्रिविधा अपि वैशेषिकाः, सामान्याः, आत्मगुणाश्चोद्दिष्टाः। तत्रार्थाः शब्दस्पर्शरूपरसगन्धाः। यदुक्तम्—"अर्थाः शब्दादयो ज्ञेया गोचरा विषया गुणाः।" ( च. शा. अ. १ ) इति। एते च वैशेषिकाः; यत आकाशस्यैव शब्दः प्राधान्येन, वायोरेव स्पर्शः प्राधान्येन, एवमग्न्यादिषु रूपादयः। अन्यगुणानां चान्यत्र दर्शनं भूतान्तरानुप्रवेशात्। वचनं हि—"विष्टं ह्यपरं परेण।" (न्या. द. अ. ३, आ. १., सू. ६६) इति। गुर्वादयस्तु गुरु-लघु-शीतोष्ण-स्निग्ध-रूक्ष-मन्द-तीक्ष्ण-स्थिर-सर-मृदु-कठिन-विशद-पिच्छिल-श्लक्ष्ण-खर-स्थूल-सूक्ष्म-सान्द्र-द्रवा विंशतिः। एते च सामान्यगुणाः, पृथिव्यादीनां साधारणत्वात्। एते यज्जःपुरुषीये प्राय आयुर्वेदोपयुक्तत्वात् परादिभ्यः पृथक् पठिताः। बुद्धिः ज्ञानम्; अनेन च स्मृति-चेतना-धृत्यहङ्कारादीनां बुद्धिविशेषाणां ग्रहणम्। प्रयत्नोऽन्ते येषां निर्देशे ते प्रयत्नान्ताः; एतेन चेच्छा-द्वेष-सुख-दुःख-प्रयत्नानां ग्रहणम्। वचनं हि—"इच्छा द्वेषः सुखं दुःखं प्रयत्नश्चेतना धृतिः। बुद्धिः स्मृतिरहङ्कारो लिङ्गानि परमात्मनः॥" ( च. शा. अ. १ ) इति। परादयो यथा—"परापरत्वे युक्तिश्च संख्या संयोग एव च। विभागश्च पृथक्त्वं च परिमाणमथापि च॥ संस्कारोऽभ्यास इत्येते गुणाः प्रोक्ताः परादयः।" ( च. सू. अ. २६ )। २ कविराज **गङ्गाधरजीने** गुर्वादि द्रवान्त बीस गुणोंको **शारीर गुण** कहा है; क्योंकि इन गुणोंका शरीर और शरीर पर प्रयुक्त होनेवाले द्रव्योंसे ही विशेष संबन्ध है।

नागार्जुनके मतसे दस कर्मण्य गुण—

**भदन्त नागार्जुनने रसवैशेषिकसूत्र**में शीत[1], उष्ण, स्निग्ध, रूक्ष, विशद, पिच्छिल, गुरु, लघु, मृदु और तीक्ष्ण-इन दस गुणोंको **कर्मण्य** ( चिकित्साकर्ममें विशेष योग्यता रखनेवाले—उपयोगी ) गुण बताया है।

**वक्तव्य**—चरक-सुश्रुत आदिमें अष्टविधवीर्यवादीके मतमें नागार्जुनोक्त कर्मण्य गुणोंको वीर्य माना है। परन्तु नागार्जुनने **'वीर्य'** शब्दसे छर्दनीय, अनुलोमनीय आदि भिन्न ही वीर्य बताए हैं। अतः नागार्जुनने परसामर्थ्यसंपन्न शीत-उष्ण आदि गुणोंको **कर्मण्य गुण** बताया है। अब इन गुणोंका विशेष विवरण किया जाता है—

अर्थ ( इन्द्रियोंके विषयों )का निरूपण—

आकाश, वायु, अग्नि, जल और पृथ्वी-इन पञ्चभूतोंके गुणतया कहे हुए शब्द, स्पर्श, रूप, रस, और गन्ध—ये श्रोत्र, त्वक्, चक्षु, रसन और घ्राण इन पाँच इन्द्रियोंके विषय हैं। इनको **गोचर** और **अर्थ** भी कहते हैं[2]। इनमें रसको छोड़कर शेष चार अर्थोंका विशेष विचार शारीरक्रियाविज्ञान और मनोविज्ञानका विषय है, द्रव्यगुण-विज्ञानका प्रधान विषय नहीं है। अतः उनका यहाँ विशेष विवरण नहीं किया गया है। इन पाँच विषयोंके अन्तर्गत रसोंका आगे **रसविज्ञानीय** नामके तृतीय अध्यायमें विस्तारसे वर्णन किया जायगा।

गुर्वादि बीस गुणोंका निरूपण—

गुरु, लघु, शीत, उष्ण, स्निग्ध, रूक्ष, मन्द, तीक्ष्ण, स्थिर, सर, मृदु, कठिन, विशद, पिच्छिल, श्लक्ष्ण, खर, सूक्ष्म, स्थूल, सान्द्र और द्रव-ये वीस **सामान्यगुण** या **शारीरगुण** कहलाते हैं[3] (च. सू. अ. २५)।

गुर्वादि गुणोंके कर्मोंका निरूपण—

द्रव्यगुणशास्त्रमें नानाप्रकारके द्रव्योंमें रहे हुए गुरु-लघु आदि गुणोंका शरीर पर होने-वाले उनके कर्मोंसे अनुमान किया जाता है। अतः गुर्वादि गुणोंके कर्म चरकोक्त क्रमसे विस्तारसे कहे जाते हैं[4]।

गुरु गुणके कर्म—

गुरु गुण ( वाला [5]द्रव्य ) अवसाद ( शरीरकी ग्लानि-शिथिलता ), उपलेप ( मलोंकी

---

१ "शीतोष्ण-स्निग्ध-रूक्ष-विशद-पिच्छिल-गुरु-लघु-मृदु-तीक्ष्णा गुणाः कर्मण्याः।" (र. वै. ३।११११।) । २ "अर्थाः शब्दादयो ज्ञेया गोचराविषया गुणाः।" (च. शा. अ. १)। ३ "तस्य ( द्रव्यस्य ) गुणाः शब्दादयो ( **शब्द-स्पर्श-रूप-रस-गन्धाः** ) गुर्वादयश्च द्रवान्ताः।" ( च. सू. अ. २६ )। "स ( आहारः ) विंशतिगुणः गुरु-लघु-शीत-उष्ण-स्निग्ध-रूक्ष-मन्द-तीक्ष्ण-स्थिर-सर-मृदु-कठिन-विशद-पिच्छिल-श्लक्ष्ण-खर-सूक्ष्म-स्थूल-सान्द्र-द्रवानुगमात्।" ( च. सू. अ. २५ )। ४ "अत ऊर्ध्वं प्रवक्ष्यामि गुणानां कर्मविस्तरम्। कर्मभिस्त्वनुमीयन्ते नानाद्रव्याश्रया गुणाः॥" (सु. सू. अ. ४६)। ५ गुण द्रव्यको आश्रय करके ही रहता है-स्वतन्त्र नहीं रह सकता, अतः गुरु-लघु आदि शब्दोंसे यहाँ 'गुरु-लघु आदि गुणयुक्त द्रव्य' यह अर्थ लिया जाता है।

वृद्धि और चिकनाहट ), कफ, तृप्ति और शरीरकी पुष्टि ( बृंहण ) करनेवाला, चिरपाकी ( देरीसे पचनेवाला ) और वातहर है । महाभूतोंमें पृथ्वी और जल इन दोमें गुरुत्व रहता है, अतः कार्यद्रव्योंमें पृथ्वी और जल इन दो महाभूतोंकी अधिकतासे गुरुत्व गुण उत्पन्न होता है[1] । भाषामें गुरु गुणको **भार** या **वजन** कहते हैं ।

**वक्तव्य**—वैशेषिक दर्शनमें 'जिस गुणके द्वारा किसी वस्तुका स्वाभाविक पतन होता है, उसको **गुरु** कहते हैं'[1] इस लक्षणको मानते हुए भी द्रव्यगुणशास्त्रमें गुरुपाक तथा गौरवजनक द्रव्यको **गुरु** माना जाता है । मूर्त द्रव्योंमें जिस प्रमाणमें अवयवों ( घटक अणुओं ) का संघात और संश्लेष न्यून या अधिक होना है उस प्रमाणमें उसमें गुरुत्व न्यून या अधिक होता है । लौकिक परिभाषामें जो द्रव्य वायुमण्डलमें छोड़ा जानेपर नीचे गिरता है उसमें **गुरुत्व** और इसके विपरीतमें **लघुत्व** माना जाता है ।

लघु गुणके कर्म—

लघु गुण ( वाला द्रव्य ) उत्साह, स्फूर्ति, मलका क्षय, अतृप्ति, दुर्बलता और कृशता लानेवाला ( लेखन ); कफघ्न, वातकर, परम पथ्य, शीघ्र पचनेवाला, व्रणका रोपण करनेवाला और शरीरको हलका करनेवाला है । वैशेषिक दर्शनमें लघुको स्वतन्त्र गुण नहीं माना है । गुरुत्वके अभाव ( कमी ) को ही **लघु** कहते हैं । द्रव्योंमें तेज, वायु और आकाश महाभूतोंकी अधिकतासे लघुत्व उत्पन्न होता है । जिस प्रमाणमें मूर्त द्रव्योंमें अवयवों ( घटक अणुओं ) का संघात और संश्लेष विरल होता है उस प्रमाणमें उसमें गौरव कम और लाघव अधिक होता है । गुरुत्व और लघुत्व दो सापेक्ष गुण हैं । एक ही द्रव्य अपनेसे लघु द्रव्यकी अपेक्षया गुरु और अपनेसे गुरु द्रव्यकी अपेक्षया लघु होता है; परन्तु द्रव्यगुणशास्त्रमें जिस द्रव्यमें ऊपर लिखे गुरुत्वके कर्म विद्यमान हों उसको **गुरु** और जिस द्रव्यमें लघुत्वके कर्म विद्यमान हों उसको **लघु** कहा जाता है[2] ।

शीत गुणके कर्म—

शीत गुण ( वाला द्रव्य ) उष्णपीडितको सुख देनेवाला, शारीरिक स्रावोंका स्तम्भन करनेवाला तथा मूर्च्छा, तृषा, स्वेद और दाहको मिटानेवाला है । द्रव्योंमें जल महाभूतकी अधिकतासे शीत गुण उत्पन्न होता है । शीत गुणसे मूर्त द्रव्योंमें संघात ( संयोग-

---

१ "सादोपलेप-बलकृद्गुरुस्तर्पण-बृंहणः ।" ( सु. सू. अ. ४६ ) । "गुरु वातहरं पुष्टिश्लेष्मकृच्चिरपाकि च ।" ( भा. पू. खं. ) । "गौरवं पार्थिवमाप्यं च ।" ( र. वै. ३, ११६ ) । "गुरुत्वं जल-भूम्योः पतनकारणम् ।" ( प्र. पा. भा. गुणग्रन्थ ) । "बृंहणे गुरुः ।" ( हे. ) । "लघुस्तद्विपरीतः ( गुरुविपरीतः ) स्याल्लेखनो रोपणस्तथा ।" ( सु. सू. अ. ४६ ) । "लघु पथ्यं परं प्रोक्तं कफघ्नं शीघ्रपाकि च ।" ( भा. पू. खं. ) । "लङ्घने लघुः ।" ( हे. ) । "लाघवमन्यदीयम् ।" ( र. वै. ३, ११७ ) । "लाघवं पृथिव्युदकाभ्यामन्यस्माद्भूतसमूहाद् वाय्वाकाशाग्निलक्षणाद्भवतीति ।" ( भा. ) ।

घनता ) भी उत्पन्न होता है । शीत गुण कर्मानुमेय और स्पर्शनेन्द्रियग्राह्य भी होता है[१] ।

उष्ण गुणके कर्म—

उष्ण गुण ( वाला द्रव्य ) सर ( सारक-प्रवृत्ति करानेवाला ), पाचक ( आहार, रसादि धातु और व्रणको पकानेवाला ) तथा मूर्च्छा, तृषा, स्वेद और दाहको उत्पन्न करनेवाला है । द्रव्यमें उष्ण गुण तेज-अग्नि महाभूतकी अधिकतासे उत्पन्न होता है । उष्ण गुणसे मूर्त द्रव्योंमें कहीं विस्तार ( फैलाव ) और कहीं संघात होता है । वैशेषिक दर्शनमें शीत और उष्ण इन दो गुणोंको स्वतन्त्र गुण नहीं माने है, परन्तु स्पर्श गुणके भेद माने है। शीत और उष्ण ये दो गुण भी सापेक्ष हैं। सामान्य व्यवहारमें हमारे शरीरकी उष्णतासे अधिक उष्ण स्पर्शवाले द्रव्यको उष्ण और कम उष्ण स्पर्शवाले द्रव्यको शीत कहा जाता है । द्रव्यगुणशास्त्रमें उष्ण और शीत गुणके जो कर्म लिखे हैं उनको देख कर उनका निर्णय किया जाता है । उष्ण गुण कर्मानुमेय और स्पर्शनेन्द्रियग्राह्य भी है[२] ।

स्निग्ध गुणके कर्म—

स्निग्ध गुण ( वाला द्रव्य ) शरीरमें स्निग्धता ( क्लेद ) और मृदुता उत्पन्न करनेवाला, बल और वर्णको बढ़ानेवाला, कफकर, वातहर तथा वृष्य है । स्नेह जल महाभूतका विशेष गुण है । द्रव्योंमें जल महाभूतकी अधिकतासे स्निग्धता उत्पन्न होती है । स्निग्ध गुणसे अवयवोंका संग्रह ( चूर्णादिके कणोंका परस्पर संयोजन ) और मृदुता उत्पन्न होती है[३] ।

रूक्ष गुणके कर्म—

रूक्ष गुण (वाला द्रव्य) शरीरमें रूक्षता ( रूखापन )-कठिनता और खरत्व ( खुरदरापन ) लानेवाला, शोषण करनेवाला, बल और वर्णका ह्रास करनेवाला, कफ-हर, वातकर और अवृष्य है । द्रव्यमें पृथ्वी, वायु और अग्नि महाभूतकी अधिकतासे रूक्षता उत्पन्न होती है । वैशेषिक दर्शनमें स्नेहके अभावको ही रूक्ष माना है, उसको स्वतन्त्र गुण नहीं माना है[४] ।

---

१ "ह्लादनः स्तम्भनः शीतो मूर्च्छा-तृट्-स्वेद-दाहजित् ।" ( सु. सू. अ. ४६ )। "स्तम्भने हिमः ।" ( हे. )। "शीत-स्निग्ध-गुरु-पिच्छिलास्तत्राप्याः ।" ( र. वै. ३।११२ ) । "तेषां मृदु-शीतोष्णाः स्पर्शग्राह्याः ।" ( सु. सू. अ. ४२ )। २ "उष्णस्तद्विपरीतः ( शीतविपरीतः ) स्यात् पाचनश्च विशेषतः ।" ( सु. सू. अ. ४६ ) । "तीक्ष्णोष्णावाग्नेयौ ।" ( सु. सू. अ. ४१ )। "तेषां मृदु-शीतोष्णाः स्पर्शग्राह्याः ।" ( सु. सू. अ. ४१ ) । "स्वेदने उष्णः ।" ( हे. ) । ३ "स्नेहमार्दवकृत् स्निग्धो बलवर्णकरस्तथा ।" ( सु. सू. अ. ४६ ) । "स्निग्धं वातहरं श्लेष्मकारि वृष्यं बलावहम् ।" ( भा. पू. खं. )। "स्नेहोऽपां विशेषगुणः संग्रहमृजादिहेतुः ।" ( प्र. पा. भा. गुणग्रन्थ )। "संग्रहः परस्परमयुक्तानां सक्त्वादीनां पिण्डीभावहेतुर्गुणविशेषः ।" ( **न्यायकन्दली** )। ४ "रूक्षस्तद्विपरीतः ( स्निग्धविपरीतः ) स्याद्विशेषात् स्तम्भनः खरः ।" ( सु. सू. अ. ४६ )। "रूक्षं समीरणकरं परं कफहरं मतम् ।" ( भा. पू. खं. )। "शोषणे रूक्षः ।" ( हे. )। "द्रव्याणि × रूक्ष गुणबहुलान्याग्नेयानि, वायव्यानि च ।" ( च. सू. अ. २६ )। "रौक्ष्य-वैशद्ये पार्थिव-वायव्ये ।" ( र. वै. ३।११४ )।

मन्द गुणके कर्म—

मन्द गुण ( वाला द्रव्य ) देरीसे कार्य करनेवाला ( चिरकारी ), सर्व कार्यमें शिथिल, अल्प कार्य करनेवाला तथा शामक होता है। पृथ्वी और जल महाभूतकी अधिकतासे द्रव्यमें मन्द गुण उत्पन्न होता है[१]।

तीक्ष्ण गुणके कर्म—

तीक्ष्ण गुण ( वाला द्रव्य ) दाह-स्राव और पाक करनेवाला, पित्तकर, कफ-वात-नाशक, लेखन ( व्रणलेखन और शरीरको पतला करनेवाला ), शोधन तथा व्यवायी होता है। अग्नि महाभूतकी अधिकतासे द्रव्यमें तीक्ष्ण गुण उत्पन्न होता है[२]।

स्थिर गुणके कर्म—

स्थिर गुण ( वाला द्रव्य ) वात और मल ( पुरीष-मूत्र-स्वेदादि ) का स्तम्भन-धारण करनेवाला और चिरस्थायी ( अधिक समय तक नष्ट न होनेवाला ) होता है[३]।

सर गुणके कर्म—

सर गुण ( वाला द्रव्य ) अधोवात और मल ( मूत्र तथा पुरीष ) की प्रवृत्ति करनेवाला ( अनुलोमन ) होता है। जल महाभूतकी अधिकतासे द्रव्यमें सर गुण उत्पन्न होता है[४]।

मृदु गुणके कर्म—

मृदु गुण ( वाला द्रव्य ) दाह-पाक और स्रावको दूर करनेवाला तथा अवयवोंको श्लथ ( ढीला और कोमल ) करनेवाला है। द्रव्योंमें आकाश और जल महाभूतकी अधिकतासे मृदु गुण उत्पन्न होता है[५]।

कठिन गुणके कर्म—

कठिन गुण ( वाला द्रव्य ) अवयवोंको दृढ़ करता है। द्रव्यमें कठिन गुण पृथ्वी महाभूतकी अधिकतासे उत्पन्न होता है[६]।

---

१ "मन्दो यात्राकरः स्मृतः ।" ( सु. सू. अ. ४६ )। "मन्दः सकलकार्येषु शिथिलोऽल्पोऽपि कथ्यते ।" ( भा. पू. खं. )। "शमने मन्दः" ( हे. )। "द्रव्याणि × मन्द × गुणबहुलानि पार्थिवान्याप्यानि च ।" ( च. सू. अ. २६ )। २ "दाहपाककरस्तीक्ष्णः स्रावणः" ( सु. सू. अ. ४६ )। "तीक्ष्णं पित्तकरं प्रायो लेखनं कफवातहृत् ।" ( भा. पू. खं. )। "शोधने तीक्ष्णः" ( हे. )। "तैजसमौष्ण्यं तैक्ष्ण्यं च ।" ( र. वै. ३।११३ )। ३ "स्थिरो वातमलस्तम्भी" ( भा. पू. खं. )। "धारणे स्थिरः" ( हे. )। "द्रव्याणि × स्थिर × गुणबहुलानि पार्थिवानि ।" ( च. सू. अ. २६ )। ४ "सरोऽनुलोमनः प्रोक्तः" ( सु. सू. अ. ४६ )। "सरस्तेषां ( वातमलानां ) प्रवर्तकः ।" ( भा. पू. खं. )। "सरं × × आप्यम् ।" ( सु. सू. अ. ४१ )। "प्रेरणे चलः ( सरः ) ।" ( हे. )। ५ "मृदुरन्यथा" ( दाहपाकशमनस्तीक्ष्णश्च ) ( सु. सू. अ. ४६ )। "श्लथने मृदुः" ( हे. )। "मार्दवमान्तरिक्षमाप्यं च ।" ( र. वै. ३।११५ )। "तोयाकाशगुणभूयिष्ठं मृदुत्वम् ।" ( सु. सू. अ. ४१ )। ६ "दृढने कठिनः" ( हे. )। "कठिनत्वं पार्थिवम् ।" ( र. वै. २, ५९ )

विशद गुणके कर्म—

विशद गुण ( वाला द्रव्य ) पिच्छिल गुण( युक्त द्रव्य )से विपरीत कर्म करनेवाला तथा विशेष करके क्लेद( गीलापन )का शोषण करनेवाला और व्रणको सुखानेवाला है। द्रव्योंमें पृथ्वी, वायु, तेज और आकाश महाभूतकी अधिकतासे विशद गुण उत्पन्न होता है[१]।

पिच्छिल गुणके कर्म—

पिच्छिल गुण ( वाला द्रव्य ) जीवन, बलकारक, सन्धान ( जोड़नेवाला ), कफकारक, गुरु ( भारीपन लानेवाला ) और उपलेप करनेवाला है। जल महाभूतकी अधिकतासे द्रव्यमें पिच्छिल गुण उत्पन्न होता है। पिच्छिल गुणको भाषामें **लुआब** और पिच्छिल गुणयुक्त द्रव्यको **लुआबदार** कहते हैं[२]।

श्लक्ष्ण गुणके कर्म—

श्लक्ष्ण गुण ( वाले द्रव्य ) के कर्म पिच्छिल गुणवाले द्रव्यके समान हैं। श्लक्ष्ण गुण-वाला द्रव्य व्रणका रोपण करता है। द्रव्यमें श्लक्ष्ण गुण आकाश और तेज महाभूतकी अधिकतासे उत्पन्न होता है। स्नेह गुणके विना भी द्रव्य श्लक्ष्ण-चिकना होता है; जैसे—घिसा हुआ मणि आदि कठिन द्रव्य भी चिकना होता है। श्लक्ष्ण गुण कर्मानुमेय और स्पर्शनेन्द्रियग्राह्य भी है[३]।

खर ( कर्कश[४] ) गुणके कर्म—

खर ( खरस्पर्श—खुरदरा ) गुण ( युक्त द्रव्य ) विशद गुण ( युक्त द्रव्य )के समान कर्म करनेवाला और लेखन ( शरीरको कृश करनेवाला तथा व्रणादिमें उभरे हुए मांसा-दिको छीलनेवाला ) होता है। पृथ्वी, वायु और तेज इन महाभूतोंकी अधिकतासे द्रव्यमें खरत्व उत्पन्न होता है[५]।

---

१ "विशदो विपरीतोऽस्मात् ( पिच्छिलात् ) क्लेदाचूषणरोपणः।" ( सु. सू. अ. ४६ )। "क्लेद-च्छेदकरः ख्यातो विशदो व्रणरोपणः।" ( भा. पू. खं. )। "क्षालने विशदः" ( हे. )। "रौक्ष्य-वैशद्ये पार्थिव-वायव्ये" ( र. वै. ३।११४ )। "द्रव्याणि × विशद × गुणबहुलानि पार्थिवान्याग्नेयानि वायव्यानि च।" ( च. सू. अ. २६ )। "विशदमाकाशीयम्।" ( सु. सू. अ. ४१ )।
२ "पिच्छिलो जीवनो ( तन्तुलो—भा. प्र. ) बल्यः सन्धानः श्लेष्मलो गुरुः।" ( सु. सू. अ. ४६ )। "लेपने पिच्छिलः।" ( हे. )। "शीत-स्निग्ध-गुरु-पिच्छिलास्तत्राप्याः।" ( र. वै. ३।११२ )।
३ "श्लक्ष्णः पिच्छिलवज्ज्ञेयः" ( सु. सू. अ. ४६ )। "श्लक्ष्णः स्नेहं विनाऽपि स्यात् कठिनोऽपि हि रोपणः।" ( भा. पू. )। "रोपणे श्लक्ष्णः" ( हे. )। "द्रव्याणि × श्लक्ष्ण × गुणबहुलान्याकाशा-त्मकानि।" ( च. सू. अ. २६ )। ४ सुश्रुतने खरके स्थानमें कर्कश गुण लिखा है।
५ "कर्कशो विशदो यथा।" ( सु. सू. अ. ४६ )। "द्रव्याणि खरगुणबहुलानि पार्थिवानि, वायव्यानि च।" ( च. सू. अ. २६ )। "खरं तैजसं वायवीयं च।" ( सु. सू. अ. ४१ )। "लेखने खरः।" ( हे. )।

सूक्ष्म गुणके कर्म—

सूक्ष्म गुण ( युक्त द्रव्य ) अपनी सूक्ष्मताके कारण शरीरके सूक्ष्म स्रोतोंमें भी प्रवेश कर सकता है और स्रोतोंको खुला करता है; जैसे-लवण, तैल आदि । द्रव्यमें सूक्ष्म गुण अग्नि, वायु और आकाश-इन तीन महाभूतोंकी अधिकतासे उत्पन्न होता है । यहाँ सूक्ष्मका अर्थ **छोटा** नहीं है[१] ।

स्थूल गुणके कर्म—

स्थूल गुण ( युक्त द्रव्य ) शरीरको स्थूल करनेवाला, स्रोतोंमें अवरोध उत्पन्न करनेवाला और गुरुपाक होता है । द्रव्यमें पृथ्वी महाभूतकी अधिकतासे स्थूल गुण उत्पन्न होता है[२] ।

सान्द्र गुणके कर्म—

सान्द्र गुण ( वाला द्रव्य ) शरीरको स्थूल करनेवाला, स्रोतोंका अवरोध करनेवाला और प्रसादन करनेवाला होता है । द्रव्यमें सान्द्र गुण पृथ्वी महाभूतकी अधिकतासे उत्पन्न होता है । सान्द्रको भाषामें **गाढ़ा** कहते हैं[३] ।

द्रव गुणके कर्म—

द्रव गुण ( वाला द्रव्य ) शरीरको क्लिन्न-आर्द्र करनेवाला और सर्वत्र व्याप्त होने ( फैलने ) वाला होता है । द्रव्यमें जल महाभूतकी अधिकतासे द्रव गुण उत्पन्न होता है । जिस गुणके कारण कोई वस्तु बहती है उसको **द्रव** कहते हैं[४] ।

ऊपर लिखे हुए चरकोक्त वीस गुणोंके अतिरिक्त नीचे लिखे हुए छः गुणोंका वर्णन भी आयुर्वेदमें पाया जाता है:-

शुष्क गुणके कर्म—

शुष्क गुण ( वाला द्रव्य ) द्रव गुणवाले द्रव्यसे विपरीत गुणवाला होता है । द्रव्यमें पृथ्वी, वायु और तेज महाभूतकी अधिकतासे शुष्क गुण उत्पन्न होता है[५] ।

---

१ "सूक्ष्मस्तु सौक्ष्म्यात् सूक्ष्मेषु स्रोतःस्वनुसरः स्मृतः ।" ( सु. सू. अ. ४६ ) । "देहस्य सूक्ष्मच्छिद्रेषु विशेषत् सूक्ष्ममुच्यते ।" ( भा. पू. खं. ) । "द्रव्याणि सूक्ष्मगुणबहुलानि वायव्यान्याकाशात्मकानि च ।" ( च. सू. अ. २६ ) । "सूक्ष्मं तैजसम् ।" ( सु. सू. अ. ४१ ) । "विवरणे सूक्ष्मः ।" ( हे. ) । २ "स्थूलः स्याद्बन्धकारकः ।" ( सु. सू. अ. ४६ ) । "स्थूलः स्थौल्यकरो देहे स्रोतसामवरोधकृत् ।" ( भा. पू. खं. ) । "द्रव्याणि स्थूलगुणबहुलानि पार्थिवानि ।" ( च. सू. अ. २६ ) । "संवरणे स्थूलः ।" ( हे. ) । ३ "सान्द्रः × स्याद्बन्धकारकः ।" ( सु. सू. अ. ४६ ) । "प्रसादने सान्द्रः ।" ( हे. ) । ४ "द्रवः प्रक्लेदनः" ( सु. सू. अ. ४६ ) । "द्रवः क्लेदकरो व्यापी" ( भा. पू. खं. ) । "विलोडने द्रवः ।" ( हे. ) । "द्रव्याणि द्रवगुणबहुलान्याप्यानि ।" ( च. सू. अ. २६ ) । "द्रवत्वं स्यन्दनकर्मकारणम् ।" ( प्र. पा. भाष्य गुणग्रन्थ ) । ५ "शुष्कस्तद्विपरीतः ( द्रवविपरीतः ) ।" ( भा. पू. खं. ) ।

आशु गुणके कर्म—

आशु गुण ( युक्त द्रव्य ), जलमें डाला हुआ तैलविन्दु जैसे शीघ्र फैल जाता है वैसे शरीरमें शीघ्र फैल जाता है; जैसे-विष। द्रव्यमें वायु महाभूतकी अधिकतासे आशु गुण उत्पन्न होता है[1]।

व्यवायी गुणके कर्म—

व्यवायी गुण ( युक्त द्रव्य ) अपक्वावस्थामें ही समग्र शरीरमें व्याप्त होकर पीछे परिपाकको प्राप्त होता है। द्रव्यमें वायु और आकाश महाभूतकी अधिकतासे व्यवायी गुण उत्पन्न होता है। कई आचार्य सर गुणकी प्रकर्षावस्थाको ही **व्यवायी** गुण कहते हैं।[2]

विकासी गुणके कर्म—

**विकासी** गुण ( युक्त द्रव्य ) अपक्वावस्थामें ही समग्र शरीरमें व्याप्त होकर धातुओंमें शैथिल्य उत्पन्न करता है। द्रव्यमें वायु महाभूतकी अधिकतासे विकासी गुण उत्पन्न होता है। कई आचार्य तीक्ष्ण गुणकी प्रकर्षावस्थाको **विकासी** गुण कहते हैं।[3]

सुगन्ध गुणके कर्म—

सुगन्ध गुणयुक्त द्रव्य सुख देनेवाला, अन्नपर रुचि उत्पन्न करनेवाला और मृदु होता है। द्रव्यमें वायु महाभूतकी अधिकतासे सुगन्ध गुण उत्पन्न होता है।

दुर्गन्ध गुणके कर्म—

दुर्गन्ध गुणयुक्त द्रव्य सुगन्ध द्रव्यसे विपरीत गुणवाला तथा हृल्लास ( जी मिचलाना ) और अरुचि उत्पन्न करता है। सुगन्ध और दुर्गन्ध ये दो गन्ध गुणके भेद हैं।

**वक्तव्य**—यद्यपि 'सार्था गुर्वादयः' ( च. सू. अ. १ ) इत्यादि श्लोकमें ४१ या ४२ गुण कहे गये हैं, परन्तु जैसा कि **चरकने** द्रव्यके लक्षणके अनन्तर लिखा है कि-उस ( द्रव्य )के शब्दादि पाँच और गुर्वादि द्रवान्त वीस गुण हैं। अर्थात् द्रव्यगुणविज्ञानमें प्रधानतया शब्दादि पाँच और गुर्वादि बीस-इन पचीस गुणोंका विचार और उपयोग होता है। वैसे परत्वापरत्वादि दस गुणोंका भी गौणरूपसे कहीं-कहीं उपयोग किया गया है। बुद्धि, बुद्धिके भेद और प्रयत्नान्त पाँच गुण ये आत्मगुण होनेसे वे इस शास्त्रके विचार्य विषयोंमें नहीं हैं। इनका विचार मानसशास्त्रमें ही प्रधानतया होता है। अष्टविधवीर्यवादीके मतमें **शीत, उष्ण, गुरु, लघु, स्निग्ध, रूक्ष, मन्द,**

---

१ "आशुकारी तथाऽऽशुत्वाद्धावत्यम्भसि तैलवत्।" ( सु. सू. ४६ )। "आशुराशुकरो देहे धावत्यम्भसि तैलवत्।" ( भा. पू. खं. )। २ "व्यवायी चाखिलं देहं व्याप्य पाकाय कल्पते।" ( सु. सू. अ. ४६ )। "तत्र द्रव्यं व्यवायिगुणबहुलं वायव्यमाकाशात्मकं च।" ( च. सू. अ. २६ )। ३ "विकासी विकसन्नेवं धातुबन्धान् विमोक्षयेत्।" ( सु. सू. अ. ४६ )। "द्रव्यं विकासीगुणबहुलं वायव्यम्।" ( अ. सं. सू. अ. १७ )। "सरतीक्ष्णप्रकर्षौ तु कैश्चित्तौ ( व्यवायि-विकासिगुणौ ) परिकीर्तितौ।" ( अ. सं. सू. अ. १ )।

**तीक्ष्ण**—ये आठ गुण और द्विविधवीर्यवादीके मतमें **शीत** और **उष्ण** ये दो गुण जब उत्कृष्ट शक्तिवाले होते हैं तब उनको **वीर्य** संज्ञा प्राप्त होती है; परन्तु जब ये उत्कृष्टशक्तिसंपन्न नहीं होते तब ये सामान्यतया **गुण** ही कहे जाते हैं[1]। **गुरु** और **लघु** ये दो गुण जब निष्ठापाकके रूपमें परिणत होते हैं, तब उनको **गुरुविपाक** और **लघुविपाक** यह संज्ञा दी जाती है (सु. सू. अ. ४०, च. सू. अ. २६)। **चरक, सुश्रुत, अष्टाङ्गसंग्रह** और **अष्टाङ्गहृदयमें** गुर्वादि वीस गुण परस्पर विरोधी दस द्वंद्वों( युग्मों-जोड़ों )के रूपमें दिये गये हैं। उनमें चरक, अष्टाङ्गसंग्रह तथा अष्टाङ्गहृदयके दस युग्म या वीस गुण समान हैं। **सुश्रुतने मन्द-तीक्ष्ण** युग्मके स्थानमें **मृदु-तीक्ष्ण; स्थिर-सर** युग्मके स्थानमें **मन्द-सर** और **श्लक्ष्ण-खर** युग्मके स्थानमें **श्लक्ष्ण-कर्कश** ये युग्म दिये हैं। अर्थात् **मन्द**के स्थानमें **मृदु, स्थिर**के स्थानमें **मन्द** और **खर**के स्थानमें **कर्कश** गुण लिखा है। **सुश्रुतमें कठिन** और **स्थूल** ये दो चरकोक्त गुण नहीं दिये गये हैं। **भावप्रकाशमें** सुश्रुतमतसे दस द्वंद्व या वीस गुण लिखे गये हैं। चरकोक्त **मन्द-तीक्ष्ण** और सुश्रुतोक्त **मृदु-तीक्ष्ण** युग्मके स्थानमें भावप्रकाशमें **तीक्ष्ण-श्लक्ष्ण** यह युग्म दिया गया है। चरकोक्त **मृदु-कठिन** युग्मके स्थानमें भावप्रकाशमें **मृदु-कर्कश, सान्द्र-द्रवके** स्थानमें **द्रव-शुष्क** और **मन्द-तीक्ष्ण**के स्थानमें **आशु-मन्द** ये युग्म लिखे हैं। सुश्रुतके वर्तमान पाठमें जो **सुगन्ध-दुर्गन्ध** गुण कहे हैं, वे गन्धके ही भेद हैं, अतः गुर्वादि विंशति गुणोंमें इनकी गणना करना ठीक नहीं है। भावप्रकाशमें जो सुश्रुतोक्त गुण लिखे हैं उनमें ये दो गुण हैं भी नहीं। **व्यवायी** और **विकासी** ये दो गुण सुश्रुतके वर्तमान पाठको छोड़कर किसी अन्य ग्रन्थमें बीस गुणोंमें भी नहीं लिखे गये हैं। संभव है कि सुगन्ध, दुर्गन्ध, व्यवायी और विकासी ये चार गुण पीछेसे प्रक्षिप्त किये गये हों। संग्रहकारने व्यवायीको सर गुणकी प्रकर्षावस्था और विकासी गुणको तीक्ष्ण गुणकी प्रकर्षावस्था बता करके समाधान किया है और सुश्रुतमें भी ये वीसकी संख्यासे अधिक ही होते हैं। चरकमें मन्द-तीक्ष्ण युग्ममें मन्द मृदुके स्थानमें दिया है, ऐसा प्रतीत होता है। भावप्रकाशमें आशु और मन्द यह युग्म आशु आशुकारी और मन्द चिरकारी-इस अभिप्रायसे दिया हुआ है। द्रव्यगुणके प्रकरणमें ये दो शब्द आते भी हैं और उनकी टीकाकारों द्वारा ऐसी व्याख्या भी दी गयी है। चरक-सुश्रुत आदिने यद्यपि कुछ हेरफेरसे ये बीस गुण लिखे हैं, तथापि द्रव्यगुणके प्रकरणमें अन्य गुणोंका भी उल्लेख पाया जाता है। इस विषयमें **चक्रपाणिदत्तने**

---

१ "गुर्वाद्या वीर्यमुच्यन्ते शक्तिमन्तोऽन्यथा गुणाः। परसामर्थ्यहीनत्वाद् गुणा एवेतरे गुणाः॥" (अ. सं. सू. अ. १७)। "पूर्वोक्ता गुर्वाद्या अष्टौ यदोत्कृष्टशक्तयः सन्तो द्रव्यं समधिशेरते तदा वीर्यशब्दवाच्याः, यदा तूत्कृष्टशक्तियुक्ता न भवन्ति तदा सामान्यगुणा एव। ये च गुर्वाद्यवशिष्टा द्वादश गुणास्ते स्वभावेनैव परसामर्थ्यहीना उत्कृष्टशक्तिरहितास्तेऽपि सामान्यगुणशब्दवाच्याः, ते न कदाचिदपि वीर्याख्यां लभन्त इति।" (इन्दु)।

मद्यगुणके प्रकरणमें ( च. चि. अ. २४ में ) लिखा है कि—"एते विकासित्वादयो गुणा यद्यपि विंशतिगुणगणनायां न पठिताः, तथाऽप्यसंख्येयतया गुणानामेषामपि गुणत्वं सिद्धं; ये तु तत्र पठितास्ते तावदाविष्कृततमा ज्ञेयाः।" अर्थात् विकासी, आशुकारी और व्यवायी गुण बीस गुणोंकी गणनामें नहीं दिये गये हैं, ( परंतु यहाँ उन्हें गुण कहा है ), तथापि गुणोंके असंख्येय होनेसे विकासी आदि भी गुणसंज्ञक हैं। बीस गुणोंमें जिनकी गणना की गयी है वे गुण आविष्कृततम ( प्रसिद्धतम ) हैं।[1]

बुद्धि-इच्छा-द्वेष-सुख-दुःख और प्रयत्नका निरूपण—

बुद्धि, इच्छा, द्वेष, सुख, दुःख और प्रयत्न ये आत्मगुण होनेसे इनका विचार प्रधानतया मानसशास्त्रका विषय है। वहीं इनका विशेष विवरण देखना चाहिये। द्रव्यगुणशास्त्रमें इनका विशेष विवरण अप्रासंगिक होनेसे नहीं दिया जाता।

परत्व, अपरत्व, युक्ति, संख्या, संयोग, विभाग, पृथक्त्व, परिमाण, संस्कार और अभ्यास ये दस **परादि** गुण कहलाते हैं। इन दस गुणोंके ज्ञानके विना चिकित्सा ठीक नहीं हो सकती है ( और चिकित्सा ठीक होनेसे ही रोगनिवृत्ति होती है ), इसलिए उनके लक्षण यहाँ कहे जाते हैं[2]।—

---

१ गुणके विषयमें **डॉ. भा. गो. घाणेकरजी** सुश्रुतकी व्याख्यामें लिखते हैं कि-"गुण ओषधियोंके वैद्यकीय कार्यके द्योतक होते हैं। गुणोंको फॉर्मालॉजिकल अॅक्शन्स् कह सकते हैं। ये संख्यामें साधारणतया बीस हैं; परन्तु व्यवायी, विकासी इत्यादि अन्य गुण भी होते हैं। ×××। कुछ आधुनिक विद्वान् गुणसे भौतिकगुण ( Physical Properties ) समझते हैं, परन्तु यह मत ठीक नहीं है। ४६ वें अध्यायमें गुणोंका विवरण करते समय लिखा है-"कर्मभिस्त्वनुमीयन्ते नाना द्रव्याश्रया गुणाः"। भौतिक धर्म प्रत्यक्ष होते हैं, परन्तु वैद्यकीय गुण कर्मानुमेय होते हैं। इसलिये रस-वीर्यादिद्वारा ओषधियोंके जो-जो कार्य शरीरमें होते हैं वे सब उनके गुण होते हैं। ओषधियोंके इन गुणोंका उत्कर्षापकर्ष भी संस्कार तथा भावनाओं द्वारा किया जाता है-"गुरूणां लाघवं विद्यात् संस्काराद् सविपर्ययम्। व्रीहेर्लाजा यथा च स्युः सक्तूनां सिद्धपिण्डिकाः॥" (च. सू. अ. २७)। इसमें संदेह नहीं कि गुरु, लघु, द्रव, कठिन आदि शब्द ओषधियोंकी भौतिक स्थिति ( Physical State ) प्रदर्शित करनेके लिये भी प्रयुक्त होते हैं, परन्तु ओषधिविज्ञानकी परिभाषामें गुण मुख्यतया शरीरगत क्रियाओंके द्योतक होते हैं। गुणा विंशतिरित्येवं-यद्यपि यहां गुणोंकी संख्या बीस ही निर्दिष्ट की गई है, तथापि वर्णन किये हुए गुण संख्यामें बाईस होते हैं। यदि इस बातका समन्वय करनेकी आवश्यकता हो तो श्लक्ष्ण और कर्कशगुणोंका समावेश पिच्छिल और विशदमें कर सकते हैं। परन्तु वास्तवमें मूल सुश्रुत-संहिताका पाठ कुछ दूसरा ही होनेकी संभावना प्रतीत होती है। क्योंकि आयुर्वेदके अन्य ग्रन्थोंमें गुणोंकी संख्या बीससे अधिक नहीं होती और उनमें भी सुगन्ध, दुर्गन्ध, विकासी और व्यवायी गुण नहीं हैं। ×××। भावमिश्रको जो सुश्रुतसंहिता उपलब्ध थी उसके अनुसार उन्होंने बीस ही गुण निर्दिष्ट किये हैं"।

२ "परापरत्वे युक्तिश्च संख्या संयोग एव च। विभागश्च पृथक्त्वं च परिमाणमथापि च॥ संस्कारोऽभ्यास इत्येते गुणा ज्ञेयाः परादयः। सिद्ध्युपायाश्चिकित्साया लक्षणैस्तान् प्रचक्ष्महे॥

आठ गुण जब उत्कृष्ट शक्तिसंपन्न होकर द्रव्यमें रहते हैं तब उनको **वीर्य** कहा जाता है, परन्तु जब वे उत्कृष्ट शक्तिसंपन्न नहीं होते, तब सामान्य (तया) **गुण** ही कहे जाते हैं। अवशिष्ट बारह गुण उत्कृष्ट शक्तिरहित होनेसे सामान्यतया **'गुण'** ही कहलाते हैं। इस मतके अनुयायियोंका कथन है कि द्रव्यगत सारांश, रस या विपाक किसीको भी वीर्य मानें परन्तु ये सब गुर्वादि आठ या शीत–उष्ण दो गुणों द्वारा ही अपना कार्य करेंगे, अतः उनको ही **वीर्य** मानना उचित है[1]। रस और विपाकमें भी क्रिया करनेका सामर्थ्य होनेसे वीर्य संज्ञाका संभव है, तथापि उनमें ऊपर कहे हुए सब लक्षण नहीं पाये जाते, अतः उनको **वीर्य** संज्ञा नहीं दी जाती। गुर्वादि आठ गुणोंको वीर्य माननेवालोंको **पारिभाषिकवीर्यवादी, गुणवीर्यवादी** या **अष्टविध-वीर्यवादी** कहते हैं।

द्विविध-वीर्यवादियोंका मत—

द्विविध वीर्यवादी कहते हैं कि–जगत्में सब द्रव्य पाञ्चभौतिक हैं, तथापि पञ्चमहाभूतोंमें अग्नि और सोम (जल) ये दो महाभूत ही महाबलवान् होनेसे सब द्रव्योंपर उनका प्रभाव विशेष–अधिक पड़ता है और काल भी **आदान (आग्नेय)** और **सौम्य (आप्य)** भेदसे दो प्रकारका है, अतः अग्निगुणप्रधान **उष्ण** और सोम-(जल)गुणप्रधान **शीत** दो प्रकारका ही वीर्य मानना उचित है[2]। इस मतके माननेवाले भी **पारिभाषिकवीर्यवादी** या **गुणवीर्यवादी** हैं, तथापि ये दो प्रकारका ही वीर्य मानते हैं, अतः उनको **द्विविधवीर्यवादी** कहते हैं।

---

१ "यह बात वीर्यका निरूपण करते हुए सुश्रुताचार्यने स्पष्ट रूप से कही है। वे कहते हैं कि—द्रव्योंके वमन, विरेचन, सांग्राहिक, अग्निदीपन, पीडन, लेखन, बृंहण, रसायन, वाजीकरण, श्वयथुकरण, श्वयथुविलयन, दहन, दारण, मादन, प्राणघ्न, विषप्रशमन आदि औषधकर्म वीर्यकी प्रधानतासे सम्पन्न होते हैं। वह वीर्य दो प्रकारका है—उष्ण और शीत। क्योंकि जगत्के सर्व पदार्थ आग्नेय (अग्निगुणप्रधान–उष्ण) और सौम्य (सोम-जलगुणप्रधान–शीत) इन दो श्रेणियोंमें विभक्त हैं। कई आचार्य शीत, उष्ण, स्निग्ध, रूक्ष, गुरु, लघु, मृदु और तीक्ष्ण आठ प्रकारका वीर्य मानते हैं" "नेत्याहुरन्ये; वीर्यप्राधान्यात्। कस्मात्? तद्वशेनौषधकर्मनिष्पत्तेः। इहौषधकर्माण्यूर्ध्वाधोभयभागसंशोधन-संशमनसांग्राहिकाग्निदीपन-पीडन-लेखन-बृंहण-रसायन-वाजीकरण-श्वयथुकर-विलयन-दहन-दारण-मादन-प्राणघ्न-विषप्रशमनादीनि वीर्यप्राधान्याद्भवन्ति।" (सु. सू. अ. ४०)। २ "तच्च वीर्यं द्विविधम् उष्णं, शीतं च। अग्नीषोमीयत्वाज्जगतः। केचिदष्टविधमाहुः—शीतम्, उष्णं, स्निग्धं, रूक्षं, विशदं, पिच्छिलं, मृदु, तीक्ष्णं चेति।" (सु. सू. अ. ४०)। "अन्ये तु गुर्वादीनामग्नीषोमात्मकत्वादादान-विसर्गविभागेन कालस्य चोष्ण-शीतात्मकत्वाद्द्विविधमेवामनन्ति। एवं चाहुः—नानात्मकमपि द्रव्यमग्नीषोमौ महाबलौ। व्यक्ताव्यक्तं जगदिव नातिक्रामति जातुचित्॥" (अ. सं. सू. अ. १७)। "उष्णशीतगुणोत्कर्षात्तत्र वीर्यं द्विधा स्मृतम्।" (अ. हृ. सू. अ. १)। "केचिद्द्विविधमास्थिताः। शीतोष्णमिति" (च. सू. अ. ३२६)।

कर्मलक्षणवीर्यवादियोंका मत—

**नागार्जुन** कर्मलक्षण (द्रव्यगत जिस सारभाग-सत्त्वांश-से वमन-विरेचन आदि कर्म-क्रियाएँ होती हैं उसको) वीर्य मानते हैं। **नागार्जुन** कहते हैं कि—वच, सुवर्ण, घृत, शङ्खपुष्पी (शंखाहुली) आदिसे मेधा (स्मरणशक्ति या बुद्धि) उत्पन्न होती है या बढ़ती है यह कर्म देखकर उनमें **मेधाजनन-मेध्य** वीर्य रहा है, मदन-फल (मैनफल) से वमन होता है यह कर्म देखकर मैनफलमें **वमनकारक-छर्दनीय** वीर्य है; इत्यादि कर्म-फल देखकर तत्तत् द्रव्यगत क्रियाकर-शक्तिसंपन्न अंशको वीर्य मानना उचित है[1]। नागार्जुनने उष्ण, शीत आदि प्रकृष्टशक्तिसंपन्न गुण ही वीर्य हैं, इस मतका खंडन किया है। उन्होंने अपने पक्षके समर्थनमें जो युक्तियाँ दी हैं, उनको **रसवैशेषिक सूत्र** और उसके भाष्यमें ही देखें। हमने विस्तारभयसे यहाँ नहीं लिखी हैं। नागार्जुनने छर्दनीय (वामक), अनुलोमनीय (विरेचक), उभयतोभाग (वमन-विरेचन दोनों करानेवाला), प्रशमन (वातादि दोषप्रशमन), दीपनीय, प्राणघ्न (विष), मदन (मादक), विदारण-प्रदरण, श्वयथुकर, श्वयथुविलयन, मेध्य, आयुष्य-जीवनीय, वृष्य, वयस्य-वयःस्थापन, वर्चस्य-वर्ण्य, रक्षोघ्न(रोगजन्तुघ्न), पुंसवन (पुरुष प्रजा उत्पन्न करानेवाला) आदि अनेक प्रकारका वीर्य माना है[2]। अर्थात् नागार्जुन भी **बहुविधवीर्यवादी** है।

वीर्यका ज्ञान कब होता है?

द्रव्यगत वीर्यका ज्ञान द्रव्यका शरीरके साथ संबन्ध होनेसे लेकर वह द्रव्य जबतक शरीरके अन्दर रहता है तबतक शरीरपर होनेवाली उसकी क्रियाओंके द्वारा होता है। कुछ उपयुज्यमान द्रव्योंके वीर्योंका ज्ञान निपातसे अर्थात् जिह्वा या त्वगिन्द्रियके साथ उनके संयोगमात्रसे होता है, जैसे—काली मिर्च आदिके तीक्ष्णत्व आदिका ज्ञान निपातसे होता है; कुछ उपयुज्यमान द्रव्योंके वीर्योंका ज्ञान अधिवाससे अर्थात् जबतक वे शरीरमें रहें तबतक शरीरपर होनेवाली उनकी क्रियाओंसे होता है, जैसे—आनूप मांसके उष्णत्वका ज्ञान जबतक वह शरीरमें रहता है तबतक शरीरपर होनेवाली उसकी क्रियाओंसे अनुमान किया जाता है; कुछ द्रव्योंके वीर्योंका ज्ञान निपात और अधिवास दोनोंसे होता है, जैसे—काली मिर्च आदिके तीक्ष्णत्वका ज्ञान निपात और अधिवास दोनोंसे होता है[3]।

---

१ "कर्मलक्षणं वीर्यम्।" (र. वै. १।१६९)। "मेधाजननादि (वीर्यं) मेधां दृष्ट्वा ज्ञायते, ऊर्ध्वभागिकमपि तथेति।" (भा.)। २ "वीर्याणि पुनश्छर्दनीयानुलोमनीयोभयतोभाग-प्रशमनीय-संग्रहणीय-दीपनीय-प्राणघ्न-मदन-विदारण-श्वयथुकरण-विलयनानि। मेध्यायुष्य-वृष्य-वयस्य-वर्चस्य-रक्षोघ्न-पुंसवन-सौभाग्य-विशल्य-विमोक्षोन्माद-क्लैब्य-वशीकरण-विद्वेषण-प्रवासनाकर्षणान्तर्धानिक-पौष्टिक-राजद्वारिकप्रभृतीनि च।" (र. वै. अ. ४)। ३ "वीर्यं यावदधीवासान्निपाताच्चोपलभ्यते।" (च. सू. अ. २६)। "अधीवासः सहावस्थानम्। यावदधीवासादिति यावच्छरीरनिवासात्। निपाताच्चेति शरीरसंयोगमात्रात्।

उष्णवीर्यके गुण-कर्म—

उष्णवीर्य ( वाला द्रव्य ) दहन ( जलाना और दाह उत्पन्न करना ), पचन ( अन्न, धातुरस, व्रणशोथ आदिको पकाना ), मूर्च्छा लाना, पसीना लाना, वमन और विरेचन कराना, विलयन ( पिघलाना ), कफ और वातका शमन करना, चक्कर लाना, तृषा लगाना तथा पित्त उत्पन्न करना—ये कर्म करता है। उष्ण वीर्य लघु और अवृष्य है[१]।

शीतवीर्यके गुण-कर्म—

शीतवीर्य ( वाला द्रव्य ) प्रह्लादन ( उष्ण पीडितको सुख देनेवाला ), स्रावको रोकनेवाला, स्थिर ( दृढ़ ) करनेवाला, रक्त और पित्तका शमन करनेवाला, क्लेदको सुखानेवाला, जीवन ( आयुष्य बढ़ानेवाला ), कफ और वायुको बढ़ाने और प्रकुपित करनेवाला, गुरु और बलकारक है[२]।

स्निग्ध वीर्यके कर्म—

स्निग्ध वीर्य ( वाला द्रव्य ) स्नेहन, संतर्पण, वाजीकर और वयःस्थापन है[३]।

रूक्ष वीर्यके कर्म—

रूक्ष वीर्य ( वाला द्रव्य ) संग्रहण, पीडन ( व्रणपीडन ), विरूक्षण ( रूक्षता उत्पन्न करनेवाला ), व्रणरोपण तथा वायुकी वृद्धि और प्रकोप करनेवाला है[४]।

मृदु वीर्यके कर्म—

मृदु वीर्य ( वाला द्रव्य ) रक्त और मांसका प्रसादन करनेवाला, तथा स्पर्शमें सुख उत्पादन करनेवाला है[५]।

तीक्ष्ण वीर्यके कर्म—

तीक्ष्ण वीर्य ( वाला द्रव्य ) संग्रहण, आचूषण ( चूसना—आकर्षण करना ), अवदारण ( शोथादिका फाड़ना—फोड़ना ) और मुख—नासादिका स्राव करानेवाला है[६]।

---

१ "कर्माण्युष्णस्य दहन-पाचन-मूर्च्छन-स्वेदन-वमन-विरेचनानि।" ( सु. सू. अ. ४१ )। "तत्रोष्णं दहन-पचन-स्वेदन-विलयनानिल-कफशमनानि करोति।" ( अ. सं. सू. अ. १७ )। "तत्रोष्णं भ्रम-तृड्-ग्लानि-स्वेद-दाहाशुपाकिताः। शमं च वात-कफयोः करोति।" ( अ. हृ. सू. अ. ९ )। "उष्णं कफ-वातहरं पित्तकरं लघ्ववृष्यं च।" ( द्रव्यगुणसंग्रह श्लो. ८ )। २ "(कर्माणि) शीतस्य प्रह्लादनाविष्यन्दन-स्थिरीकरण-प्रसादन-क्लेदन-जीवनानि।" ( सु. सू. अ. ४१ )। "शीतं प्रह्लादन-स्तम्भन-जीवन-रक्तपित्तप्रसादनादीनि।" ( अ. सं. सू. अ. १७ )। "शिशिरं पुनः। ह्लादनं जीवनं स्तम्भं प्रशमं रक्तपित्तयोः।" ( अ. हृ. सू. अ. ९ )। "शीतं कफ-मारुतकृद्गुरु पित्तनाशनं बल्यम्।" ( द्रव्यगुणसंग्रह श्लो. ८ )। ३ "( कर्माणि ) स्निग्धस्य स्नेहन-बृंहण-संतर्पण-वाजीकरण-वयःस्थापनानि।" ( सु. सू. अ. ४१ )। ४ "( कर्माणि ) रूक्षस्य अनिलवृद्धि-संग्रहण-पीडन-विरूक्षणोपरोपणानि।" ( सु. सू. अ. ४१ )। ५ "( कर्माणि ) मृदो रक्तमांसप्रसादन-सुस्पर्शनानि।" ( सु. सू. अ. ४१ )। ६ "( कर्माणि ) तीक्ष्णस्य संग्रहाचूषणावदारण-स्रावणानि।" ( सु. सू. अ. ४१ )।

विशद वीर्यके कर्म—

विशद वीर्य ( वाला द्रव्य ) क्लेद ( गीलापन ) को चूसने–सुखानेवाला, रूक्षता उत्पन्न करनेवाला, व्रणका रोपण करनेवाला और कफका नाश करनेवाला है[१] ।

पिच्छिल वीर्यके कर्म—

पिच्छिल वीर्य (वाला द्रव्य) चिकनाहट लानेवाला, पूरण, बृंहण, संश्लेषण ( जोड़नेवाला ), वाजीकर और पित्तका नाश करनेवाला है[२]

**वक्तव्य**—ऊपर हमने स्निग्ध, रूक्ष, विशद, पिच्छिल, मृदु और तीक्ष्णवीर्यके कर्म सुश्रुतकी चक्रपाणिदत्तलिखित **भानुमती** व्याख्याके अनुसार लिखे हैं। डल्हणकी व्याख्यामें यह पाठ नहीं मिलता । **डल्हण** और **चक्रपाणिदत्त** दोनोंने सुश्रुतमतानुसार **उष्ण, शीत, स्निग्ध, रूक्ष, विशद, पिच्छिल, मृदु** और **तीक्ष्ण** ये आठ प्रकारके वीर्य माने हैं । उनका मत है कि–सुश्रुतने **गुरु** और **लघु** ये दो विपाक माने हैं, इसलिये सुश्रुतके मतसे ये दो वीर्य नहीं हो सकते, अतः सुश्रुतने **गुरु** और **लघुके** स्थानमें **विशद** और **पिच्छिल** दो वीर्य माने हैं। **कविराज हाराणचन्द्रजीने विशद** और **पिच्छिल** इन दोनोंके स्थानमें **गुरु** और **लघु** ये दो वीर्य लिखे हैं । वे लिखते हैं कि, चरक–वाग्भट आदि आयुर्वेदके किसी ग्रन्थमें **विशद** और **पिच्छिलको** वीर्य नहीं लिखा है[३] तथा सुश्रुतने भी इस प्रकरणके अन्तिम तीन श्लोकोंमें **गुरु और लघुको** ही वीर्य लिखा है[३] ।

वीर्योंमें भूताधिक्यका निरूपण—

वीर्यसंज्ञावाले जो शीत, उष्ण, स्निग्ध, रूक्ष, मृदु, तीक्ष्ण, पिच्छिल और विशद ये आठ गुण हैं उनमें तीक्ष्ण और उष्ण ये दो अग्निमहाभूतके गुणोंकी अधिकतावाले हैं; शीत और पिच्छिल ये दो जल महाभूतके गुणोंकी अधिकतावाले हैं; स्निग्ध पृथिवी और जल महाभूतके गुणोंकी अधिकतावाला है; मृदु जल और आकाश महाभूतके गुणोंकी अधिकतावाला है; रूक्ष वायु महाभूतके गुणोंकी अधिकतावाला है; तथा विशद पृथिवी और वायु महाभूतके गुणोंकी अधिकतावाला है । उष्ण और स्निग्ध ये दो वीर्य वातघ्न हैं; शीत–मृदु और पिच्छिल ये तीन वीर्य पित्तघ्न हैं; तथा तीक्ष्ण, रूक्ष और विशद ये तीन वीर्य कफघ्न हैं[४] ।

**वक्तव्य**—ऊपर हमने वीर्योंमें जो महाभूतोंकी अधिकता दिखलाई है वह **डल्हण** और **चक्रपाणिदत्तकी** व्याख्यानुसार है। **कविराज हाराणचन्द्रजीने** यह पाठ कुछ

---

१ "( कर्माणि ) विशदस्य क्लेदाच्चूषण-विरूक्षणोपरोपणानि ।" ( सु. सू. अ. ४१ )। २ "( कर्माणि ) पिच्छिलस्योपलेपन-पूरण-बृंहण-संश्लेषण-वाजीकरणानि ।" ( सु. सू. अ. ४१ ) ३ "आयुर्वेदतन्त्रेषु क्वचिदपि पिच्छिलविशदयोर्वीर्यत्वेनानुपदेशात् ।" ( क. हा. )। ४ "तत्र य इमेऽष्टौ गुणा वीर्यसंज्ञकाः शीतोष्ण-स्निग्ध-रूक्ष-मृदु-तीक्ष्ण-पिच्छिल-विशदास्तेषां तीक्ष्णोष्णावाग्नेयौ, शीत-पिच्छिलावम्बुगुणभूयिष्ठौ, पृथिव्यम्बुगुणभूयिष्ठः स्नेहः, तोयाकाशगुणभूयिष्ठं मृदुत्वं, वायुगुणभूयिष्ठं रौक्ष्यं,

परिवर्तन करके लिखा है, जो टिप्पणमें दिया है। उन्होंने **विशद** और **पिच्छिलके** स्थानमें **गुरु** और **लघु** दो वीर्य माने हैं। उनके पाठानुसार समग्र प्रकरणका अर्थ इस प्रकार होता है—वीर्यसंज्ञक जो शीत, उष्ण, स्निग्ध, रूक्ष, गुरु, लघु, मृदु और तीक्ष्ण ये आठ गुण हैं उनमें तीक्ष्ण और उष्ण आग्नेय हैं, गुरु और शीत पृथिवी और जलके गुणोंकी अधिकतावाले हैं, स्नेह जलके गुणोंकी अधिकतावाला है, मृदु जल और आकाशके गुणोंकी अधिकतावाला है, रूक्ष वायुके गुणोंकी अधिकतावाला है तथा लघु अग्नि-आकाश और वायुके गुणोंकी अधिकतावाला है। उनमें गुरु, उष्ण और तीक्ष्ण ये तीन वीर्य वातघ्न हैं, मृदु और शीत ये दो वीर्य पित्तघ्न हैं तथा लघु, तीक्ष्ण और रूक्ष ये तीन वीर्य कफघ्न हैं। उनमें शीत, उष्ण और स्निग्ध ये तीन वीर्य ह्लादन (सुख देना)-पाचन-स्तम्भन आदि कर्मोंसे, रूक्ष-गुरु और लघु ये तीन वीर्य रूक्षण-उपलेप-लेखन आदि कर्मोंसे, तीक्ष्ण दहन-पचन आदि कर्मोंसे तथा मृदु उस (तीक्ष्ण) के विरुद्ध कर्मोंसे अनुमान किया जाता है[१]।

वीर्य रस और विपाकका पराभव करके अपना कार्य करता है—

ये वीर्य अपने बल (शक्ति) रूप गुणकी उत्कृष्टतासे रसका (और विपाकका भी) पराभव करके अपना कार्य करते हैं। जैसे बृहत्पञ्चमूल रसमें कषाय और अनुरसमें तिक्त होनेसे उससे वायुका प्रकोप होना चाहिये, परन्तु वह उष्णवीर्य होनेसे वायुका शमन करता है। कषायरसयुक्त कुलथी और कटुरसयुक्त प्याज उष्णवीर्य और स्निग्ध वीर्य होनेसे वायुका शमन करते हैं। गन्नेका रस मधुर रसवाला होनेपर भी शीतवीर्य होनेसे वायुको बढ़ाता है। कटुरसयुक्त पिप्पली मृदु और शीतवीर्य होनेसे पित्तको शान्त करती है। आँवला अम्लरसयुक्त तथा सेंधा नमक लवण होनेपर भी मृदु और शीतवीर्य होनेसे पित्तको शान्त करते हैं। मकोय तिक्त रसवाली होनेपर भी उष्णवीर्य होनेसे पित्तको बढ़ाती है। मछली मधुर रसवाली होनेपर भी उष्णवीर्य होनेसे पित्तको बढ़ाती है। पकी मूली कटु रसवाली होनेपर भी स्निग्धवीर्य होनेसे कफको बढ़ाती है। कैथ अम्ल रसवाला होनेपर भी रूक्षवीर्य होनेसे कफको शान्त करता है। शहद मधुर होनेपर भी रूक्षवीर्य होनेसे कफको शान्त करता है। यहाँ दिग्दर्शनार्थ हमने थोड़ेसे उदाहरण दिये हैं। इस प्रकार अनेक कार्य वीर्यकी प्रधानतासे होते हैं। मधुर, अम्ल और लवण ये

---

क्षिति-समीरणगुणभूयिष्ठं वैशद्यम्। तत्र उष्ण-स्निग्धौ वातघ्नौ, शीत-मृदु-पिच्छिलाः पित्तघ्नाः, तीक्ष्ण-रूक्ष-विशदाः श्लेष्मघ्नाः।" (सु. सू. अ. ४१)।

१ "तत्र य इमे गुणा वीर्यसंज्ञकाः शीतोष्ण-स्निग्ध-रूक्ष-गुरु-लघु-मृदु-तीक्ष्णास्तेषां तीक्ष्णोष्णावाग्नेयौ, गुरु-शीतौ पृथिव्यम्बुगुणभूयिष्ठौ, अम्बुगुणभूयिष्ठः स्नेहः, तोयाकाशगुणभूयिष्ठं मृदुत्वं, वायुगुणभूयिष्ठं रौक्ष्यम्, अग्न्याकाशगुणभूयिष्ठं लघुत्वम्। तत्र गुरूष्ण-स्निग्धा वातघ्नाः, मृदु-शीतौ पित्तघ्नौ, लघु-तीक्ष्ण-रूक्षाः श्लेष्मघ्नाः। तेषां शीतोष्ण-स्निग्धा ह्लादन-पाचन-स्तम्भनादिना, रूक्ष-गुरु-लघवो विरूक्षणोपलेपलेखनादिना, तीक्ष्णो दहन-पचनादिना, मृदुस्तद्विपर्यासेनानुमीयते।" इति हाराणचन्द्रसंमतः पाठः।

तीन रस ( रसवाले द्रव्य ) वायुको शान्त करते हैं, परन्तु उनमें यदि रूक्ष, लघु और शीत वीर्य रहे हों तो वे वायुका नाश नहीं कर सकते । मधुर, तिक्त और कषाय ये तीन रस पित्तका शमन करनेवाले हैं, परन्तु उनमें यदि तीक्ष्ण, उष्ण और लघु ये वीर्य रहे हों तो वे पित्तका शमन नहीं करते । कटु, तिक्त और कषाय ये तीन रस कफको शान्त करनेवाले हैं, परन्तु यदि उनमें स्निग्ध, गुरु और शीत वीर्य रहे हों तो वे कफको शान्त नहीं कर सकते । इस प्रकार वीर्य रसका पराभव करके अपना कार्य करता है[१] ।

प्रभावका लक्षण—

जिस द्रव्यमें रस, वीर्य और विपाकका सामान्य हो अर्थात् उस द्रव्यमें रहे हुए रस, विपाक और वीर्यके जो कार्य आयुर्वेदशास्त्रमें कहे हुए हैं वे समान हों (शास्त्रकथनानुसार हों), परंतु कर्ममें विशषता हो अर्थात् उसमें रहे हुए रस, वीर्य और विपाकके कर्मोंसे भिन्न ही कर्म देखनेमें आवें, तो उस विशेष ( भिन्न ) कर्मका कारण **प्रभाव** जानना चाहिये । जैसे–चित्रक रसमें कटु है, उसका विपाक कटु होता है और उसका वीर्य उष्ण है; चित्रकमें कटु रसका, कटु विपाकका और उष्ण वीर्यका जो कार्य शास्त्रमें कहा गया है वही देखनेमें आता है, उनसे विपरीत कोई विशेष कार्य देखनेमें नहीं आता । परंतु दन्ती चित्रकके समान रस, वीर्य और विपाकवाली अर्थात् रसमें कटु, विपाकमें कटु और उष्ण वीर्यवाली है, परन्तु उसमें इन रस, वीर्य और विपाकके कार्योंसे विशेष-भिन्न प्रकारका विरेचनरूप कर्म देखनेमें आता है; दन्तीके इस विरेचनरूप कर्मका कारण **प्रभाव** है । एक विष दूसरे विषका नाश करता है, उसका कारण उस विषमें रहा हुआ प्रभाव है । वामक और विरेचक द्रव्य जो वमन और विरेचन कराते हैं उनमें भी प्रभाव ही कारण है; क्योंकि उनके समान रस, वीर्य और विपाकवाले अन्य द्रव्य वमन या विरेचन नहीं कराते । नाना प्रकारके रत्नों तथा अन्य वनस्पति आदि द्रव्योंके धारण करनेसे जो विविध प्रकारके कर्म होते हुए देखनेमें आते हैं वे उनके प्रभावसे ही होते हैं । ( च. ) । मुनक्का मुलेठीके समान होनेपर भी मुलेठी विरेचन नहीं कराती और मुनक्का विरेचन कराती है; घृत दूधके समान होनेपर भी दूध दीपन नहीं है, परंतु घृत दीपन है; लहसुन कटुविपाक, कटुरस और स्निग्ध तथा गुरु वीर्यसे

---

१ "एतानि खलु वीर्याणि स्वबलगुणोत्कर्षाद्रसमभिभूयात्मकर्म कुर्वन्ति। यथा तावन्महत्पञ्चमूलं कषायं तिक्तानुरसं वातं शमयति, उष्णवीर्यत्वात्; तथा कुलत्थः कषायः, कटुकः पलाण्डुः, स्नेहभावाच्च; मधुरश्चेक्षुरसो वातं वर्धयति, शीतवीर्यत्वात्; कटुका पिप्पली पित्तं शमयति, मृदु-शीतवीर्यत्वात्; अम्लमामलकं लवणं सैन्धवं च; तिक्ता काकमाची पित्तं वर्धयति, उष्णवीर्यत्वात्; मधुरा मत्स्याश्च; कटुकं मूलकं श्लेष्माणं वर्धयति, स्निग्धवीर्यत्वात्; अम्लं कपित्थं श्लेष्माणं शमयति, रूक्षवीर्यत्वात्; मधुरं क्षौद्रं च; तदेतन्निदर्शनमात्रमुक्तम्। भवन्ति चात्र—ये रसा वातशमना भवन्ति यदि तेषु वै। रौक्ष्य-लाघव-शैत्यानि न ते हन्युः समीरणम् ॥ ये रसाः पित्तशमना भवन्ति यदि तेषु वै। तैक्ष्ण्यौष्ण्य-लघुताश्चैव न ते तत्कर्मकारिणः ॥ ये रसाः श्लेष्मशमना भवन्ति यदि तेषु वै। स्नेह-गौरव-शैत्यानि न ते तत्कर्मकारिणः ॥" ( सु. सू. अ. ४० )।

कफ और वातका नाश करनेवाला है, परंतु उन रस, विपाक और वीर्यसे वात तथा कफको उत्पन्न नहीं करता; परस्परविरुद्ध गुणवाले वात, पित्त और कफ तीनों दोषोंका रक्तशालि नाश करता हैं, परंतु यवक उनको उत्पन्न करता है; सिरस आदि द्रव्य विषका नाश करते हैं और निद्रा आदि विषको बढ़ाते हैं; मणि, मन्त्र और ओषधियोंके धारण करनेसे नाना प्रकारके कर्म देखे जाते हैं; शल्योंका आकर्षण, पुत्र प्रजा उत्पन्न करना, राक्षसादिसे रक्षा करना, रसायनोंका आयुष्य बढ़ाना, शंखपुष्पी आदिका मेधा-बुद्धिको बढ़ाना, मन्त्रादिसे किसीको वश करना, अगदके दर्शन आदिसे विषका नाश होना, विदारी कन्द आदि द्रव्योंका शीघ्र शुक्र उत्पन्न करना, मदनफलका वमन कराना, हरीतकीका विरेचन कराना, आँवलेका तीनों दोषोंका शमन करना—ये सब कर्म प्रभावसे ही होते हैं, अतः प्रभाव अचिन्त्य है; अर्थात् रस, वीर्य और विपाकसे उसकी कल्पना नहीं की जा सकती ( रस, वीर्य और विपाकसे उनका कार्यकारणभाव नहीं दिखाया जा सकता )। रस, वीर्य, गुण या विपाकसे द्रव्य जो कार्य करता है उससे भिन्न ही कार्य प्रभावसे करता है । उसका हेतु ( कार्यकारणभाव ) समझना कठिन है ( अ. सं )[१] ।

जिन द्रव्योंकी कार्यकारिणी शक्ति युक्ति और तर्कसे सिद्ध नहीं होती तथा जो विरेचकत्व, स्तम्भकत्व, विषहरत्व आदि अपने स्वभावसे ही शास्त्रमें प्रसिद्ध हैं, उन द्रव्योंका उपयोग व्यवहारकुशल वैद्य शास्त्रके आधारपर ही करे । जिन ओषधियोंका फल-कर्म प्रत्यक्ष देखा जाता है और जो स्वभाव ( विरेचकत्व, विषहरत्व आदि अपने कर्म ) से शास्त्रमें प्रसिद्ध हैं, उन ओषधियोंकी विद्वान् वैद्य ( शास्त्रविरुद्ध ) तर्क और युक्तियोंसे परीक्षा न करे । क्योंकि अम्बष्ठादि गणकी ओषधियाँ हजारों तर्क और युक्तियोंसे वे विरेचन करती हैं ऐसा सिद्ध किया जाय तो भी विरेचन नहीं कर सकतीं। इसलिये बुद्धिमान् वैद्य अचिन्त्य और प्रत्यक्ष फलवाली ओषधियोंके विषयमें शास्त्रके

---

१ "रसवीर्यविपाकानां सामान्यं यत्र लक्ष्यते । विशेषः कर्मणां चैव प्रभावस्तस्य स स्मृतः ॥ कटुकः कटुकः पाके वीर्योष्णश्चित्रको मतः । तद्वद्दन्ती प्रभावात्तु विरेचयति मानवम् ॥ विषं विषघ्नमुक्तं यत् प्रभावस्तत्र कारणम् । ऊर्ध्वानुलोमिकं यच्च तत् प्रभावप्रभावितम् ॥ मणीनां धारणीयानां कर्म यद्विविधात्मकम् । तत् प्रभावकृतं तेषां प्रभावोऽचिन्त्य उच्यते ॥" ( च. सू. अ. २६ ) । "रसादिसाम्ये यत् कर्म विशिष्टं तत् प्रभावजम् । दन्ती रसाद्यैस्तुल्याऽपि चित्रकस्य विरेचनी ॥ मधुकस्य च मृद्वीका घृतं क्षीरस्य दीपनम् । कटुपाकरस-स्निग्ध-गुरुत्वैः कफ-वातजित् ॥ लशुनो वात-कफकृन्न तु तैरेव यद्गुणैः ॥ मिथो विरुद्धान् वातादीन् लोहिताद्या जयन्ति यत् ॥ कुर्वन्ति यवकाद्याश्च तत् प्रभावविजृम्भितम् । शिरीषादि विषं हन्ति स्वप्नाद्यं तद्विवृद्धये ॥ मणिमन्त्रौषधीनां च यत् कर्म विविधात्मकम् । शल्याहरण-पुंजन्म-रक्षायुर्धीवशादिकम् ॥ दर्शनाद्यैरपि विषं यन्नियच्छति चागदः । विरेचयति यद्वृष्यमाशु शुक्रं करोति वा ॥ ऊर्ध्वाधोभागिकं यच्च द्रव्यं यच्छमनादि च । मात्रादि प्राप्य तत्तच्च यत् प्रपञ्चेन वर्णितम् ॥ तच्च प्रभावजं सर्वमतोऽचिन्त्यः स उच्यते । रसेन वीर्येण गुणैश्च कर्म द्रव्यं विपाकेन च यद्विदध्यात् ॥ सद्योऽन्यथा तत् कुरुते प्रभावाद्धेतोरतस्तत्र न गोचरोऽस्ति ॥" ( अ. सं. सू. अ. १७ ) ।

वचनोंपर विश्वास रख कर उनका प्रयोग करे, युक्ति और तर्कसे उनका कार्य सिद्ध करनेका यत्न न करे ।

विचित्रद्रव्यप्रत्ययारब्ध द्रव्योंके कर्म—

जिन द्रव्योंमें द्रव्यारम्भक ( द्रव्यको बनानेवाले ) महाभूत और रस-वीर्य-विपाकारम्भक ( रस-वीर्य-विपाकका कारणभूत ) महाभूत इन दोनोंका एक ही प्रकारके उत्कर्ष और अपकर्ष ( न्यूनाधिकता ) से सन्निवेश ( संगठन ) हुआ हो, उन द्रव्योंको **समानप्रत्ययारब्ध** ( समान कारणोंसे बने हुए ) द्रव्य कहते हैं । जैसे-दूध; दूधमें द्रव्यारम्भक महाभूत तथा रस-वीर्य-विपाकारम्भक महाभूत दोनोंका सन्निवेश एक प्रकारका है । अतः दूधमें रस, वीर्य और विपाक एक-दूसरेके अनुकूल ही होते हैं । अतः ऐसे द्रव्योंके समग्र कर्म केवल रसोपदेशसे ही कहे या जाने जा सकते हैं । जिन द्रव्योंमें द्रव्यारम्भक महाभूत और रस-वीर्य-विपाकारम्भक महाभूत इन दोनोंका एक दूसरेसे भिन्न प्रकारके उत्कर्षापकर्षसे संनिवेश हुआ हो उनको **विचित्रप्रत्ययारब्ध** ( विचित्र-विभिन्न प्रकारके कारणोंसे बने हुए ) द्रव्य कहते हैं । ऐसे द्रव्योंमें उनके रस,

---

१ "अमीमांस्यान्यचिन्त्यानि प्रसिद्धानि स्वभावतः । आगमेनोपयोज्यानि भेषजानि विचक्षणैः ॥ प्रत्यक्षलक्षणफलाः प्रसिद्धाश्च स्वभावतः । नौषधीर्हेतुभिर्विद्वान् परीक्षेत कदाचन ॥ सहस्रेणापि हेतूनां नाम्बष्ठादिर्विरेचयेत् । तस्मात्तिष्ठेत्तु मतिमानागमे न तु हेतुषु ॥" ( सु. सू. अ. ४० ) । प्रभावके विषयमें सुश्रुतसंहिताकी व्याख्यामें अपने **वक्तव्यमें डॉ. भा. गो. घाणेकरजी** लिखते हैं कि—"आयुर्वेदमें ओषधियोंके वैद्यकीय उपयोगोंकी मीमांसा या उपपत्ति उनके पञ्चतत्त्वात्मक संगठन, रस, गुण, वीर्य और विपाककी सहायतासे की जाती है । रसादिद्वारा चिकित्सामें प्रयुक्त हुई अधिकसंख्य ओषधियोंके उपयोगोंकी कार्यकारणमीमांसा ज्ञात हो जाती है । तथापि खदिर, तुवरक, विषमणि प्रभृति कुछ द्रव्य ऐसे भी प्रयुक्त होते हैं जिनके उपयोगोंकी मीमांसा रसादिद्वारा नहीं हो सकती है । इसलिये इन ओषधियोंको 'अमीमांस्य' या 'अचिन्त्य' कहा है । अमीमांस्य या अचिन्त्यका अर्थ 'रस-वीर्य-विपाकतया अचिन्त्यं वा अमीमांस्यं वा' ऐसा है । ओषधिगत अचिन्त्य कार्यशक्तिका विवरण इन अन्तिम ३ श्लोकोंमें किया गया है । चरक और वाग्भटने द्रव्यगत इस अचिन्त्यशक्तिको ही **'प्रभाव'** कहा है । पाश्चात्य ओषधिविज्ञानमें भी ओषधियोंके वैद्यकीय उपयोगोंके संबन्धमें **मीमांस्य** और **अमीमांस्य** ऐसे दो भेद किये जाते हैं । जिनके उपयोगोंकी मीमांसा उपलब्ध वैज्ञानिक तत्त्वोंके अनुसार की जा सकती है उनको **मीमांस्य** या रेशनल ( Rational ) कहते हैं । जिनके उपयोगकी उपलब्धि वैज्ञानिक तत्त्वोंके अनुसार नहीं की जा सकती है अर्थात् जिनका उपयोग केवल अनुभवोंपर निर्भर होता है उनको **अमीमांस्य** या **इम्फीरिकल** ( Empherical ) कहते हैं । विषमज्वरके लिये कूनिन, काला आजार-निद्रारोग आदिके लिये अंजन तथा उसके योग ( Antimony and its preparations ), राजयक्ष्माके लिये स्वर्ण इत्यादि शर्तिया दवाइयाँ इसी अमीमांस्य वर्गकी हैं । इस अमीमांस्य वर्गको आयुर्वेदमें **प्रभाव** कहते हैं और पाश्चात्य कल्पनाके अनुसार इम्फीरिकल ॲक्शन ( Empherical action ) कह सकते हैं, यद्यपि प्रभावका पूरा-पूरा अर्थ इससे निदर्शित नहीं होता ।" ( सु. सू. पृ. २२५ ) ।

वीर्य और विपाक भिन्न प्रकारके होनेसे उसके कर्म भिन्न प्रकारके होते हैं। जैसे—जौ। इस ग्रन्थमें हमने जो रस, वीर्य और विपाकके कर्म कहे हैं वे समानप्रत्ययारब्ध द्रव्यके ही जानने चाहिये। विचित्रप्रत्ययारब्ध द्रव्योंमें उनके कर्म रस, वीर्य और विपाकसे भिन्न प्रकारके होते हैं; अतः उनके कर्म केवल रसोपदेशसे न कहकर शास्त्रकारोंने स्वतन्त्ररूपसे कहे हैं। जैसे-गेहूँ और जौ दोनों मधुर रसवाले और गुरु हैं, परंतु गेहूँ समानप्रत्ययारब्ध होनेसे अपने गुणोंके अनुकूल कर्म-वायुका शमन करता है और जौ विचित्रप्रत्ययारब्ध होनेसे अपने गुणोंसे विपरीत वायुको बढ़ाता है। मत्स्य और दूध दोनों मधुर रसवाले हैं, परन्तु दूध समानप्रत्ययारब्ध होनेसे अपने रसके अनुकूल शीतवीर्य है, अतः दूधके कर्म अपने रसके अनुसार होते हैं और मत्स्य विचित्रप्रत्ययारब्ध होनेसे अपने रसके विपरीत उष्णवीर्य हैं, अतः उसके कर्म अपने रससे भिन्न प्रकारके होते हैं। सिंह और शूकर (सूअर) दोनों मधुर और गुरु हैं, परन्तु सूअर समानप्रत्ययारब्ध होनेसे अपने रसके अनुकूल मधुर विपाकवाला है, अतः उसके कर्म अपने रस तथा विपाकके अनुसार होते हैं और सिंह विचित्रप्रत्ययारब्ध होनेसे उसका विपाक अपने रससे प्रतिकूल कटु होता है, अतः उसके कर्म रसके अनुकूल न होकर विपाकके अनुकूल होते हैं। जौ मधुर और गुरु होनेपर भी वायु करता है, घी शीतवीर्य होनेपर भी जठराग्निका दीपन करता है, वसा उष्णवीर्य होनेपर भी जठराग्निको मन्द करती है, मूँग कटुविपाक होनेपर भी पित्तका शमन करता है, उड़द मधुरविपाक होनेपर भी पित्तको बढ़ाता है, फाणित (राब-काकवी) स्निग्ध-उष्ण और गुरु होनेपर भी वायुको बढ़ाता है, दही गुरु होनेपर भी जठराग्निका दीपन करता है परंतु पारावत (परेवा-कबूतर) जठराग्निका दीपन नहीं करता, कैथ और अनार अम्ल रसवाले होनेपर भी ग्राही हैं परन्तु आँवले ग्राही नहीं हैं, धायके फूल कषाय और शीतवीर्य होनेसे ग्राही हैं परन्तु हर्ड कषाय और शीत होनेपर भी विरेचन करती है। जौ, घी, वसा, मूँग, उड़द, फाणित, दही, कैथ, अनार और हर्ड-इनके जो ऊपर अपने रस, वीर्य या विपाकसे विपरीत कर्म कहे गये हैं वे उनके द्रव्यगत प्रभावसे होते हैं (प्रभाव प्रायः **विकृतिविषमसमवेत, विचित्रप्रत्ययारब्ध** और **विजातीयान्वय**वाले द्रव्योंमें रहता है)। रस, वीर्य और विपाक प्रभावकी अपेक्षया अप्रधान हैं और प्रधानभूत प्रभाव द्रव्यमें ही रहता है अतः द्रव्य ही सबसे श्रेष्ठ है[1] (यद्यपि इन

---

१ "इति सामान्यतः कर्म द्रव्यादीनां पुनश्च तत्। विचित्रप्रत्ययारब्धद्रव्यभेदेन भिद्यते॥ स्वादुर्गुरुश्च गोधूमो वातजिद्वातकृद्यवः। उष्णा मत्स्याः, पयः शीतं, कटुः सिंहो न शूकरः॥" (अ. हृ. सू. अ. ९)। "यस्माद्दृष्टो यवः स्वादुर्गुरुरप्यनिलप्रदः। दीपनं शीतमप्याज्यं, वसोष्णाऽप्यग्निसादिनी॥ कटुपाकोऽपि पित्तघ्नो मुद्गो, माषस्तु पित्तलः। स्वादुपाकोऽपि, चलकृत् स्निग्धोष्णं गुरु फाणितम्॥ कुरुते दधि गुर्वेव वह्निं, पारावतं न तु। कपित्थं दाडिमं ग्राहि साम्लं, नामलकीफलम्॥ कषाया ग्राहिणी शीता धातकी, न हरीतकी। अप्रधानाः पृथक् तस्माद्रसाद्याः, संश्रितास्तु ते॥ प्रभावश्च यतो द्रव्ये, द्रव्यं श्रेष्ठमतो मतम्।" (अ. सं. सू. अ. १७)।

श्लोकोंके अन्तमें द्रव्यकी प्रधानता बताई गई है, परन्तु इन श्लोकोंमें जो कर्म बताए गए हैं वे सब प्रभावके ही उदाहरणरूप हैं और विचित्रप्रत्ययारब्ध द्रव्योंके उदाहरणोंमें जो कर्म कहे हैं उनको भी प्रभावसे होनेवाले कर्म ही कह सकते हैं, अतः इन श्लोकोंको विचित्रप्रत्ययारब्ध कर्मोंके बाद रखा गया है )।

द्रव्योंके गुणोंका निर्णय कैसे करना चाहिये?

पञ्चमहाभूतोंमें किसीके उत्कर्ष और किसीके अपकर्षके कारण रस, वीर्य और विपाक एकरूपसे (एकसे-परस्पर अनुकूल रूपसे) या विरूपसे (भिन्नता-परस्पर प्रतिकूलतासे) द्रव्योंमें रहते हैं। जैसे-दूधमें रस, वीर्य और विपाक एकरूपसे रहते हैं; परन्तु आनूप और औदक मांसमें विरूपसे-भिन्नरूपसे रहते हैं। अतः वे द्रव्यमें परस्पर अनुकूल-सहायक रूपसे विद्यमान हैं या परस्पर प्रतिकूल रूपसे विद्यमान हैं यह जानकर द्रव्योंके गुणोंका निर्णय करना चाहिये[१]।

रस, विपाक, वीर्य और प्रभावके बलाबलका विचार—

द्रव्य कुछ कर्म-कार्य रससे करता है, जैसे-शहद अपने कषाय रससे पित्तका शमन करता है; कुछ कर्म वीर्यसे करता है, जैसे-कषाय और तिक्त रसवाला बृहत्पञ्चमूल अपने उष्ण वीर्यसे वायुका शमन करता है परन्तु पित्तका शमन नहीं करता; कुछ कर्म रस-वीर्यव्यतिरिक्त गन्ध-स्थिर आदि गुणोंसे करता है; कुछ कर्म विपाकसे करता है, जैसे-सोंठ कटु रसवाली होनेपर भी अपने मधुर विपाकसे वायुका शमन करती है; और कुछ कर्म प्रभावसे करता है, जैसे-दंती कटुरस, कटुविपाक और उष्णवीर्य होनेपर भी अपने प्रभावसे विरेचन करती है। रस, विपाक, वीर्य और प्रभाव इन चारोंमें जो बलवान् होता है वह दूसरे दुर्बलका पराभव करके अपना कार्य करता है। क्योंकि जहाँ विरुद्ध गुणोंका संयोग होता है वहाँ बलवान्के द्वारा दुर्बलका पराभव होता है। परन्तु जहाँ रस, विपाक, वीर्य और प्रभाव समान बलवाले होते हैं वहाँ अपने नैसर्गिक (स्वाभाविक) बलसे विपाक रसका, वीर्य रस और विपाक दोनोंका तथा प्रभाव रस, विपाक और वीर्य तीनोंका पराभव करके अपना कार्य करता है।[२]

रस, विपाक और वीर्य एक-दूसरेके कार्यमें प्रतिबन्धक नहीं होते—

जैसे सत्त्व, रज और तम ये प्रकृतिके तीन गुण जगत्की उत्पत्तिमें तथा वात,

---

१ "रसवीर्यप्रभृतयो भूतोत्कर्षापकर्षतः। एकरूपा विरूपा वा द्रव्यं समधिशेरते॥ माधुर्य-शैत्य-पैच्छिल्य-स्नेह-गौरव-मन्दताः। सहवृत्त्या स्थिताः क्षीरे नत्वानूपौदकामिषे॥" (अ. सं. सू. अ. १७)। २ "किंचिद्रसेन कुरुते कर्म वीर्येण चापरम्। द्रव्यं गुणेन पाकेन प्रभावेण च किंचन॥ रसं विपाकस्तौ वीर्यं प्रभावस्तान्यपोहति। बलसाम्ये रसादीनामिति नैसर्गिकं बलम्॥" (च. सू. अ. २६)। "किंचिद्रसेन कुरुते कर्म पाकेन चापरम्॥ गुणान्तरेण वीर्येण प्रभावेणैव किंचन। यद्यद् द्रव्ये रसादीनां बलवत्त्वेन वर्तते॥ अभिभूयेतरांस्तत्तत् कारणत्वं प्रपद्यते। विरुद्धगुणसंयोगे भूयसाऽल्पं हि जीयते॥ रसं विपाकस्तौ वीर्यं प्रभावस्तान्यपोहति। बलसाम्ये रसादीनामिति नैसर्गिकं बलम्॥" (अ. हृ. सू. अ. ९)।

पित्त और कफ ये तीन दोष देहकी उत्पत्तिमें या रोग उत्पन्न करनेमें एक-दूसरेके प्रतिबन्धक नहीं होते हैं वैसे ही रस, वीर्य और विपाक भी अपने कार्य करनेमें एक-दूसरेके प्रतिबन्धक नहीं होते।[1]

अपने-अपने विषयमें द्रव्य-रस-विपाक-वीर्य सब प्रधान हैं—

द्रव्य, गुण, रस, विपाक और वीर्यके प्रकरणोंमें द्रव्य आदि एक-एकको प्रधान माननेवाले आचार्योंके मतोंका निरूपण **सुश्रुत** और **रसवैशेषिकसूत्र**में किया गया है। सुश्रुतने इन मतोंका उपसंहार करते हुए अन्तमें अपने-अपने विषयमें द्रव्य आदि सब प्रधान हैं, ऐसा सिद्धान्त स्थापित किया है। वे लिखते हैं कि—इतरके प्राधान्यका खण्डन करके द्रव्य आदि एक-एकको ही प्रधान बतलाने वाले एकान्तवादियोंका मत हमने संक्षेपमें कहा है। परन्तु विद्वान्-तत्त्वार्थदर्शी लोग द्रव्य, रस, विपाक और वीर्य इन चारोंको अपने-अपने विषयमें प्रधान मानते हैं। क्योंकि सेवन किये हुए द्रव्योंमें कई द्रव्य अपनी पार्थिव-आप्य आदि पाञ्चभौतिक रचनासे, कई वीर्यसे, कई रससे, कई विपाकसे और कई द्रव्य इन चारोंमें दो, तीन या चारोंसे शरीरमें दोषादिवैषम्यरूप विकारोंका नाश करते हैं अथवा दोषादिवैषम्यरूप विकारोंको उत्पन्न करते हैं[2] (यहाँ दोषादिवैषम्यरूप विकारोंका नाश अथवा उत्पत्ति-इन दो शब्दोंमें शरीरपर होनेवाली द्रव्योंकी सब क्रियाओंका अवरोध-समावेश किया गया है, ऐसा समझना चाहिये)।

**नागार्जुन** इस प्रकरणके उपसंहारमें लिखते हैं कि-द्रव्य, गुण, रस, वीर्य, विपाक और कर्म छहों पदार्थोंमें यह एक ही प्रधान है, अन्य अप्रधान हैं, ऐसा निर्णय करना ठीक नहीं है। क्योंकि अपने-अपने विषयोंमें सब प्रधान हैं। द्रव्य आदिको हम विभक्त (अलग) नहीं कर सकते। क्योंकि जहाँ द्रव्य होता है वहाँ रसादि शेष होते हैं और रसादि द्रव्यके विना रह भी नहीं सकते। चिकित्सामें द्रव्य आदि एक दूसरेका अनुग्रह करते हैं; जैसे—रसोंके उपयोगमें द्रव्य आधार भावसे, गुण रसोंके साहचर्यसे, वीर्य उनकी शक्तिका प्रकाशन करके, विपाक उनका परिणाम करके और कर्म उनका शरीरके साथ संयोग कराके अनुग्रह करता है। इससे एकको प्रधान और दूसरेको अप्रधान मानना युक्त नहीं है।[3]

द्रव्योंसे ही शरीरके धातुओंकी समता, क्षय और वृद्धि होती है—

औषध और आहारके लिये उपयोगमें आने वाले द्रव्य और जीवित शरीर दोनों पञ्चमहाभूतोंसे बने हुए हैं और पाञ्चभौतिक द्रव्योंमें जो गुण हैं वे ही गुण शरीरमें भी

---

१ "विरुद्धा अपि चान्योन्यं रसाद्याः कार्यसाधने। नावश्यं स्वविघाताय गुण-दोषा मिथो यथा॥" (अ. सं. सू. अ. १७)। २ "पृथक्त्वदर्शिनामेष वादिनां वादसंग्रहः। चतुर्णामपि सामग्र्यमिच्छन्त्यत्र विपश्चितः॥ तद्द्रव्यमात्मना किंचित्, किंचिद्वीर्येण सेवितम्। किंचिद्रस-विपाकाभ्यां दोषं हन्ति करोति वा॥" (सु. सू. अ. ४०)। ३ "न युक्तमवधारणमिदमेव प्रधानमिदं नेति चिकित्सायां द्रव्यादिवस्तुषु। यथाविषयं प्राधान्यं सर्वेषाम्। अनि-र्भागाच्चैतेषां, परस्परेणानुग्रहाच्च।" (र. वै. अ.१)।

हैं। अतः निर्जीव द्रव्योंके क्रमशः सम, हीन और अति योगसे उपयोग होनेसे शरीरकी (शरीरके धातुओंकी) समता, क्षय और वृद्धि होती है।[१]

नागार्जुनके मतसे कर्मका निरूपण—

**नागार्जुनने** द्रव्यगुणविज्ञानके प्रतिपाद्य विषयोंमें **कर्म** नामका एक छठा पदार्थ माना है। वे लिखते हैं कि—स्वस्थातुरवृत्तमें अधिकृत आरोग्य और अनारोग्यके द्रव्य, गुण रस, वीर्य, विपाक और कर्म ये छः मूल (कारण) हैं; अतः ये छहों पदार्थ द्रव्यगुणशास्त्रके प्रतिपाद्य विषय हैं। द्रव्य, गुण, रस, वीर्य और विपाक इनका लक्षण उनके प्रकरणोंमें लिखा गया है। अब कर्मका लक्षण कहा जाता है—वमन-विरेचन आदि द्रव्योंका शरीरके ऊपर जो प्रयोग किया जाता है, उसको **कर्म** कहते हैं। द्रव्य, गुण, रस, वीर्य और विपाक ये पाँचों कर्मके विषय हैं। यद्यपि विपाकका फल निष्ठा-पाकके अनन्तर ही मालूम होता है, तथापि विपाकका व्यापार भी शरीरपर प्रयोगपूर्वक ही होता है, अतः विपाकको भी कर्मका विषय माना जाता है। द्रव्यादि पदार्थोंसे कर्म प्रधान है। क्योंकि कर्मसे (शरीरपर प्रयोग करनेसे) ही द्रव्यादि पाँचों पदार्थोंका सामर्थ्य अभिव्यक्त होता है (फल पाया जाता है)। वनमें या पनसारीकी दुकानमें पड़े हुए द्रव्य शरीरपर प्रयोग किये विना कुछ भी अपना सामर्थ्य-फल नहीं दिखा सकते। अतः द्रव्य आदि पाँचों पदार्थोंसे कर्म भिन्न पदार्थ है।[२]

**वक्तव्य—चरक** और **सुश्रुत** द्रव्यकी शरीरपर होनेवाली वमन-विरेचन-बृंहण आदि क्रियाओंको द्रव्यका **कर्म** मानते हैं[३]। **नागार्जुन** वमन-विरेचन आदि क्रिया करनेकी शक्तिसे संपन्न चिन्त्य या अचिन्त्य द्रव्यगत अंशको **वीर्य** मानते हैं; और द्रव्यका शरीरपर जो प्रयोग करना, उसको **कर्म** मानते हैं।

**वीर्य-प्रभावविज्ञानीय पञ्चम अध्याय समाप्त ॥**

---

## वैद्य यादवजी त्रिकमजी आचार्य विरचित द्रव्यगुणविज्ञान-पूर्वार्धका छात्रोपयोगी संस्करण समाप्त।

---

१ "गुणा य उक्ता द्रव्येषु शरीरेष्वपि ते तथा। स्थान-वृद्धि-क्षयास्तस्माद्देहिनां द्रव्यहेतुकाः ॥" (सु. सू. अ. ४१)। "गुणा द्रव्येषु ये चोक्तास्त एव तनु-दोषयोः। स्थिति-वृद्धि-क्षयास्तस्मात्तेषां हि द्रव्यहेतुकाः ॥" (अ. सं. सू. अ. १७)। २ "द्रव्य-रस-गुण-वीर्य-विपाक-कर्माण्यनयोर्मूलम्।" (र. वै. अ. १, सू. ४)। "अनयोरिति स्वस्थातुरवृत्ताधिकृतयोः; द्रव्याणि च, रसाश्च, गुणाश्च, वीर्याणि च ऊर्ध्वभागादीनि, विपाकौ च, कर्माणि स्नेहादीनि; मूलं कारणं योनिरित्यर्थः।" (भा.)। "कर्मेतरेषां सामर्थ्यव्यञ्जनात्।" (र. वै. अ. १, सू. १५२)। "इतरेषां द्रव्यादीनां पदार्थानां, सामर्थ्यं फलं, तस्य व्यञ्जनात् प्रकाशनात्; कथं द्रव्यादीन्यप्रयुज्यमानान्यापणस्थानि वनस्थानि वा कर्म कुर्वन्ति; तत्प्रयोगः कर्मसंज्ञितः षष्ठः पदार्थः।" (भा.)। ३ "कर्म पञ्चविधमुक्तं वमनादि।" (च. सू. अ. २६)। "वमनादीति एतच्च प्राधान्यादुच्यते। तेन बृंहणाद्यपि बोद्धव्यम्।" (च. द.)। "इहौषधकर्माण्यूर्ध्वाधोभाग × × × विषप्रशमनादीनि वीर्यप्राधान्याद्भवन्ति।" (सु. सू. अ. ४०)।

# द्रव्यगुणविज्ञान–पूर्वार्धका प्रथम परिशिष्ट



## भूतोंके असाधारण लक्षण[1]

| पृथ्वीका लक्षण | जलका लक्षण | वायुका लक्षण | तेजका लक्षण | आकाशका लक्षण |
|---|---|---|---|---|
| खरत्व | द्रवत्व | चलत्व | उष्णता | अप्रतिघात |
| ( कठिनत्व-कड़ापन ) | ( पतलापन ) | ( गति ) | ( गरमी ) | ( रुकावट न होना ) |

## भूतोंके असाधारण गुण[2]

| आकाशका गुण | वायुका गुण | अग्निका गुण | जलका गुण | पृथ्वीका गुण |
|---|---|---|---|---|
| शब्द | स्पर्श | रूप | रस | गन्ध |

## भूतान्तरके अनुप्रवेशसे उत्पन्न महाभूतोंके गुण[3]

| आकाशका गुण | वायुके गुण | अग्निके गुण | जलके गुण | पृथ्वीके गुण |
|---|---|---|---|---|
| शब्द | शब्द-स्पर्श | शब्द-स्पर्श-रूप | शब्द-स्पर्श-रूप-रस | शब्द-स्पर्श-रूप-रस-गन्ध |

## भावमिश्रके मतसे भूतोंके गुण[4]

| आकाशका गुण | पृथ्वीका गुण | जलका गुण | वायुका गुण | अग्निका गुण |
|---|---|---|---|---|
| लघु | गुरु | स्निग्ध | रूक्ष | तीक्ष्ण |

## पार्थिव आदि पाञ्चभौतिक द्रव्यों ( कार्यद्रव्यों ) के गुण[5]

| पार्थिव द्रव्य | आप्य द्रव्य | आग्नेय द्रव्य | वायव्य द्रव्य | नाभस द्रव्य |
|---|---|---|---|---|
| गुरु | द्रव-पतला | उष्ण | लघु-हलका | मृदु |
| खरस्पर्शवाला | स्निग्ध-चिकना | तीक्ष्ण | शीत | लघु |

१ "खर-द्रव-चलोष्णत्वं भूजलानिलतेजसाम् । आकाशस्याप्रतीघातो दृष्टं लिङ्गं यथाक्रमम् ॥" (च. शा. अ. १)। २ "शब्दः स्पर्शश्च रूपं च रसो गन्धश्च तद्गुणाः।" (च. शा. अ. १)। ३ "तेषामेकगुणः पूर्वो गुणवृद्धिः परे परे ।" (च. शा. अ. १)। ४ "लघुर्गुरुस्तथा स्निग्धो रूक्षस्तीक्ष्ण इति क्रमात् । नभो-भू-वारि-वातानां वह्नेरेते गुणाः स्मृताः ॥" (भा. पू. खं.)। ५ देखें इसी ग्रन्थमें पृ. ३–४।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| कठिन | शीत-ठण्डा | सूक्ष्म | रूक्ष-रूखा | सूक्ष्म |
| मन्द | मन्द-चिरकारी | लघु | खर | श्लक्ष्ण |
| स्थिर | मृदु-कोमल | रूक्ष | विशद | व्यवायि |
| विशद | पिच्छिल-लुआबदार | विशद | सूक्ष्म | विशद |
| सान्द्र (गाढ़ा) स्थूल | स्तिमित-गीला | खरस्पर्शवाला | व्यवायि | विविक्त-पोला |
| अधोगतिस्वभाव-वाला | सर-दस्तावर | ऊर्ध्वगति स्वभाववाला | विकाशि | अस्पष्ट रसवाला |
| गन्धकी अधिकता वाला | रसकी अधिकता वाला | रूपकी अधिकता वाला | स्पर्शकी अधिकतावाला | शब्दकी अधिकतावाला |

---

## पार्थिव आदि कार्यद्रव्योंके रस[1]

| पार्थिव द्रव्य | आप्य द्रव्य | आग्नेय द्रव्य | वायव्य द्रव्य | नाभस द्रव्य |
|---|---|---|---|---|
| थोड़ा कषाय, प्रायः मधुर | थोड़ा कषाय, अम्ल और लवण, प्रायः मधुर | थोड़ा अम्ल, लवण, प्रायः कटु | थोड़ा तिक्त विशेषतः कषाय | अस्पष्ट रसवाला |

---

## पार्थिव आदि पाञ्चभौतिक द्रव्योंके विपाक[2]

| पार्थिव द्रव्यका विपाक | आप्य द्रव्यका विपाक | आग्नेय द्रव्यका विपाक | वायव्य द्रव्यका विपाक | नाभस द्रव्यका विपाक |
|---|---|---|---|---|
| गुरु | गुरु | लघु | लघु | लघु |

---

## पार्थिव आदि पाञ्चभौतिक-कार्यद्रव्योंके कर्म[3]

| पार्थिव द्रव्यके कर्म | आप्य द्रव्यके कर्म | आग्नेय द्रव्यके कर्म | वायव्य द्रव्यके कर्म | नाभस द्रव्यके कर्म |
|---|---|---|---|---|
| उपचय-पुष्टि-वृद्धि संघात-कठिनता | क्लेदन (आर्द्रता—गीलापन) | जलाना | रूक्षता लाना ग्लानि उत्पन्न करना | मृदुता उत्पन्न करना |

---

१ देखें इसी ग्रन्थमें पृ. ३–४। २ देखें इसी ग्रन्थमें पृ. ८३। ३ देखें इसी ग्रन्थमें पृ. ३४।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| गौरव-भारीपन | स्निग्धता | पकाना | मनमें अनेक प्रकारके विचार लाना | सच्छिद्रता उत्पन्न करना |
| स्थिरता-दृढता | बन्धन (अवयवोंको परस्पर जोड़ना) | प्रभा (कान्ति उत्पन्न करना) | विशदता | लाघव |
| बल उत्पन्न करना | झरना | वर्णका प्रकाश करना | हलकापन लाना | |
| नीचेकी ओर गति करना | मृदुता लाना | फाड़ना-फोड़ना | कृश करना | |
| | आह्लाद (सुख) | तपाना | शीघ्रता | |

---

## गुणसंख्या

| वैशेषिक गुण | शारीर गुण | आत्मगुण | सामान्य गुण | नागार्जुनके मतसे[1] कर्मण्य गुण[2] |
|---|---|---|---|---|
| शब्द | गुरु | बुद्धि-ज्ञान | परत्व | शीत |
| स्पर्श | लघु | इच्छा | अपरत्व | उष्ण |
| रूप | शीत | द्वेष | युक्ति | स्निग्ध |
| रस | उष्ण | सुख | संख्या | रूक्ष |
| गन्ध | स्निग्ध | दुःख | संयोग | विशद |
| | रूक्ष | प्रयत्न | विभाग | पिच्छिल |
| | मन्द | मनोर्थ (मनके विषय) | पृथक्त्व | गुरु |
| | तीक्ष्ण | | परिमाण | लघु |
| | स्थिर | | संस्कार | मृदु |
| | सर | | अभ्यास | तीक्ष्ण |
| | मृदु | | | |
| | कठिन | | | |
| | विशद | | | |
| | पिच्छिल | | | |
| | श्लक्ष्ण | | | |
| | खर-कर्कश | | | |
| | स्थूल | | | |
| | सूक्ष्म | | | |
| | सान्द्र | | | |
| | द्रव | | | |

---

१ देखें इसी ग्रन्थमें पृ. ४२ । २ देखें इसी ग्रन्थमें पृ. ४३ ।

## गुर्वादि गुणोंके कर्म

**गुरु गुणके कर्म**
- अवसाद (शिथिलता)
- उपलेप (मलोंकी वृद्धि)
- बल
- बृंहण (पुष्टि)
- वातहरण
- कफवृद्धि
- देरसे पचना

**लघु गुणके कर्म**
- स्फूर्ति
- मलक्षय
- बलहानि
- अपतर्पण
- कर्शन (कृशता)
- लेखन
- रोपण
- वातवृद्धि
- कफक्षय
- शीघ्र पचना

**शीत गुणके कर्म**
- उष्णपीड़ितको सुख देना
- स्तम्भन (स्रावको रोकना)
- मूर्च्छाका नाश करना
- प्यास बुझाना
- पसीना बंद करना
- दाहको शांत करना

**उष्ण गुणके कर्म**
- असुख करना
- अनुलोमन
- मूर्च्छा लाना
- तृषा उत्पन्न करना
- पसीना लाना
- जलन करना
- पकाना

**स्निग्ध गुणके कर्म**
- स्निग्धता लाना
- मृदुता लाना
- बल बढ़ाना
- वर्ण अच्छा करना
- वायुके प्रकोपको शान्त करना
- कफको बढ़ाना
- वाजीकरण
- गीलापन लाना

**रूक्ष गुणके कर्म**
- रूखापन लाना
- कठिनता उत्पन्न करना
- बलका ह्रास करना
- स्तम्भन करना
- कर्कशता लाना
- वायुको बढ़ाना
- कफका ह्रास करना

**मन्द गुणके कर्म**
- देरीसे कार्य करना
- शमन करना
- अल्प कार्य करना
- सर्व कार्यमें शिथिलता

**तीक्ष्ण गुणके कर्म**
- दाह करना
- पकाना
- स्राव करना
- पित्तको बढ़ाना
- लेखन–छीलना
- शोधन
- कफ और वातक हरण करना

**स्थिर गुणके कर्म**
- वायु और मलका स्तम्भन करना

**सर गुणके कर्म**
- वायु और मलकी प्रवृत्ति करना

**मृदु गुणके कर्म**
- पाकको रोकना
- दाहको शांत करना
- स्रावको रोकना
- ढीला करना

**कठिन गुणके कर्म**
- दृढ करना

---

१ देखें इसी ग्रन्थमें पृ. ४३–४९

**विशद गुणके कर्म**
- गीलेपनको सुखाना
- व्रणका रोपण करना
- आयुष्यका ह्रास करना
- बलका ह्रास करना
- भग्नका संधान न होने देना
- कफका नाश करना
- हलकापन लाना

**पिच्छिल गुणके कर्म**
- आयुष्यको टिकाना
- बलको बढ़ाना
- भग्नका सन्धान करना
- भारीपन लाना
- कफको बढ़ाना
- उपलेप करना

**श्लक्ष्ण गुणके कर्म**
- व्रणका रोपण करना
- जीवनको टिकाना
- भग्नका संधान करना
- कफको बढ़ाना

**खरगुणके कर्म**
- लेखन करना (छीलना)

**सूक्ष्म गुणके कर्म**
- सूक्ष्म स्रोतोंमें प्रवेश करना
- स्रोतोंको खोलना

**स्थूल गुणके कर्म**
- शरीरको पुष्ट करना
- स्रोतोंमें अवरोध उत्पन्न करना

**सान्द्र गुणके कर्म**
- शरीरको पुष्ट करना
- शरीरावयवको चिपकाना
- प्रसादन

**द्रवगुणके कर्म**
- क्लेद उत्पन्न करना
- व्याप्त हो जाना
- मिला देना

---

## रसोंके लक्षण[1]

**मधुर रसके लक्षण**
- सारे मुखमें फैल जाना
- मुखको मधुरतासे लिप्त-सा करना
- स्निग्धता लाना
- सब इन्द्रियोंको प्रसन्न करना
- सुख उत्पन्न करना
- कोमलता लाना
- आनन्द और तृप्ति करना
- मूर्च्छितको होशमें लाना (संज्ञा प्रदान करना)
- कफको बढ़ाना
- भौंरों और चींटियोंको प्रिय लगना

**अम्लरसके लक्षण**
- दन्तहर्ष
- मुँहमें लालास्राव करना
- पसीना लाना
- मुँहको शुद्ध करना
- मुख-अन्ननली और कण्ठमें जलन करना
- खानेपर रुचि उत्पन्न करना
- नेत्रके भौंहोंका संकोच करना
- रोमांच करना
- क्लेद उत्पन्न करना
- मनको प्रिय लगना

**लवण रसके लक्षण**
- खातेही मुँहमें घुल जाना
- गीलापन लाना
- लालास्राव करना
- कोमलता लाना
- मुँहमें जलन करना
- खानेपर रुचि उत्पन्न करना
- कफका स्राव करना
- कण्ठ और कपोलमें जलन करना

---

१ देखें इसी ग्रन्थमें पृ. ६१-६२।

**कटु रसके लक्षण**

जीभमें उद्वेग करना
जीभमें सूई चुभने-सी वेदना करना
जलनके साथ मुख-नासिका और नेत्रमें स्राव करना
सिरमें पीड़ा उत्पन्न करना
कण्ठ और कपोलमें चिम-चिमाहट करना
खाने पर रुचि उत्पन्न करना

**तिक्त रसके लक्षण**

जीभ पर रखते ही जीभकी अन्य रसोंके ग्रहण करनेकी शक्ति नष्ट करना
जीभको अप्रिय लगना
मुखमें स्वच्छता लाना
मुखको सुखाना
अरुचिको नष्ट करना
गलेमें खींचने-सी वेदना करना
रोमहर्ष
मुँहमें ठण्डापन लाना
गलेको सुखाना

**कषाय रसके रक्षण**

जिह्वामें विशदता, स्तब्धता और जड़ता लाना
कण्ठको जकड़ना
मुँहको सुखाना
हृदयमें खींचनेसी पीड़ा करना
मुखकी लालाको गाढ़ा करना
मुँहमें भारीपन लाना

---

## रसोंके कर्म[1]

**मधुर रसके कर्म**

रस-रक्त-मांस-मेद-अस्थि-मज्जा-शुक्र और ओजको बढ़ाना
जीवनको टिकाना और बढ़ाना
इन्द्रियोंको प्रसन्न करना
बल बढ़ाना
शरीरकी कान्तिको अच्छा करना
पित्त-विष और वायुका नाश करना
तृषा और दाहका शमन करना
त्वचा–केश और कण्ठको अच्छा करना
शरीरका पोषण करना
मूर्च्छाको दूर करना
तृप्ति करना

**अम्ल रसके कर्म**

अन्न पर रुचि उत्पन्न करना
जठराग्निको प्रदीप्त करना
शरीरको पुष्ट करना
मनको उत्तेजित करना
इन्द्रियोंको दृढ करना
बलको बढ़ाना
रुके हुए वायुका अनुलोमन करना
हृदय(मन)को तृप्त करना
मुखमें लालास्राव उत्पन्न करना
खाए हुए अन्नको नीचे ले जाना
खाये हुए अन्नको गलाना

**लवण रसके कर्म**

अन्नका पाचन करना
अन्नको गलाना
जठराग्निको प्रदीप्त करना
अवयवोंको अपने स्थानसे च्युत करना
छेदन करना
व्रण शोथका भेदन करना
अनुलोमन करना
द्रव करके बहाना
वायुका हरण करना
स्तब्धताको दूर करना

---

१ देखें इसी ग्रन्थमें पृ. ६३–७० ।

शरीरको पुष्ट और दृढ़ करना
उरःक्षत और भग्न
अस्थिका सन्धान करना
घ्राणेन्द्रिय-मुख-कण्ठ-
जिह्वा और ओष्ठको
आनन्द देना
दाहको शान्त करना
मूर्च्छाको दूर करना
स्तन्य ( दूध )को बढ़ाना
दर्शनशक्तिको बढ़ाना
रस और रक्तको शुद्ध करना
बालक-वृद्ध और क्षतक्षीण-
को लाभ पहुँचाना
कृमि और कफ उत्पन्न करना
सब धातुओंको बल देना

अन्नका पाचन करना
व्रणशोथको पकाना
वायुका निर्हरण करना
पेटमें विदाह करना
क्लेदन ( गीलापन ) करना
रक्त-कफ और पित्तको बढ़ाना
इन्द्रियोंको उत्तेजित करना
तृप्ति करना

स्रोतोंके अवरोधको
दूर करना
कठिनताको दूर
करना
अन्य रसोंके
स्वादको छिपाना
मुखमें लालास्राव
उत्पन्न करना
कफको पिघलाना
स्रोतोंका शोधन करना
अवयवोंको मृदु करना
अन्न पर रुचि उत्पन्न
करना
संशोधन करना
अवयवोंको पृथक्
करना
शिथिलता लाना
शोषण करना
स्निग्धता उत्पन्न करना
पसीना लाना
मांसादिका छेदन करना
वातादिका अनुलोमन
करना

**कटु रसके कर्म**

मुखको साफ करना
जठराग्निको प्रदीप्त करना
शोषण करना
नासिका और नेत्रसे
स्राव कराना
इन्द्रियोंको उत्तेजित करना
अलसक( अजीर्णभेद )को
दूर करना
शोथको मिटाना

**तिक्त रसके कर्म**

अरुचिका नाश करना
विषका नाश करना
कृमियोंका नाश करना
मूर्च्छाको दूर करना
दाहको शान्त करना
खाजको मिटाना
प्यासको नष्ट करना
त्वचा और मांसको दृढ़ करना
ज्वरका नाश करना

**कषाय रसके कर्म**

संशमन करना
मलको बाँधना
सन्धिको जोड़ना
व्रणका पीडन करना
व्रणका रोपण करना
क्लेदको सुखाना
स्तम्भन करना
कफ-रक्त और
पित्तका शमन करना

मांसादिकी वृद्धिका नाश करना
पित्तको दूर करना
अभिष्यन्दको दूर करना
स्वेद आनेको रोकना
गीलापनको दूर करना
मलोंका नाश करना
रुचि उत्पन्न करना
कण्डूको दूर करना
व्रणमें उभरे हुए मांसको बैठाना
कृमियोंका नाश करना
लेखन
रक्तके जमावको तोड़ना
स्रोतोंको खोलना
संन्धियोंके बन्धोंको तोड़ना
स्थूलता, आलस्य, कफ, विष और कुष्ठको दूर करना
मुख तथा गलेके रोगोंको दूर करना

जठराग्निको प्रदीप्त करना
अन्नका पाचन करना
स्तन्य( दूध )को शुद्ध करना
लेखन करना
क्लेद-मेद-वसा-मज्जा-लसीका-पूय-स्वेद-मूत्र-मल-पित्त और कफको सुखाना
ददोड़ेका नाश करना
कण्ठको शुद्ध करना
बुद्धिको बढ़ाना
मिचलीको दूर करना

त्वचाको स्वाभाविक वर्णमें लाना
रक्तका शोधन करना
मेदको कम करना
आम दोषके पाकको रोकना

---

## रसोंके अति सेवनसे होनेवाले विकार[1]

**मधुर रसके अतिसेवनसे होनेवाले विकार**

शरीर स्थूल हो जाना
शरीर अधिक मृदु हो जाना
आलस्य
अतिनिद्रा

**अम्ल रसके अतिसेवनसे होनेवाले विकार**

दन्तहर्ष
तृषा
आँख मिंची-सी रहना
रोमहर्ष-रोमाञ्च

**लवण रसके अतिसेवनसे होनेवाले विकार**

पित्तप्रकोप
रक्तप्रकोप
तृषा
मूर्च्छा

---

१ देखें इसी ग्रन्थमें पृ. ६३–७०।

**मधुर रसके अति सेवनसे होनेवाले विकार**

- भारीपन
- अन्नपर अरुचि होना
- जठराग्नि मन्द होना
- मुख और कण्ठमें मांसकी वृद्धि होना
- श्वास
- खाँसी
- प्रतिश्याय-जुकाम
- अलसक ( आमाजीर्णविशेष )
- शीतज्वर
- आनाह ( कब्जियत )
- मुखका मीठापन
- वमन
- संज्ञानाश
- स्वरभङ्ग (आवाज बैठना)
- गलगण्ड
- गण्डमाला
- श्लीपद
- गलेकी सूजन
- मूत्राशय-धमनी और गलेमें मलकी वृद्धि
- प्रमेह
- नेत्रके रोग
- कफके रोग
- कृमि
- अर्बुद
- गुदामें चिकनाहट
- पित्ती ( ददोड़े निकलना )
- सिरका दर्द
- उदररोग

**अम्ल रसके अति सेवनसे होनेवाले विकार**

- कफका पिघलना
- पित्तप्रकोप
- रक्तविकार
- मांसका पकना
- शरीरशैथिल्य
- क्षीण-क्षत-कृश और दुर्बल पुरुषोंमें सूजन होना
- क्षतमें पूयकी उत्पत्ति
- चोट लगे हुए अंगमें ,, ,,
- सविष प्राणीके दंशमें ,, ,,
- जले हुए स्थानमें ,, ,,
- अस्थिभग्नमें ,, ,,
- सविष प्राणिके पेसाब किये हुए स्थानमें ,, ,,
- सविष प्राणीके स्पर्श किये हुए स्थानमें ,, ,,
- जोरसे मसले हुए स्थानमें ,, ,,
- कटे हुए स्थानमें ,, ,,
- फटे हुए स्थानमें ,, ,,
- अस्थि संधिके अलग होनेमें ,, ,,
- विंधे हुए स्थानमें ,, ,,
- कुचले गये अंगमें ,, ,,
- कण्ठ और छातीमें जलन
- खाज
- पाण्डुरोग
- दृष्टिकी मन्दता
- क्षतविसर्प
- रक्तपित्त

**लवण रसके अति सेवनसे होनेवाले विकार**

- ताप
- अंगोंमें चीरे पड़ना
- मांसकी शिथिलता
- कुष्ठमें गलाव
- विषकी वृद्धि
- शोथका फटना
- दाँतोंका गिरना
- पुंस्त्वनाश ( नपुंसकता )
- इन्द्रियोंके कार्यमें अशक्ति
- त्वचामें झुर्री पड़ना
- बाल पकना (सफेद होना)
- गंजापन
- रक्तपित्त
- अम्लपित्त
- विसर्प
- विचर्चिका
- बाल झड़ना
- खाज
- ददोड़े-पित्ती
- शोथ
- शरीरका वर्ण बिगड़ना
- इन्द्रियोंका उपताप
- मुखपाक
- नेत्रपाक
- अन्नका विदाह

| | | |
|---|---|---|
| बार-बार थूकना | चक्कर आना | आक्षेपक |
| मेदोवृद्धि | फोड़े-फुन्सी निकलना | घावका बढ़ना |
| संन्यास | ज्वर | नशेका बढ़ना |
| | | बलक्षय |
| | | ओजःक्षय |
| | | कुष्ठ ( त्वचाके रोग ) |

| कटु रसके अति सेवनसे होनेवाले विकार | तिक्त रसके अति सेवनसे होनेवाले विकार | कषाय रसके अति सेवनसे होनेवाले विकार |
|---|---|---|
| पुरुषत्वका नाश | रस रक्त-मांस-मेद-मज्जा और शुक्रका सूखना | मुखशोष |
| मोह-मूर्च्छा | स्रोतोंकी कठिनता | हृदयकी पीड़ा |
| ग्लानि-शिथिलता | बलक्षय | पेटका अफारा |
| अवसाद | कृशता | वाक्संग-बोल न सकना |
| कृशता | ग्लानि-शिथिलता | स्रोतोंका अवरोध |
| मूर्च्छा | मूर्च्छा | वर्णकी श्यामता |
| शरीरका झुकना | चक्कर आना | नपुंसकता |
| आँखोंके सामने अंधेरा लगना | मुखशोष | पचन समयमें पेटमें गुड़गुड़ाहट |
| चक्कर आना | शरीरका जकड़ना | वात-मूत्र-मल और वीर्यका अवरोध |
| कण्ठमें जलन | मन्यास्तम्भ | कृशता |
| शरीरमें ताप-जलन | आक्षेप | ग्लानि |
| बलक्षय | अर्दित | तृषा |
| तृषा | सिरदर्द | स्तब्धता |
| कम्प | सूई चुभने-सी वेदना | पक्षाघात |
| सुई चुभने-सी वेदना | फटने या कटने-सी वेदना | अपतानक |
| हाथ-पाँव-पार्श्व-पृष्ठ आदिमें वातवेदना | मुखवैरस्य ( बेस्वादपन ) | मन्यास्तम्भ |
| गले, तालु और ओठका सूखना | परुषता | अंगोंका फड़कना |
| वमन | खरता | चुमचुमाहट |
| | | सँकोच |

| | |
|---|---|
| शुक्रक्षय | आक्षेप |
| हाथ-पाँव-पार्श्व और पीठमें संकोच तथा फटने-सी वेदना | |

---

## रसोंके साथ रहनेवाले वीर्यसंज्ञक गुण[1]

| मधुर रसके साथ रहनेवाले वीर्य | अम्ल रसके साथ रहनेवाले वीर्य | लवणके साथ रहनेवाले वीर्य | कटुके साथ रहनेवाले वीर्य | तिक्तके साथ रहनेवाले वीर्य | कषायके साथ रहनेवाले वीर्य |
|---|---|---|---|---|---|
| शीत | लघु | कुछ गुरु | लघु | रूक्ष | रूक्ष |
| स्निग्ध | स्निग्ध | स्निग्ध | उष्ण | शीत | शीत |
| गुरु | उष्ण | उष्ण | रूक्ष | लघु | गुरु |
| मृदु | | तीक्ष्ण | तीक्ष्ण | | |

---

## दोषहर रस[2]

| वातहर रस | पित्तहर रस | कफहर रस |
|---|---|---|
| मधुर | कषाय | कषाय |
| अम्ल | मधुर | कटु |
| लवण | तिक्त | तिक्त |

---

## दोषजनक रस[3]

| वातको उत्पन्न करनेवाले रस | पित्तको उत्पन्न करनेवाले रस | कफको उत्पन्न करनेवाले रस |
|---|---|---|
| कटु | कटु | मधुर |
| तिक्त | अम्ल | अम्ल |
| कषाय | लवण | लवण |

---

१ देखें इसी ग्रन्थमें पृ. ६३–७० । २ देखें इसी ग्रन्थमें पृ. ७३–७५ । ३ देखें इसी ग्रन्थमें पृ ७३–७५ ।

## रसोंके विपाक[1]

| मधुरका विपाक | अम्लका विपाक | लवणका विपाक | कटुका विपाक | तिक्तका विपाक | कषायका विपाक |
|---|---|---|---|---|---|
| मधुर(च.) | अम्ल(च.) | मधुर(च.) | कटु(च.) | कटु(च.) | कटु(च.) |
| गुरु(सु.) | लघु(सु.) | गुरु(सु.) | लघु(सु.) | लघु(सु.) | लघु(सु.) |

## चरकके मतसे विपाकके कर्म[2]

| कटु विपाकके कर्म | अम्ल विपाकके कर्म | मधुर विपाकके कर्म |
|---|---|---|
| शुक्रका क्षय करना | शुक्रका क्षय करना | मल-मूत्र साफ लाना |
| मल-मूत्रको कम करना | मल-मूत्र साफ लाना | कफकी उत्पत्ति करना |
| वातकी वृद्धि-प्रकोप करना | पित्तकी वृद्धि-प्रकोप करना | वीर्य-शुक्रको बढ़ाना |
| लाघव लाना | लाघव लाना | गौरव लाना |

## सुश्रुतके मतसे विपाकके कर्म[3]

| गुरु विपाकके कर्म | लघु विपाकके कर्म |
|---|---|
| वात और पित्तको नष्ट करना | मल मूत्रका अवरोध ( कब्ज ) करना |
| कफ उत्पन्न करना-बढ़ाना | वातको उत्पन्न करना-बढ़ाना |
| मल-मूत्र साफ लाना | कफका नाश करना |

## वीर्योंके कर्म[4]

| उष्णवीर्यके कर्म | शीतवीर्यके कर्म | स्निग्धवीर्यके कर्म | रूक्षवीर्यके कर्म |
|---|---|---|---|
| जलन करना | आह्लाद उत्पन्न करना | स्नेहन | वातवर्धन |

१ देखें इसी ग्रन्थमें पृ. ८१। २ देखें इसी ग्रन्थमें पृ. ८२। ३ "गुरुपाको वात-पित्तघ्नः। लघुपाकः श्लेष्मघ्नः। गुरुपाकः सृष्टविण्मूत्रतया कफोत्क्लेशेन च, लघुर्बद्धविण्मूत्रतया मारुतकोपेन च।" ( सु. सू. अ. ४१ )। ४ देखें इसी ग्रन्थमें पृ. ९१–९२।

- पकाना
- मूर्च्छा लाना
- स्वेदन (पसीना लाना)
- वमन
- विरेचन
- पिघलाना
- वात-कफका नाश करना
- पित्तको बढ़ाना
- हलकापन लाना
- शुक्रका क्षय करना
- चक्कर लाना
- तृषा उत्पन्न करना
- ग्लानि (शिथिलता) उत्पन्न करना

- स्थिर-दृढ करना
- आर्द्रता उत्पन्न करना
- वाजीकरण
- आयुष्य बढ़ना
- स्तम्भन
- रक्त और पित्तका शमन करना
- वात और कफको बढ़ाना
- भारीपन लाना
- बल बढ़ाना

- बृंहण
- तृप्ति करना
- व्रणपीडन
- जवानीको स्थिर रखना

- संग्रहण (मल-मूत्रादिको रोकना)
- रूक्षता लाना
- व्रणका रोपण करना

**विशदवीर्यके कर्म**

- क्लेदको सुखाना
- रूक्षता लाना
- व्रणका रोपण करना

**पिच्छिलवीर्यके कर्म**

- चिकनाहट उत्पन्न करना
- पूरण (रिक्त स्थानको भर देना)
- बृंहण
- जोड़ना
- वाजीकरण

**मृदुवीर्यके कर्म**

- रक्त और मांसका प्रसादन
- कोमलता लाना

**तीक्ष्णवीर्यके कर्म**

- सुखाना
- फाड़ना-फोड़ना
- स्राव कराना

**गुरुवीर्यके कर्म**

- वातको नष्ट करना
- उपलेपन

**लघुवीर्यके कर्म**

- कफको नष्ट करना
- लेखन (शरीरको कृश करना)

---

## रसोंके गुणोंका तारतम्य-न्यून-मध्याधिक भाव[1]

**सौम्य-शीत रसोंमें**

मधुर–उत्तम
कषाय–मध्यम
तिक्त–अवर (न्यून)

**आग्नेय-उष्ण रसोंमें**

लवण–उत्तम
अम्ल–मध्यम
कटु–अवर

**गुरु रसोंमें**

मधुर–उत्तम
कषाय–मध्यम (च.)
अम्ल–मध्यम (सु.)
लवण–अवर

**लघु रसोंमें**

तिक्त–उत्तम (च.)
कषाय–उत्तम (सु.)
कटु–मध्यम
अम्ल–अवर

**रूक्ष रसोंमें**

कषाय–उत्तम
कटु–मध्यम
तिक्त अवर

**स्निग्ध रसोंमें**

मधुर–उत्तम
अम्ल–मध्यम
लवण–अवर



---

१ "रौक्ष्यात् कषायो रूक्षाणामुत्तमो मध्यमः कटुः । तिक्तोऽवरस्तथोष्णानामुष्णत्वाल्लवणः परः ॥ मध्योऽम्लः कटुकश्चान्त्यः, स्निग्धानां मधुरः परः । मध्योऽम्लो लवणश्चान्त्यो रसः स्नेहान्निरुच्यते ॥ मध्योत्कृष्टावराः शैत्यात् कषाय-स्वादु-तिक्तकाः । स्वादुर्गुरुत्वादधिकः कषायाल्लवणोऽवरः ॥ अम्लात् कटुस्ततस्तिक्तो लघुत्वादुत्तमो मतः । केचिल्लघूनामवरमिच्छन्ति लवणं रसम् ॥ गौरवे लाघवे चैवं सोऽवरस्तूभयोरपि ।" (च. सू. अ. २६) ।

# परिशिष्ट २

## आयुर्वैदिक तथा आधुनिक द्रव्यगुणविज्ञान पर तुलनात्मक विचार


लेखक

**स्व. वा. डॉ. बालकृष्ण अमरजी पाठक,**

एम. बी. बी. एस.

**प्रिन्सिपल आयुर्वेदिक कालेज, बनारस-हिन्दुयुनिवर्सिटी**


आज, जब कि आयुर्वेदके उपासकों पर विपक्षियोंकी ओरसे यह आक्षेप करनेमें आता है कि–आयुर्वेदमें द्रव्योंका उपयोग उनके शास्त्रीय ज्ञानके विना ही किया जाता है, 'द्रव्यगुणविज्ञानम्' जैसे ग्रन्थका प्रकाशन स्वागतार्ह है । बहुत थोड़े मनुष्य यह जानते हैं कि आयुर्वेदाचार्योंने भी द्रव्योंके गुण-दोषोंके संबन्धमें अनेक विचार किये हैं, इतना ही नहीं किन्तु इन विचारोंको उन्होंने एक सिद्धान्त (Theory) द्वारा एक-सूत्रमें आबद्ध भी कर लिया है, तथा जैसे आयुर्वेदका रोगविज्ञान त्रिदोषवाद पर आश्रित है वैसे ही उसका चिकित्साविज्ञान (Therapeutics) भी द्रव्यगुण-विज्ञान पर आश्रित है ।

इस पूर्वार्धमें किया गया निरूपण लोकभोग्य नहीं, किंतु विद्वद्भोग्य है; कारण, एक साधारण चिकित्सकको द्रव्योंके गुण दोषोंकी जानकारीसे ही संतोष हो जाता है । उसे यह जाननेकी आवश्यकता नहीं मालूम होती कि, यह जानकारी किन प्रमाणों पर अवलम्बित है ।

जो लोग आयुर्वेदको जादू-टोनेकी नवीन आवृत्ति मानते हैं अथवा जिनका यह पूर्वग्रह (Prejudice) है कि इस देशके वैद्यकीय वाङ्मयमें वैज्ञानिक विचारोंका अभाव है, उन्हें तो मुझे कुछ कहना ही नहीं है । परन्तु जो अवलोकनके आधारपर[1] सत्यासत्यकी परीक्षा किया चाहते हैं, उनके लिए इस ग्रन्थमें संगृहीत जानकारी अमूल्य है । आयुर्वेदके उपासकोंको इस ग्रन्थमें, मधुमक्षिकाओंद्वारा विभिन्न पुष्पोंमेंसे सुगन्धि द्रव्य संचित करके बनाये हुए मधुके सदृश, आयुर्वेदिक वाङ्मयके विभिन्न ग्रन्थोंमेंसे एकत्र करके संकलित की गयी सरस सामग्री उपलब्ध होगी, ऐसा मेरा मत है ।

---

1 Therefore, medical science should always be ready to investigate claims that can be confirmed or disproved by observation irrespective of the question as to the possibility of the truth of the theory which led to their discovery. Applied Pharmacology, by Clark.

